आरम्भमात्र के नाम हैं और संक्रम, त्वरा या "त्वरि" ये २ अच्छे वेग या उतावली के नाम हैं ॥ २६ ॥

कार्य का रुकना, गिरना, साक्षात्कार, तिलक लगाना.

पु. पु. १ पु. न.
**प्रतिबन्धः प्रतिष्टम्भोऽवनाय (स्तु) निपातनम् ।**
पु. पु. पु. न.
**उपलम्भस्त्वनुभवः समालम्भो विलपनम् ॥ २७ ॥**

प्रतिबन्ध, प्रतिष्टम्भ या "विष्टम्भ" ये २ कार्यों के प्रतिघात के नाम हैं । जैसे कि मणि व मन्त्रआदि के प्रतिबन्ध से अग्नि की अनुष्णता होती है । अवनाय या "अवनय" निपातन या "नियातन" ये २ नीचे लेजाने या गिरने के नाम हैं । उपलम्भ, अनुभव ये २ साक्षात्कार के नाम हैं और समालम्भ, विलेपन ये २ कुंकुम आदिकों से लेप करने या तिलक लगाने के नाम हैं ॥ २७ ॥

प्रीति तोड़ना, अतिदान, अतिप्रसिद्धि, पदार्थों का देखना.

पु. पु. पु. न.
**विप्रलम्भो विप्रयोगो विलम्भस्त्वतिसर्जनम् ।**
पु. स. स. पु.
**विश्राव(स्तु)प्रविख्यातिरवेक्षा प्रतिजागरः ॥ २८ ॥**

विप्रलम्भ, विप्रयोग ये २ प्रेमियों को प्रीति तोड़ने या दो रागियों के वियोग के नाम हैं । विलम्भ, अतिसर्जन ये २ अतिदान के नाम हैं । विश्राव, प्रविख्याति या 'प्रतिख्याति' ये २ बड़ी प्रसिद्धता के नाम हैं और अवेक्षा, प्रतिजागर ये २ पदार्थों के अवलोकन करने के नाम हैं ॥ २८ ॥

पढ़ना, गीला करना, क्लेश, समागम.

पु. पु. पु. पु. पु. न.
**निपाठनिपठौ (पाठे) तेमस्तेमौ (समुन्दने) ।**
पु. पु. पु. पु. पु. पु.
**आदीनवास्रवौ (क्लेशे) मेलके सङ्गसङ्गमौ ॥ २९ ॥**

निपाठ, निपठ, पाठ ये ३ पढ़ने के नाम हैं । तेम, स्तेम, समुन्दन ये ३ ओदा या गीला करने के नाम हैं । आदीनव, आस्रव, क्लेश ये ३[2] क्लेश के नाम हैं और मेलक या "मेल" सङ्ग, संगम या "सांगम" ये ३ समागम के नाम हैं ॥ २९ ॥

खोजना, लिपटना.

न. न. न. स. पु.
**संवीक्षणं विचयनं मार्गणं मृगणा मृगः ।**
पु. पु. पु. न.
**परिरम्भः परिष्वङ्गः संश्लेष उपगूहनम् ॥ ३० ॥**

संवीक्षण, या "अन्वीक्षण, अन्वेषण और गवेषण" विचयन, मार्गण मृगणा या

---

१ 'बाहुप्रतिष्टम्भविवृद्धमन्यु' रिति रघुः ॥

२ आस्रवन्तीन्द्रियाण्यनेनेति आस्रवः केषांचिन्मते तु आश्रवणमाश्रवस्तालव्यमध्योऽपि ॥

"मृगया" और मृग ये ५ वस्तुओं के खोजने के नाम हैं। और परिरम्भ या "परीरम्भ" परिष्वङ्ग, संश्लेष और उपगूहन ये ४ आलिङ्गन करने या लिपटालेने के नाम हैं ॥३०॥

न. न. न. न. न.
देखना, **निर्वर्णनं(तु) निध्यानं दर्शनालोकनेक्षणम्।**
न. न. पु. स.
निकालना. **प्रत्याख्यानं निरसनं प्रत्यादेशो निराकृतिः॥ ३१ ॥**

निर्वर्णन[1], निध्यान, दर्शन, आलोकन या "आलोक" ईक्षण या "लक्षण" ये ५ निरखने या देखने के नाम हैं और प्रत्याख्यान, निरसन, प्रत्यादेश या "प्रत्यादेशन" निराकृति या "निराकरण" ये ४ निरादर करने या निकाल देने के नाम हैं॥ ३१ ॥

पु. पु.
प्रहर के सोने वाले, **उपशायो विशायश्च (पर्यायशयनार्थकौ)।**
न. स. स. स.
घिनाना, निन्दा या करुणा. **अर्तनं(च)ऋतीया(च)हृणीया(च) घृणा(र्थके)॥३२॥**

उपशाय, विशाय ये २ क्रम से प्रहर आदि के शयनार्थी या पारी २ सोनेवाले के नाम हैं और अर्तन, ऋतीया, हृणीया या 'हृणिया' और घृणा ये ४ निन्दा या करुणा के नाम हैं॥ ३२ ॥

पु. पु. पु. पु.
उलटा पलटा, **स्याद्व्यत्यासो विपर्यासो व्यत्ययश्च विपर्यये।**
अतिक्रम. पु. पु. पु. पु.
**पर्ययोऽतिक्रमस्तस्मिन्नतिपात उपात्ययः॥ ३३ ॥**

व्यत्यास, विपर्यास, व्यत्यय, विपर्यय या "विपर्याय" ये ४ व्यतिक्रम यानी उलटा पलटा करने के नाम हैं और पर्यय या "पर्याय" अतिक्रम, अतिपात और उपात्यय ये ४ अतिक्रम के नाम हैं॥ ३३ ॥

न.
भृत्योंको भेजना, यज्ञमें ब्राह्मणों की स्तुति का स्थान. **(प्रेषणं यत्समाहूय तत्र स्या)त्प्रतिशासनम्।**
पु.
**(स)संस्तावः(क्रतुषु या स्तुतिभूमिर्द्विजन्मनाम्)॥३४॥**

बुलाकर जो सेवकों को कुछ आज्ञा करना है यानी हुक्म देना है वहां 'प्रतिशासन' होता है। यह १ भृत्यादिकों के भेजने का नाम है और यज्ञों में वेदगायक ब्राह्मणों के स्तुति करने के स्थान को 'संस्ताव' कहते हैं। यह १ यज्ञ में स्तुति करने वाले ब्राह्मणों की अवस्थानभूमि का नाम है॥ ३४ ॥

१ निर्पूर्वको वर्णवर्णक्रियाविस्तारगुणवचनेषु चुरादिः

वहटन या ठीहा, खन्ता या गदेला. (निधाय तक्ष्यते यत्र काष्ठे काष्ठं स) उद्घनः।
पु. पु.
स्तम्बघ्न (स्तु)स्तम्बघनः (स्तम्बो येन निहन्यते)॥३५॥

जिस काष्ठपर काष्ठ को रख व गढ़ कर पतला करते हैं उस काष्ठरूप आधार को 'उद्घन' कहते हैं यह १ अवटन या ठीहा का नाम है और तिनकों के गुच्छे को जिस हथियार से काटते हैं वह स्तम्बघ्न, स्तम्बघन और "स्तम्बहनन" कहलाता है ये २ गदेला या खन्ता आदि के नाम हैं अथवा तृण धान्यों को रखने के लिये बनाये हुए वंशपात्र के नाम हैं ॥ ३५ ॥

पु. पु.
बर्मा, बराबर जमे वृक्ष, अनाज को ऊपर निकालना. आविधो (विध्यते येन तत्र) "विष्वक्समे" निघः।
पु. पु.
उत्कार 'श्च' निकार 'श्च' (द्वौ धान्योत्क्षेपणार्थकौ)॥३६॥

जिस शस्त्रविशेष से पदार्थों को बेधते हैं उसे 'आविध' कहते हैं यह १ भौंरों के डंक आदि या बर्मा का नाम है। चारों ओर बराबर जमे हुए ऊँचे वृक्षादिकों में 'निघ' कहा जाता है यह १ चारों तरफ़ से समान वृक्षादिकों का नाम है और उत्कार, निकार ये २ धान्यों के साफ़ करने के लिये ऊपर निकालने के नाम हैं ॥ ३६ ॥

पु. पु. पु. पु.
खाना, वांकना, छींकना, डकारना, उपरति या निवृत्ति, थूंकना या खखारना. निगारोद्गारविक्षावोद्ग्राहा (निगरणादिषु)।
स. स. स. पु. पु.
आरत्यवरतिविरतय उपरामे(ऽथास्त्रियां तु)निष्ठेवः३७।
स. न. न.
निष्ठ्यूतिर्निष्ठेवनं निष्ठीवन (मित्यभिन्नानि)।

निगार आदि चारों शब्द क्रम से निगरण आदि अर्थों में रहते हैं जैसे कि भोजन अर्थ में 'निगार' होता है यह १ लीलने या निगलने का नाम है। वमन में 'उद्गार' होता है यह १ वान्त या छर्दि का नाम है। शब्द में 'विक्षाव' कहाता है यह १ छींक का नाम है और डकार लेने में 'उद्ग्राह' कहलाता है यह १ डकारने का नाम है। आरति, अवरति, विरति, उपराम या "उपरम" ये ४ उपरति या उपराम के नाम हैं और निष्ठेव, निष्ठ्यूति, निष्ठेवन और निष्ठीवन ये ४ मुख से कफ गिराने या थूकने के नाम हैं इनमें 'निष्ठेव' यह पुन्नपुंसक है और ये सबही एक अर्थवाले कहलाते हैं ॥ ३७ । ३ ॥

वेग, अन्त, बुखार, पशुओं को खेदना, शाप, औपगवसमूह.

न. स. स. न. पु. स.
जवने जूतिः सातिस्त्ववसाने (स्यादथ) ज्वरे जूर्तिः ॥३८॥
पु. न. स.
उदज (स्तु) पशुप्रेरणमकरणि (रित्यादयः शापे)।
न.
(गोत्रान्तेभ्यस्तस्यवृन्दमित्यौ)पगवका(दिकम्)॥३९॥

जवन, जूति ये २ वेग के नाम हैं। साति, अवसान ये २ अन्त या विराम के नाम हैं। ज्वर, जूर्ति ये २ ज्वर या बुखार के नाम हैं। उदज, पशुप्रेरण ये २ गैया, भैंसी आदि पशुओं के खेदने या ललकारने के नाम हैं। शाप यानी कोसने अर्थ में 'अकरणि' आदि होते हैं आदि शब्द से 'अजननि' अजीवनि, अवग्राह और निग्राह आदि सिद्ध होते हैं यह १ शाप का नाम है। जैसे कि "अजीवनिस्ते शठ भूयात्" रे शठ! तेरा जीना न हो और अपत्यार्थप्रत्ययान्तों से 'तस्य समूहः' इस अर्थ में 'औपगवक' आदि होते हैं जैसे कि उपगु के अपत्यों को औपगव और उनके वृन्द यानी समूह को 'औपगवक' कहते हैं और आदि शब्द से गर्गगोत्रापत्यसमूह गार्गक और दक्षगोत्रापत्यसमूह दाक्षक आदि कहलाते हैं यहां से लेकर वर्गसमाप्ति पर्यन्त "तस्य वृन्दम्" इसका अधिकार किया जाता है॥ ३८। ३९ ॥

पुवा व पूरीका समूह, बालसमूह या मनुष्यसमूह, मित्रसमूह.

न न
आपूपिकं शाष्कुलिक (मेवमाद्यमचेतसाम्)।
"माणवानान्तु" माणव्यं "सहायानां" सहायता॥४०॥

अचेतन जड़ अपूप आदि के समूहों में आपूपिक, शाष्कुलिक और साक्तुक आदि प्रयोग होते हैं जैसे कि पुओं के समूह को 'आपूपिक' कहते हैं यह १ पुआसमूहों का नाम है। पूरियों के समूह को 'शाष्कुलिक' कहते हैं यह १ मैदा की पूरियों के ढेर का नाम है आदिशब्द से सक्तुओं के समूह को 'साक्तुक' कहते हैं इत्यादिकों का ग्रहण किया जाता है। माणवों के समुदाय को 'माणव्य' कहते हैं यह १ बालसमूहोंका नाम है मानवों के समुदाय को 'मानव्य' कहते हैं यह १ मनुष्यों के समूह का नाम है। और सहायों के समूह को 'सहायता' कहते हैं यह १ सखासमूहों का नाम है॥ ४० ॥

हलों का समूह, ब्राह्मणों का समूह, पसुरियों का समूह, पीठों का समूह.

स. न. न.
हल्या हलानां ब्रा[illegible]ण्यवाडव्ये (तु द्विजन्मनाम्)।
न. न.
(द्वे पर्शुकानां पृष्ठानां) पार्श्वं पृष्ठ्य (मिति क्रमात्)॥४१॥

हलों के समुदाय को 'हल्या' कहते हैं। यह १ हलसमूह का नाम है। ब्राह्मणों के वृन्द को 'ब्राह्मण्य' और 'वाडव्य' कहते हैं ये २ ब्राह्मणों के समूह के नाम हैं। पसुलियों के समुदाय को 'पार्श्व' कहते हैं। यह १ पसुलीसमूह का नाम है और पृष्ठसमुदाय को 'पृष्ठ्य' कहते हैं यह १ पीठसमूह का नाम है "यज्ञ के विषय में इनको स्मरण करते हैं" यह विशेषता से जानना चाहिये ॥ ४१ ॥

खलिहानों का समूह, मनुष्यों का समूह, ग्राम, जन, धुआं, पाश और काशों का समूह.

स. स. न.
(खलानां)खलिनी खल्या (प्यथ)मानुष्यकं(नृणाम्) ।
स. स. स. स. स.
ग्रामता जनता धूम्या पाश्या गल्या(पृथक् पृथक्)४२॥

खलिहानों के समुदाय में 'खलिनी' और 'खल्या' कहते हैं ये २ खलिहान-समूह के नाम हैं। मनुष्यों के वृन्द में 'मानुष्यक' कहलाता है। यह १ मानुषसमूह का नाम है। ग्रामों के समूह को ग्रामता, जनों के समूह को जनता, धूमों के समूह को धूमता, पाशों के समूह को पाश्या और गलों या बड़े काशों के समूह को गल्या कहते हैं ये अलग २ एक एक के नाम हैं ॥ ४२ ॥

सहस्र, करीष, चर्म और अथर्वादिकों का समूह.

न. न. न. न.
'अपि' साहस्रकारीषचार्मणाथर्वणा(दिकम्)॥ ४३ ॥

## इति संकीर्णवर्गः ॥

सहस्र आदिकों के समूह में साहस्र, कारीष, चार्मण और आथर्वण आदि होते हैं। जैसे कि, सहस्रों के समूह को 'साहस्र' कहते हैं यह १ हजारहों समुदाय का नाम है। करीषों यानी सूखे गोबरों के समूह को 'कारीष' कहते हैं यह १ बिनुवाँ कण्डों के ढेर का नाम है। चर्मों या चर्मियों के समूह को 'चार्मण' या 'चार्मिण' कहते हैं। यह १ ढाल या ढालधारियों के समूह का नाम है ऐसे ही अथर्वणों के समुदाय को 'आथर्वण' कहते हैं। यह १ अथर्वसमूहों का नाम है आदि शब्द से वार्मण, आङ्गार और क्षैत्र आदिकों का ग्रहण किया जाता है। संकीर्णार्थता यह है कि 'घञ्' आदि प्रत्ययों का कर्तृभिन्न कारक और भाव में एवं उणादिकों को भाव और कारक में विधान किया गया है इसलिये विग्रह प्रायः भाव में ही दिखलाया है कारक में तो यथासंभव विद्वानों को विचारना चाहिये ॥ ४३ ॥

इति रसालायां व्याख्यायां संकीर्णवर्गविवरणम् ॥ २ ॥

---

## अथ नानार्थवर्गो व्याख्यायते ॥

नानार्थाः केऽपि कान्तादिवर्गेष्वेवात्र कीर्तिताः ।
भूरिप्रयोगा ये येषु पर्यायेष्वपि तेषु ते ॥ १ ॥

अब नानार्थवर्ग का आरम्भ करते हैं–कि, यदि कहाजावे कि, अनेकार्थ का आरम्भ किसलिये करते हैं ? क्योंकि उनका पूर्वोक्त वर्गों में ही अभिधान होचुका है, यदि यहां कहेंगे तो प्रागुक्त कैसे होसक्ते हैं ? इस आशङ्का पर कहते हैं कि यहां वक्ष्यमाण कान्त, खान्त, गान्तादि वर्गों में ही कितेक नानार्थ कहे हैं. और पूर्वोक्त पर्यायों में नहीं कहे गये हैं, जैसे कि–" मारुते वेधसि ब्रध्ने पुंसि कः कं शिरोऽम्बुनोः" ऐसा कहा है. और जहां कहीं काव्यादिकों में बाहुल्य से भूरिप्रयोग कवियों के कियेहुए जो नाक–लोक आदि शब्द हैं वे पहले कहेहुए जिनके पर्यायों में देख पड़ते हैं उनके पर्यायों में और अपिशब्द से यहां भी कान्त, खान्तादि वर्गोंमें भी कहे हैं–जैसे कि 'नाक' शब्द प्रचुरप्रयोगता से पहले स्वर्ग और आकाश अर्थ में कहा हुआ भी फिर यहां कहा गया है–इस लिये पुनरुक्ति का विचार नहीं करना चाहिये ॥ १ ॥

आकाश, स्वर्ग, स्वर्गादि, जन, (आकाशे त्रिदिवे) नाको (पु.) लोक (पु.) (स्तु भुवने जने) ।
छन्द, कीर्ति, तीर, तलवार. (पद्ये यशसि च) श्लोकः (पु.) (शरे खड्गे च) सायकः (पु.) ॥२॥

आकाश और स्वर्ग को 'नाक' कहते हैं–यह १ स्वर्ग और आकाश का नाम है । स्वर्ग आदि भुवन और जनको 'लोक' कहते हैं–यह १ जन और स्वर्गादि लोकों का नाम है । अनुष्टुप् आदि छन्द और यश * को 'श्लोक' कहते हैं–यह १ पद्य और कीर्ति का नाम है–तथा तलवार और तीर को सायक–शायक और शारक भी कहते हैं । यह १ बाण और खड्ग का नाम है ॥ २ ॥

सियार, वरुण, चिउड़ा, बालक, दर्शन, प्रकाश, तुरही, पटह. जम्बुकौ (पु.) (क्रोष्टुवरुणौ) 'पृथुकौ' (पु.) (चिपिटार्भकौ) ।
आलोकौ (पु.) (दर्शनोद्द्योतौ) (भेरीपटह) मानकौ (पु.) ॥३॥

सियार और वरुण ये दोनों 'जम्बुक' पदवाच्य कहलाते हैं–यह १ सियार, नीच और जलेश का नाम है । चिउड़ा–और बालक को 'पृथुक' कहते हैं । यह १ बालक और भूंजेहुए धान के बने चिउड़े का नाम है । दर्शन और प्रकाश को 'आलोक' कहते हैं । यह १ वन्दिभाषण, दर्शन और प्रकाश का नाम है । 'भेरी' और 'पटह' ये दोनों 'आनक' पदवाच्य कहलाते हैं । यह १ तुरही, नफीरी, सहनाई, नगाड़ा, मृदङ्ग और गर्जते हुए मेघ का नाम है ॥ ३ ॥

---

* यश में जैसे कि " क उत्तमश्लोकगुणानुवादात् " ।

गोदी, चिह्न, चिह्न, अपवाद, सर्प, बढ़ई, स्फटिक, सूर्य.

पु. पु.
( उत्सङ्गचिह्नयो ) रङ्कः कलङ्को ( ऽङ्कापवादयोः ) ।
पु. पु.
तक्षको ( नागवर्धक्यो ) रर्कः ( स्फटिकसूर्ययोः ) ॥ ४ ॥

गोदी और चिह्न को 'अङ्क' कहते हैं—यह १ निशान और गोद का नाम है। चिह्न और दोषारोप को 'कलङ्क' कहते हैं—जैसे कि, "कलङ्कोऽङ्केऽपवादे च कालायसमलेऽपि च" ( इति मेदिनी ) यह १ अपवाद और चिह्न का नाम है। साँप और बढ़ई को 'तक्षक' कहते हैं—यह १ नाग और वढ़ई का नाम है—और स्फटिकमणि तथा सूर्य को 'अर्क' कहते हैं—यह १ मदार, स्फटिकमणि, सूर्य और ताँबे का नाम है ॥ ४ ॥

वायु, ब्रह्मा, सूर्य, शीश, जल, तिन्नी, संक्षेप, भात का सीथ.

पु. न.
( मारुते वेधसि ब्रध्ने पुंसि ) कः कं ( शिरोऽम्बुनोः ) ।
पु.
( स्या ) त्पुलाक ( स्तुच्छधान्ये संक्षेपे भक्तसिक्थके ) ॥५॥

वायु, ब्रह्मा, और सूर्य का वाचक 'क' शब्द पुंलिङ्ग है, और शीश तथा जल का वाचक 'क' नपुंसक है—जैसे कि "को ब्रह्मणि समीरात्मयमदक्षेषु भास्करे। मयूरेऽग्नौ च पुंसि स्यात्सुखशीर्षजलेषु कम्" यह ( मेदिनीकोष ) में कहा है—यह १ वायु और ब्रह्मादिकों का नाम है। तुच्छ धान्य=नीवार आदि, अविस्तार और भातका सीथ इनको 'पुलाक' कहते हैं। यह १ तिन्नी—पसही धान्य और संक्षेप आदिकों का नाम है ॥ ५ ॥

उल्लू, हाथी की पूंछ के पास का मांस, करवा, ओला, अनार, बुद्ध, गणेश, गरुड़.

पु.
( उलूके करिणः पुच्छमूलोपान्ते च ) पेचकः ।
पु.न. पु.
( कमण्डलौ च ) करकः ( सुगते च ) विनायकः ॥ ६ ॥

उल्लू और हाथी की पूंछ के समीपवर्ती गुदाच्छादक मांसपिण्ड को 'पेचक' कहते हैं। यह १ उल्लू और गजपुच्छ मूलोपान्त का नाम है। कमण्डलु और च शब्द से पक्षिविशेष, अनार, वर्षा का पत्थर और करक्क को 'करक' कहते हैं—जैसे कि "करकस्तु पुमान्पक्षिविशेषे दाडिमेऽपि च। द्वयोर्मेघोपले न स्त्री करङ्के च कमण्डलौ" ( इति मेदिनी ) यह १ कमण्डलु आदिकों का नाम है—तथा बुद्ध, विघ्नराज और गरुड को 'विनायक' कहते हैं—जैसे कि "विनायकस्तु हेरम्बे तार्क्ष्ये विघ्ने जिने गुरौ" ( इति मेदिनी ) यह १ गणेश, गरुड, विघ्न, बुद्ध और गुरु का नाम है ॥ ६ ॥

हाथ, बीता, बिच्छू या आठवीं राशि, उलटा, अङ्गा-वयव.

पु. 　　　　　　　　　　　　　　　　　पु.
किष्कु ( हस्ते वितस्तौ च ) ( शूककीटे च ) वृश्चिकः ।
पु.स.न.
( प्रतिकूले ) प्रतीक ( स्त्रिष्वेकदेशे तु पुंस्ययम् ) ॥ ७ ॥

हाथ और बीता ( बारह अंगुल ) को 'किष्कु' कहते हैं—जैसे कि "किष्कुर्द्वयोर्वितस्तौ च सप्रकोष्ठकरेऽपि च" ( इति मेदिनी ) यह १ बीता और पहुँचा समेत हाथ का नाम है। शूकसमान रोम से व्याप्त कीटविशेष, भौंरा, वृक्षविशेष और आठवीं राशिको भी 'वृश्चिक' कहते हैं—जैसे कि "वृश्चिकस्तु द्रुणौ राशौ शूककीटौषधीभिदो:" ( इति मेदिनी ) यह १ विच्छू, आठवीं राशि और शूककीट आदिकों का नाम है। प्रतिकूल=उलटा—विरुद्ध और विमुख को 'प्रतीक' कहते हैं—जैसे कि "प्रतीकोऽवयवेऽपि स्यात्प्रतिकूलविलोमयो:" ( इति मेदिनी ) यह १ अवयव, प्रतिकूल और विलोम का नाम है। यह प्रतिकूल अर्थ में त्रिलिङ्ग और अवयव में पुंलिङ्ग है ॥ ७ ॥

चिरायता, गन्धतृण,कुकुरमुत्ता, तोरई,चँचेड़ा या चिरचिरा,कायफल, दूधिया खैर,लोबान, तिलोंकी खली या पीना, हींग,काबुलदेश या काबुली घोड़ा.

न.
( स्या ) द्भूतिक ( न्तु भूनिम्बे कत्तृणे भूस्तृणेऽपि च ) ।
स.
( ज्योत्स्निकायां च घोषे च ) कोशातक्य ( थ कट्फले ) ॥ ८ ॥
पु.
( सिते च खदिरे ) सोमवल्कः ( स्यादथ सिल्हके ) ।
पु.　　　　न.
( तिलकल्के च ) पिण्याको बाह्लीकं ( रामठेऽपि च ) ॥ ९ ॥

चिरायता, सुगन्धतृण, गन्धविशेष या वृक्षविशेष को 'भूतिक' कहते हैं—जैसे कि "स्याद्भूतिकन्तु भूनिम्बे दीप्यभूस्तृणकत्तृणे" ( इति मेदिनी ) यह १ चिरायता आदिकों का नाम है। तोरई, चँचेड़ा या चिरचिरा को 'कोशातकी' 'कोषातकी' और 'कोपातक' कहते हैं जैसे कि "कोषातक: कचे पुंसि पटोल्यां घोषके स्त्रियाम्" ( इति मेदिनी ) यह बालों में पुंलिङ्ग और तोरई, तथा चिरचिरा में स्त्रीलिङ्ग है यह १ पटोलिका या अपामार्ग का नाम है। कायफल और दूधिया कत्था को 'सोमवल्क' कहते हैं। यह १ कायफल और सफेद कत्था का नाम है। लोबान और तिलों की खली को 'पिण्याक' कहते हैं—जैसे कि "पिण्याकोऽस्त्री तिलकल्के हिंगुवाह्लीकसिल्हके" ( इति मेदिनी ) यह १ लोबान और पीना

१ "ज्योत्स्नाचन्द्रमसोभासि स्फुरज्ज्योतिर्निशि स्मृता" ( इत्यजयः ) "ज्योत्स्नी पटोली ज्योत्स्नावन्निशो:" ( इति हैमः ) ।

आदिकों का नाम है । हींग, काबुली घोड़ा और काबुल देश को ' वाह्लीक ' और ' वाह्लिक ' कहते हैं—जैसे कि " वाह्लीकं वाह्लिकं धीरहिंगुनोर्नाश्वदेशयोः " ( इति रभसः ) यह १ धीर—हींग—और काबुली घोड़ा आदिकों का नाम है ॥ ८ । ६ ॥

इन्द्र, गूगुल, उल्लू, मदारी, विश्वामित्र, नेवला, रोग, ताप, शङ्का, थोड़ा, नीच, छोटा.

पु. ( महेन्द्रगुग्गुलूलूकव्यालग्राहिषु ) कौशिकः ।
पु. (रुक्तापशङ्कास्वा)तङ्कः पु. (स्वल्पेऽपि)क्षुल्लक(स्त्रिषु)॥ १० ॥

इन्द्र, गूगल, उल्लू और मदारी को ' कौशिक ' कहते हैं—जैसे कि " कौशिको नकुले व्यालग्राहिगुग्गुलशक्रयोः । विश्वामित्रे च कोशज्ञोलूकयोरपि कौशिकः । कौशिकी चण्डिकायां च नदीभेदे च कौशिकी " ( इति विश्वः ) यह १ नेवला, मदारी, गूगल, इन्द्र, विश्वामित्र, कोषज्ञाता और उल्लू का नाम है । यह नकुलादि अर्थों में पुंलिङ्ग और चण्डिका देवी तथा नदीभेद में स्त्रीलिङ्ग है । रोग, सन्ताप और शङ्का यानी भीति या डरको ' आतङ्क ' कहते हैं—जैसे कि "आतङ्को रोगसन्तापशङ्कासु मुरजध्वनौ " ( इति मेदिनी ) यह १ रोग, सन्ताप, संदेह आदिकों का नाम है । स्वल्प और अपिशब्द से नीच को भी ' क्षुल्लक ' कहते हैं । यह त्रिलिङ्ग है—जैसे कि " क्षुल्लकस्त्रिषु नीचेऽल्पे " ( इति मेदिनी ) यह १ नीच और अल्प का नाम है ॥ १० ॥

चन्द्रमा, दीर्घायु, कृश, घोड़ेकी टाप, बत्तख, बाघ, आगी, दिग्गज, सफ़ेद कमल, अजवायन, मोरकी चोटी आदि.

पु. जैवातृकः ( शशाङ्केऽपि ) ( खुरेऽप्यश्वस्य ) पु. वर्तकः ।
पु. (व्याघ्रेऽपि)पुण्डरीको(ना)(यवान्यामपि) पु. दीपकः॥ ११॥

चन्द्रमा और अपिशब्द से दीर्घायु, कुश या [१]कृशको भी ' जैवातृक ' कहते हैं—जैसे कि " जैवातृकः पुमान्सोमे दीर्घायुः कुशयोस्त्रिषु " ( इति मेदिनी ) यह चन्द्रमा में पुंलिङ्ग, और दीर्घायु तथा कुश में त्रिलिङ्ग है । यह १ चन्द्र आदिकों का नाम है । घोड़े की टाप और अपिशब्द से बत्तख को भी ' वर्तक ' कहते हैं—जैसे कि " वर्तकस्तु खुरेऽश्वस्य विहगे वर्तिका द्वयोः " ( इति मेदिनी ) यह घोड़े की टाप में पुंलिङ्ग और बत्तख में पुं० स्त्रीलिङ्ग है । यह १ घोड़े की टाप आदिका नाम है । बाघ और अपिशब्द से दिग्गज आदिकों को ' पुण्डरीक ' कहते हैं । यह पुंलिङ्ग

१ कृशयोरपीति पाठान्तरम् ।

है, जैसे कि " पुण्डरीकः सिताम्भोजे सितच्छत्रे च भेषजे । पुंसि व्याघ्रेऽग्निदिङ्नागे कोशकारान्तरेऽपि च " ( इति मेदिनी ) यह १ सफ़ेद कमल, सफ़ेद छाता, औषध, बाघ और आग्नेय कोण के हाथी आदिका नाम है. और अजवायन तथा अपिशब्द से अजमोदा आदिकों को ' दीपक ' कहते हैं । जैसे कि " दीपकं वागलङ्कारे वाच्यवद्दीप्तिकारके । दीपकश्चाजमोदायां यवानीबर्हिचूडयोः " ( इति मेदिनी ) यह वाचालंकार में नपुंसक, दीप्तिकारक पदार्थ में वाच्यलिङ्ग और अजवायन, अजमोदा तथा मयूरशिखामें पुंलिङ्ग है। यह १ अजवायन आदिकों का नाम है॥११॥

वानर, सियार, कुत्ता आदि, सोना, गेरू, पीड़ा, अप्रिय-अकार्य, अप्रिय, झूठ.

पु. न.
शालावृकाः "कपिक्रोष्टुश्वानः" ( स्वर्णेऽपि ) गैरिकम् ।
न. न.
(पीडार्थेऽपि)व्यलीकं(स्याद्)लीकं(त्वप्रियेऽनृते)॥१२॥

वानर, सियार और कुत्ता को ' शालावृक ' कहते हैं—यह १ वानर आदिकों का नाम है । सोना और अपिशब्द से धातुको भी " गैरिक " कहते हैं—जैसे कि " गैरिकं धातुरुक्मयोः " ( इति मेदिनी ) यह १ धातु और स्वर्ण का नाम है। पीड़ा अर्थ और अपिशब्द से अप्रिय—तथा कार्याभाव का वाचक ' व्यलीक ' कहाजाता है; यह १ अप्रिय, अकार्य, व्यथा और वैलक्ष्य आदि का नाम है । तथा अप्रिय और असत्य को " अलीक " कहते हैं—जैसे कि " अलीकमप्रियेऽपि स्याद्दिव्यसत्ये नपुंसकम् " ( इति मेदिनी ) यह अप्रिय, आकाश और असत्य में नपुंसकलिङ्ग है—यह १ अप्रिय आदिका नाम है ॥ १२ ॥

स्वभाव, वंश-खण्ड, बकला, १०८ कर्ष सोना, सोना-मात्र, छाती का भूषण, सोने का पल, अशर्फ़ी. विष्ठा, पाप, त्रिशूल, शिव-धनुष.

न.
(शीलान्वया)वनूके(द्वे)शल्के (शकलवल्कले) ।
(साष्टे शते सुवर्णानां हेम्न्युरोभूषणे पले ॥ १३ ॥
पु.न. पु.न.
दीनारेऽपिच)निष्को(ऽस्त्री)कल्को(ऽस्त्रीशमलैनसोः)।
पु.न.
(दम्भेऽप्यथ) पिनाको(ऽस्त्री शूलशंकरधन्वनोः) १४॥

स्वभाव और वंश ये दोनों ' अनूक ' पदवाच्य कहलाते हैं—जैसे कि " अनूकं तु कुले शीले पुंसि स्याद्गतजन्मनि " ( इति मेदिनी ) यह कुल, शील, और पूर्वजन्म का वाचक पुंलिङ्ग है । यह १ स्वभाव आदिकों का नाम है । खण्ड, ( टुकड़ा ) बकला या खालको ' शल्क ' कहते हैं—यह १ खण्ड और त्वचाका नाम है । सोने के एकसौ आठ कर्षोंका ' निष्क ' कहलाता है. तथा

सोने का बना छाती का आभूषण और जोकि स्वर्ण के * पलों का बना हो और अच्छे व्यावहारिक द्रव्य (अशर्फी) को भी 'निष्क' कहते हैं । यह पुंलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग है—जैसे कि "निष्कमस्त्री साष्टहेमशते दीनारकर्षयोः । वक्षोऽलंकरणे हेममात्रे हेमपलेऽपि च" (इति मेदिनी) यह १ एकसौ आठ कर्ष सोना, सोनामात्र, छातीका भूषण, सोने का पल और अशर्फी का नाम है । विष्ठा, पाप और दम्भ को 'कल्क' कहते हैं—जैसे कि "कल्कः पापाशये पापे दम्भे-विट्किट्टयोरपि" (इति विश्वः) यह पापाशय, पाप, दम्भ, विष्ठा और घी-तेल की कीट में पुं० नपुंसकलिङ्ग है । यह १ शमल आदिकों का नाम है । त्रिशूल, शिवधनुष और धूलिवर्षा को भी 'पिनाक' कहते हैं—जैसे कि, "पिनाकोऽस्त्री रुद्रचापे पांशुवर्षत्रिशूलयोः" (इति मेदिनी) यह रुद्रचाप, धूलि-वर्षा और त्रिशूल में पुं० नपुंसकलिङ्ग है । यह १ त्रिशूल आदिकों का नाम है ॥ १३ । १४ ॥

हथिनी, नई ब्याई गइया, मेघसमूह, देवी, नरक-यातना, वृत्ति, तर्की, हाथी की सूंड़ का अगिला भाग, कमलबीज, देवता, मनोज्ञ, श्रेष्ठ, मुख्य, अन्य, केवल.

स. स.
धेनुका (तु करेण्वां च) (मेघजाले च) कालिका ।
स. स.
कारिका (यातनावृत्त्योः) कर्णिका (कर्णभूषणे) ॥ १५ ॥
(करिहस्ताङ्गुलौ पद्मबीजकोश्यां) (त्रिपूत्तरे) ।
पु.स.न. पु.स.न.
वृन्दारकौ (रूपिमुख्या) वेके (मुख्यान्यकेवलाः) ॥ १६ ॥

हथिनी और 'च' शब्दसे नवीन ब्याई गायको भी 'धेनुका' कहते हैं—जैसे कि, "स्याद्धेनुका करिण्यां च धेनावपि ना तु दानवविशेषे" (इति मेदिनी) यह हथिनी, नवप्रसूता गौ में स्त्रीलिङ्ग और धेनुकासुर में पुंलिङ्ग है । यह १ हथिनी आदिका का नाम है । मेघसमूह और 'च' शब्द से योगिनी भेदादिकों को भी 'कालिका' कहते हैं—जैसे कि "कालिका चण्डिकाभेदे काष्ण्यें वृश्चिकपत्रयोः । क्रेयवस्तुमूल्य धूसरीनवमघयोः । पटोलशाखारोमालीमांसी काकीशिवासु च । मेघावलौ च" (इति मेदिनी) यह १ मेघसमूह और काली-माई आदिकों का नाम है । यातना=पीड़ा या नरक, विवरण श्लोक, कविता, नटभार्या और शिल्प आदिकों को भी 'कारिका' कहते हैं । जैसे कि, "कारिका नटयोषिति । कृतौ विवरणश्लोके शिल्पयातनयोरपि । नपुंसकं तु कर्मादौ कारकं कर्तरि त्रिषु" (इति मेदिनी) यह १ यातना आदिकों का नाम है । कर्णभूषण,

* पलं कर्षचतुष्टयम्—गुञ्जानामशीतिः कर्षः ।

गजशुण्ड का अग्रभाग और कमल के मध्यकोश (बीज) कोभी 'कर्णिका' कहते हैं—जैसे कि "कर्णिका करिहस्ताग्रे करमध्याङ्गुलावपि । क्रमुकादिच्छटांशेऽब्जवराटे कर्णभूषणे" (इति मेदिनी) यह १ कर्णभूषण आदिका नाम है । इसके अनन्तर खान्त के पहले जितने शब्द कहेगये हैं वे तीनों लिङ्गों में रहते हैं। रूपवान्, सुन्दर, प्रधान, और देवता को 'वृन्दारक' कहते हैं । जैसे कि "वृन्दारकः सुरे पुंसि मनोज्ञश्रेष्ठयोरपि" (इति मेदिनी) यह देवतावाची पुंलिङ्ग है, सुन्दर और मुख्यवाची त्रिलिङ्ग है; यह १ देवता आदिकों का नाम है । मुख्य, अन्य और केवल ये एक शब्दवाच्य कहलाते हैं—जैसे कि "एकं संख्यान्तरे श्रेष्ठे केवलेतरयोस्त्रिषु" (इति मेदिनी) यह संख्यान्तर और श्रेष्ठ में नपुंसक तथा केवल और इतर में त्रिलिङ्ग है । यह १ मुख्य आदिकों का नाम है ॥ १५ । १६ ॥

मायावी, दूरसे देखनेवाला, — पु. (स्या)द्दाम्भिकः पु. कौक्कुटिको(यश्चादूरेरितेक्षणः) ।

मुँहदेखा, स्वामी का काम न करनेवाला. — पु. लालाटिकः (प्रभोर्भालदर्शी कार्याक्षमश्च यः) ॥ १७ ॥

मायावी और छलकारी को 'दाम्भिक' कहते हैं । यह १ मायाकारी या कपटकारी या छलछन्दी का नाम है । जो दूरदर्शी होता है उसे "कौक्कुटिक" कहते हैं । यह १ दूरदर्शनशाली का नाम है । जो नौकर चाकर स्वामी के मुख का देखनेवाला होताहै और जो काम करने में असमर्थ होताहै उनको 'लालाटिक' कहते हैं—जैसे कि "लालाटिकः सदालस्यप्रभुभालनिदर्शिनि" (इत्यजयः) जो सेवक क्रोध या प्रसन्नता के लिये स्वामी के भालका अवलोकन करनेवाला होता है और जो प्रभु के कार्य करने में असमर्थ होता है इन दोनोंको भी 'लालाटिक' कहते हैं यह १ मुखदेखा या मालिक के काम न करनेवाले का नाम है ॥ १७ ॥

पर्वत, चूतर, कङ्कण, चक्र, — पु. न. (भूभृन्नितम्बवलयचक्रेषु) कटको (ऽस्त्रियाम्) ।

सुई की नोक, छोटा वैरी, रोमाञ्च. — पु. (सूच्यग्रे क्षुद्रशत्रौ च लोमहर्षे च) कण्टकः ॥ १८ ॥

पर्वत, राजा, कमर का निचलाभाग, कङ्कण और रथाङ्गआदि इनको 'कटक' कहते हैं—जैसे कि "कटकोऽस्त्रीनितम्बोद्रेर्दन्तिनां दन्तमण्डले । सामुद्रलवणे राजधानीवलययोरपि" (इति मेदिनी) यह पर्वत का मध्यभाग, हाथी का दाँत, सामुद्रीयलवण, राजधानी (ज़िमींदारी) और कङ्कण इन अर्थोंका वाचक

पुन्नपुंसक है। यह १ पर्वत आदिकों का नाम है । सुई की नोक, छोटासा वैरी, और लोमहर्ष तथा च शब्द से कृपण, नीच, बांस और कांटे को "कण्टक" कहते हैं-जैसे कि "कण्टकः क्षुद्रशत्रौ च कर्मस्थानकदोषयोः। रोमाञ्चे च द्रुमाङ्गे च कण्टको मस्करेऽपि च" (इति विश्वः) यह १ सूची-मुख आदिकों का नाम है ॥ १८ ॥

पकाना, बालक, पु. हार के बीचकी मणि, अधिपति पु.
**पाकौ (पक्तिशिशू) (मध्यरत्ने नेतरि) नायकः ।**
पलंग या परि-वार, पु. बधिक, लोभी. पु. १
**पर्य्यङ्कः(स्यात्परिकरे)(स्याद्व्याधेऽपि च)लुब्धकः १९॥**

पकाना-और बालक ये दोनों 'पाक' शब्दवाच्य कहलाते हैं-जैसे कि "पाकः परिणतौ शिशौ । केशस्य जरसा शौक्ल्ये स्थाल्यादौ पचनेऽपि च" (इति मेदिनी) यह परिणाम, बालक, बुढ़ापे से बालोंका पकना-और बटलोही आदिकों में पकाने का वाचक होकर पुंलिङ्ग है । यह पकाने आदि का नाम है । हार के बीचकी मणि, अधिपति और प्रधान को 'नायक' कहते हैं-जैसे कि, "नायको नेतरि श्रेष्ठे हारमध्यमणावपि" (इति विश्वः) यह नेता=लेजाने वाला, मुख्य और हारमध्यगत मणि में भी पुंलिङ्ग है, यह १ मध्यरत्न आदिकों का नाम है । नौकर, चाकर, सेवक, परिवार, समूह, साज और पलँग को 'पर्यङ्क' कहते हैं-"पल्यङ्को मञ्चपर्यङ्कवृषीपर्यस्तिकासु च" (इति मेदिनी) यह १ परिजन आदि का नाम है । शिकारी, अहेरी, बहेलिया, जानवरों का मारनेवाला और लोभी को भी 'लुब्धक' कहते हैं-यह १ व्याध आदिकों का नाम है ॥ १९ ॥

समूह, पेटारी, गुरु, देश में उपजा, पु.
**पेटक(स्त्रिषु वृन्देऽपि) (गुरौ देश्ये च) दैशिकः ।**
गांव, ढाल, पु. मल्लाह या कहार. पु.
**खेटकौ(ग्रामफलकौ) (धीवरेऽपि च)जालिकः ॥ २० ॥**

समूह, गिरोह और अपि शब्द से पेटारा-पेटारी कोभी 'पेटक' कहते हैं-जैसे कि, "पेटकः पुस्तकादीनां मञ्जूषायां कदम्बके" (इति विश्वः) यह पुस्तक आदिकों के समुदाय और पेटारा पिटारी संदूक आदिकों में पुंलिङ्ग है; यह १ समूह आदि का नाम है । उपदेशकर्ता गुरु और देश में उपजे हुए पुरुष को 'दैशिक' या 'देशिक' कहते हैं; यह १ गुरु आदिकों का नाम है । गाँव और ढालको 'खेटक' कहते हैं, यह १ ग्राम आदिकों का नाम है ।

---

"१-आर्द्रायामपि लुब्धकः" इत्यपि पाठः ।

कहार—महरा और मछली पकड़नेवाले को 'जालिक' कहते हैं; यह १ धीवर आदि का नाम है ॥ २० ॥

पराग, पद्म-केसर, स्त्रीधन, महसूल, हिलकोरा, भाव, समूह.

पु.　पु.स.
(पुष्परेणौ च) किञ्जल्कः शुल्कोऽस्त्री (स्त्रीधनेऽपि च)।
स.　न.
(स्यात्कल्लोलेऽप्यु)त्कलिका वार्धकं(भाववृन्दयोः)॥२१॥

पुष्पोंकी सुगन्धित धूलि या पराग और केसर को 'किञ्जल्क' कहते हैं । यह १ पुष्परज आदिका नाम है । स्त्रीधन, घाट आदिकी उतराई, चुंगी या महसूल आदि को 'शुल्क' कहते हैं । यह १ घट्टादिदेय धन आदिका नाम है । कल्लोल ( हिलकोरा ) और अपिशब्द से उत्कण्ठा आदि को 'उत्कलिका' कहते हैं—" उत्कलिका तु हेलायां तरङ्गोत्कण्ठयोरपि " ( इति कोषान्तरम् ) यह १ कल्लोल आदिका नाम है । भाव और समूह का वाचक 'वार्धक' कहा जाता है । यह वृद्धसमुदाय, वृद्धत्व और वृद्धकर्म का वाची होकर नपुंसकलिङ्ग है । यह १ भाव, समूह आदि का नाम है ॥ २१ ॥

हथिनी, वेश्या, बालक, विदारक, अन्ध, घमण्ड, पत्थर काटने का औज़ार.

स.　पु.
(करिण्यां) चापि गणिका दारकौ (बालभेदकौ)।
पु.　पु.
(अन्धेऽप्य) नेडमूकः स्याट्टङ्कौ (दर्पाश्मदारणौ) ॥ २२ ॥

इति कान्तवर्गः ॥

हथिनी, अपिशब्द से जूही और वेश्यादिकों को 'गणिका' कहते हैं— "गणिकायूथीवेश्येभीतर्कारीषु ना तु दैवज्ञे" ( इति मेदिनी ) यह १ हथिनी आदिका नाम है । बालक, और भेदक इन दोनों को 'दारक' कहत हैं; यह १ बालक और विदारक का नाम है । अन्धा, अपिशब्द से शठ और गूगा—बहिराको 'अनेडमूक' कहत हैं—यह त्रिलिङ्ग है, जस कि " त्रिलिङ्गोऽनेडमूकः स्याच्छठे वाक्श्रुतिवर्जिते " ( इति रभसः ) यह १ अन्ध आदिकों का नाम है । घमण्ड या अभिमान और पत्थर काटने का औज़ार इनको 'टङ्क' कहते हैं— " टङ्को नीलकपित्थे च खनित्रे टङ्कने स्त्रियाम् । जङ्घायां स्त्री पुमान्कोपे कोषासिग्रावदारणे " ( इति मेदिनी ) यह काला कैथा, खुरपा, खन्ता, और टाकन में पुन्नपुंसक है, जाघों में स्त्रीलिङ्ग और कोप, तलवारका कोष तथा पत्थर काटने के औज़ार में पुंलिङ्ग है; यह १ चार माशे की तौल, टांकी, छनी, सुहागा, क्रोध, घमण्ड, खुरपा, खन्ता या बेलचा आदिका नाम है ॥ २२ ॥

इति कान्तवर्गविवरणम् ॥

---

## अथ खान्ताः ।

शोभा, किरण, ज्वाला, भौंरा, बाण, निधिभेद, भाल की हड्डी, शङ्ख, इन्द्रियादि.

पु. मयूख (स्त्विट्करज्वाला व) (लिबाणौ) पु. शिलीमुखौ ।
पु. शङ्खो (निधौ ललाटास्थ्निकम्बौ न स्त्री) (न्द्रियेऽपि) न. खम् २३

### अब खान्तवर्ग कहते हैं ।

शोभा, किरण और ज्वाला को ' मयूख ' कहते हैं यह १ शोभा आदिका नाम है। भौंरा और बाण का वाचक ' शिलीमुख ' है यह १ भौंग आदिका नाम है। निधिभेद, ललाट की हड्डी, कङ्कण, और शङ्खको " शङ्ख " कहते हैं यह स्त्रीलिङ्ग नहीं है यह १ निधि आदिका नाम है और इन्द्रिय व अपिशब्दसे पुर, क्षेत्र, शून्य, बिन्दु, आकाश, संवेदन, देवलोक और कल्याण का भी वाचक ' ख ' है यह १ इन्द्रिय आदिकोंका नाम है यह नपुंसक है ॥ २३ ॥

किरण, ज्वाला, चोटी आदि, पर्वत, वृक्ष, वायु, बाण, शर, सूर्य, पक्षी.

(घृणिज्वाले अपि) स. शिखे (शैलवृक्षौ) पु. नगावगौ पु. ।
पु. आशुगौ (वायुविशिखौ) (शरार्कविहगाः) पु. खगाः ॥ २४ ॥

किरण, ज्वाला और अपिशब्द से, शाखा, मोरशिखा, कलिहारी, जूड़ा, जटा, व ऍंडी आदिको ' शिखा ' कहते हैं यह १ किरण आदिका नाम है ( इति खान्त-वर्गः ) अब गान्त कहते हैं कि, पर्वत और वृक्ष ये दोनों ' नग ' और ' अग ' कहलाते हैं ये २ शैल आदिके नाम हैं । वायु और बाणको ' आशुग ' कहते हैं यह १ पवन आदिका नाम है और बाण, सूर्य, पक्षी ये ' खग ' कहलाते हैं यह १ तीर, सूर्य व चिड़ियों का नाम है ॥ २४ ॥

पक्षी, सूर्य, पांखी, सुपारी, समूह, हरिण, मृगशिर, ढूंढ़ना, प्रवाह, जोरसे चलना.

पु. पतङ्गौ ( पक्षिसूर्यौ च ) पु. पूगः ( क्रमुकवृन्दयोः ) ।
( पशवोऽपि ) पु. मृगा पु. वेगः ( प्रवाहजवयोरपि ) ॥ २५ ॥

पक्षी, सूर्य और चशब्द से शलभ व धानभेद को ' पतङ्ग ' कहते हैं यह १ पतंगा आदिका नाम है । सुपारी और समूह को ' पूग ' कहते हैं यह १ पूगीफल या डली आदिका नाम है । गाई, भैंसी, घोड़ा आदि पशुओं को व अपिशब्दसे हरिण, मृगशीर्ष और ढूंढ़ने को भी ' मृग ' कहते हैं यह १ पशु आदिकोंका नाम है और प्रवाह, शीघ्रता अपिशब्द से वीज और कृपण को भी ' वेग ' कहते हैं यह १ बहने व ज़ोरसे चलने आदिका नाम है ॥ २५ ॥

फूलकी धूलि, गन्धचूर्ण धूलि, हाथी आदि, तिलक, नेत्र-प्रान्त आदि.

पु.
**परागः ( कौसुमे रेणौ स्नानीयादौ रजस्यपि ) ।**
पु.　पु.　पु.
**( गजेऽपि ) नागमातङ्गावपाङ्ग ( स्तिलकेऽपि च ) ॥२६॥**

फूलकी धूलि, स्नानके लिये गन्धद्रव्य का चूर्णविशेष, आदिशब्द से सुरत आदि के परिश्रम की शान्ति के लिये कामशास्त्रादि में कहे कर्पूरादि का चूर्ण, मिट्टी की धूलि, अपिशब्द से पर्वतभेद, प्रसिद्धता, उपराग और चन्दन को भी 'पराग' कहते हैं यह १ पुष्पधूलि आदि का नाम है । हाथी अपिशब्द से नाग, नागकेसर, नागवल्ली, हास्तिनपुर, मेघ, और मोथा आदि को 'नाग' और 'मातङ्ग' कहते हैं यह पुंलिङ्ग है । सीसा और लवंग का वाची 'नाग' नपुंसक है अपिशब्द से चाण्डाल को 'मातङ्ग' कहते हैं । तिलक अपिशब्द से नेत्रप्रान्त, चितेरा, प्रधान और अङ्गहीन को भी 'अपाङ्ग'[1] कहते हैं यह १ तिलक आदि का नाम है ॥ २६ ॥

स्वभाव, त्याग, निश्चय, अ-ध्याय, सृष्टि, कवच, उपाय, ध्यान, संगति, युक्ति.

पु.
**सर्गः ( स्वभावनिर्मोक्षनिश्चयाध्यायसृष्टिषु ) ।**
पु.
**योगः ( संनहनोपायध्यानसंगतियुक्तिषु ) ॥ २७ ॥**

स्वभाव, त्याग या मोक्षका अभाव, निश्चय, अध्याय यानी काव्य आदि में विश्रामस्थान और सृष्टि को 'सर्ग' कहते हैं यह १ प्रकृति आदि का नाम है निश्चय में जैसे कि "गृहाण शस्त्रं यदि सर्ग एष ते" "यदि तुम्हारा यही निश्चय है तो हथियार को लीजिये" यह रघुवंश में कहा है और कवच या हथियारों का बाँधना, सामादि उपाय, ध्यान यानी चित्तवृत्ति का निरोध, समागम और युक्ति को 'योग' कहते हैं यह १ कवच आदि का नाम है ॥ २७ ॥

सुख, स्त्री आदि का पालन, साँप का फन, देह, पपीहा, हरिण, विचित्र रंग.

पु.
**भोगः ( सुखे स्त्र्यादिभृतावहेश्च फणकाययोः ) ।**
पु.
**( चातके हरिणे पुंसि ) सारङ्गः ( शवले त्रिषु ) ॥ २८ ॥**

सुख, स्त्री, आदिशब्द से वेश्या, हाथी, घोड़ा आदि के काम करनेवालों का पालन, सर्पका फण और शरीर इनको 'भोग' कहते हैं यह १ सुखआदि का नाम है । पपीहा, हरिण और चित्रविचित्र या चितकबरा को 'सारङ्ग' या 'शारङ्ग' कहते हैं यह १ पपीहा आदिकों का नाम है यह पपीहा और हरिण में पुंलिङ्ग है और चितकबरे में त्रिलिङ्ग है ॥ २८ ॥

---

१–" अपाङ्गस्त्वङ्गहीने स्यान्नेत्रान्ते तिलकेऽपि च " ( इति मेदिनी )

पु. पु.

वानर, मेढ़क, सारथी, शाप, अनादर, जुवा आदि, जोड़ा, सत्ययुगादि.

(कपौ च) प्लवगः (शापे) त्वभिषङ्गः (पराभवे)।
पु. न.
(यानाद्यङ्गे) युगः (पुंसि) युगं (युग्मे कृतादिषु)॥ २९॥

वानर और चशब्द से मेढ़क, सारथी आदि को 'प्लवग' कहते हैं यह १ बन्दर आदिका नाम है। दुराशिष, बुरी दुआ, कोसना और अनादर या धिक्कारने को 'अभिषङ्ग' कहते हैं यह १ शापआदि का नाम है। सवारी और आदि शब्द से रथ, गाड़ा आदि के जुवा को 'युग' कहते हैं यह पुंलिङ्ग है और जोड़ा, चारोयुग, चारहाथ और वृद्धिनामक औषधविशेष को भी 'युग' कहते हैं यह नपुंसक है यह १ जुवा, जोड़ा और सत्ययुग आदि का नाम है॥ २९॥

स्वर्ग, बाण, गौ, बैल आदि, चिह्न, मूत्रेन्द्रिय आदि.

(स्वर्गेषु पशुवाग्वज्रदिङ्नेत्रघृणिभूजले।
पु. स. न.
लक्ष्यदृष्ट्या स्त्रियां पुंसि) गौर्लिङ्गं (चिह्नशेफसोः)॥ ३०॥

स्वर्ग, बाण, गाय, बैल आदि पशु, वाणी, वज्र (हीराआदि) दिशा, नेत्र, किरण, पृथ्वी, और पानी इन अर्थों में वर्तता हुआ गोशब्द प्रयोगानुसार स्त्रीलिङ्ग व पुंलिङ्ग में रहता है जैसे कि "गौः स्वर्गे च बलीवर्दे रश्मौ च कुलिशे पुमान्। स्त्रीसौरभेयीदृग्वाणादिग्वाग्भूष्वप्सु भूम्नि च" (इति मेदिनी) स्वर्ग, बैल, किरण और वज्र इन अर्थों में 'गौ' यह पुंलिङ्ग है और गाय, दृष्टि, बाण, दिशा, वाणी, पृथ्वी और जलों में स्त्रीलिङ्ग है यह १ स्वर्ग आदि का नाम है और चिह्न व मूत्रेन्द्रिय को 'लिङ्ग' कहते हैं यह १ चिह्न, अनुमान, सांख्योक्तप्रकृति शिवमूर्तिविशेष और शिश्न का नाम है यह नपुंसक है॥ ३०॥

स्वामी, शिखर आदि, मस्तक, योनि आदि, संपदा, अभिलाषा आदि.

न. न.
शृङ्गं (प्राधान्यसान्वोश्च) वराङ्गं (मूर्धगुह्ययोः)।
न.
भगं (श्रीकाममाहात्म्यवीर्ययत्नार्ककीर्तिषु)॥ ३१॥

इति गान्तवर्गः॥

प्राधान्य, शिखर और चशब्द से चिह्न, खेलने का जलयन्त्र, सींग, उत्कर्ष, भौहों का बीच और मस्तक को 'शृङ्ग' कहते हैं यह १ प्राधान्य आदिका नाम है। मस्तक, योनि, मातङ्ग और दालचीनी को भी 'वराङ्ग' कहते हैं यह १ शीश आदिका नाम है और संपदा या शोभा, इच्छा, माहात्म्य, वीर्य, यत्न, सूर्य, कीर्ति और योनि को भी 'भग' कहते हैं यह १ सम्पत्ति आदिका नाम है॥ ३१॥

इति गान्तवर्गः॥

अथ घान्ताः ।

मारना, अस्त्र-समूह, जल का वेग, मोल, पूजा का जल, पाप, दुःख, शिकार आदि.

पु. पु.
परिघः (परिघातेऽस्त्रेऽ)प्योघो (वृन्देऽम्भसां रये)।
पु. न.
(मूल्ये पूजाविधा)वर्घोऽ(होदुःखव्यसनेष्व)घम्॥ ३२॥

चारों ओर से मारना, लोहमय हथियार या लाठी, अपिशब्द से योगभेद और बेलहन को भी 'परिघ' कहते हैं यह १ परिघात आदि का नाम है और "परेश्चघाङ्कयो:" इस सूत्र से लत्व करनेपर "पलिघ" भी होता है यह १ काच, कलश, घट, घेर और नगर के फाटक का नाम है। समूह, जलका प्रवाह, परम्परा, शीघ्रता और नाचके उपदेश को भी 'ओघ' कहते हैं यह १ समुदाय आदि का नाम है। मोल, पूजा के उपहार या जलको 'अर्घ' कहते हैं यह १ मूल्य आदिका नाम है और पाप, दुःख, शिकार, जूआ खेलना, विपदा और राग, द्वेष आदि को भी 'अघ' कहते हैं यह १ पापआदिकों का नाम है॥ ३२॥

इष्ट, अल्प, सिकहर या छींका, काच, नेत्ररोग, विपरीत, बड़ाई, ठगना, अग्नि, आषाढ़, मन्त्री आदि.

पु. पु.
(त्रिष्विष्टेऽल्पे)लघुः काचाः (शिक्यमृद्भेददृग्रुजः)।
पु. पु.
(विपर्यासे विस्तरे च) प्रपञ्चः (पावके) शुचिः॥ ३३॥
(मास्यमात्ये चात्युपधे पुंसि मेध्ये सिते त्रिषु)।

सुन्दर, सुडौल या रमणीय, अल्प और निस्सार को भी 'लघु' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है यह १ मनोज्ञ आदिका नाम है ( इति घान्ताः ) अब चान्त कहते हैं कि, सिकहर, काच और नेत्ररोग ये तीनों 'काच' कहलाते हैं यह १ सिकहर आदि का नाम है। विपरीतता, बड़ाई या शब्दविस्तार और च शब्दसे प्रतारण ( ठगने को ) भी 'प्रपञ्च' कहते हैं यह १ विपर्यय आदिका नाम है और अग्नि, आषाढ़ मास, धर्मादिके परीक्षण से शुद्धचित्तवाला मन्त्री, पवित्रता और उज्ज्वलता को 'शुचि' कहते हैं यह अग्नि, आषाढ़मास और शुद्धमन्त्री में पुंलिङ्ग है और पवित्र व सफ़ेद में त्रिलिङ्ग है यह १ पावक आदिका नाम है॥ ३३। ३॥

क्रोधेच्छा, अभिलाषा, किरण आदि.

स.
(अभिष्वङ्गे स्पृहायां च गभस्तौ च)रुचिः(स्त्रियाम्)॥३४॥

इति चान्ताः॥

क्रोधकी इच्छा, अत्यासक्ति, किरण और चशब्द से प्रकाश और शोभा को 'रुचि' कहते हैं यह स्त्रीलिङ्ग है यह १ क्रोधकी इच्छा आदिका नाम है॥ ३४॥

इति चान्ताः॥

अथ छान्ताः ।

हर्षित, रीछ, स्फटिक, पल्लव, हार, पहिरनेके कपड़े का छोर, नाव, जल का किनारा.

पु. पु.स.न.
(प्रसन्ने भल्लुके) प्यच्छो गुच्छः (स्तवकहारयोः) ।
पु.
(परिधानाञ्चले) कच्छो (जलप्रान्ते त्रिलिङ्गकः) ॥३५॥

इति छान्ताः ।

हर्षित या आनन्दित, रीछ, स्फटिकमणि और निर्मल को भी 'अच्छ' कहते हैं यह १ प्रसन्न आदिका नाम है । फूलों या पत्तोंका समुदाय, मोती की माला के भेद, शाखाशून्य ठूंठ और समूह को 'गुच्छ' कहते हैं यह १ पल्लव और हार आदिका नाम है । पुन्नागवृक्ष या तुनिवृक्ष, पहिरने के वस्त्रका किनारा, नाव का अङ्गविशेष इनको कच्छ कहते हैं यह पुंलिङ्ग है और जो जलप्रायदेश के तटका वाची है वह त्रिलिङ्ग कहलाता है यह १ परिधानाञ्चल आदिका नाम है ॥ ३५ ॥

इति छान्ताः ॥

---

अथ जान्ताः ।

मयूर, गरुड, नेवला, दाँत, ब्राह्मण, पक्षी, विष्णु, शिव, बकरा आदि, गौका स्थान, मार्ग, समूह.

पु. पु.
(केकिताक्ष्यौ) वहिभुजौ (दन्तविप्राण्डजा) द्विजाः ।
पु. पु.
अजा (विष्णुहरच्छागा) (गोष्ठाध्वनिवहा) व्रजाः ॥३६॥

अत्र जान्त कहते हैं कि, मोर, गरुड़, और नेवला को अहिभुक् (ज्) कहते हैं यह १ मोर आदिका नाम है । दाँत, ब्राह्मण और पक्षी ये 'द्विज' कहलाते हैं जैसे कि "विप्रक्षत्रियविट्शूद्रा वर्णास्त्वाद्या द्विजाः स्मृताः" ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र ये चार वर्ण कहलाते हैं इनमें आदिके तीन "ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य" ये 'द्विज' कहेजाते हैं क्योंकि "मातुरग्रेऽधिजननं द्वितीयं मौञ्जिबन्धनम्" पहले माके उदरसे जन्म लेने व दूसरे जनेऊ के होने से महर्षियोंने 'द्विज' कहा है यह १ दन्त आदिका नाम है । विष्णु, शिव, बकरा, भेंड़ा आदि और काम, ब्रह्मा व रघुराजा के पुत्र को 'अज' कहते हैं यह १ हरि, हर आदिका नाम है और गौओं का घर, रास्ता और समूह (गरोह) ये 'व्रज' कहलाते हैं यह १ गोष्ठ गायों के बाड़ा आदिका नाम है ॥ ३६ ॥

---

१-"जन्मना जायते शूद्रः संस्काराद्द्विज उच्यते । वेदाभ्यासाद्भवेद्विप्रो ब्रह्म जानाति ब्राह्मणः" (इति स्मृत्यन्तरम्) ॥

बुद्ध, यमराज, युधिष्ठिर, हाथी-दाँत, सघनवन, खेत, नगर का द्वार, उत्तम स्त्री.

पु. धर्मराजौ (जिनयमौ) कुञ्जो (दन्तेऽपि न स्त्रियाम्)।
न. बलजे (क्षेत्रपूर्द्वारे) स. बलजा (वल्गुदर्शना)॥ ३७॥

बुद्ध, यमराज और युधिष्ठिर ये 'धर्मराज' कहलाते हैं यह १ जिन आदि का नाम है। हाथीका दाँत अपिशब्द से निकुञ्ज और सघनवन को 'कुञ्ज' कहते हैं यह स्त्रीलिङ्ग नहीं है यह १ हाथीदाँत आदिका नाम है। खेत, नगरका दरवाजा, धान्य और संग्राम को 'बलज' कहते हैं यह १ खेत आदिका नाम है और जो प्यारी, सुकुमारी, दर्शनीया नारी है वह 'बलजा' कहलाती है यह १ उत्तम रमणी आदिका नाम है॥ ३७॥

समभूभाग, संग्राम, पुत्र, कन्या, रैयत, शङ्ख, चन्द्रमा, धन्वन्तरि, कमलआदि अपने, नित्य.

स. (समक्ष्मांशे रणे)प्याजिः स. प्रजा (स्यात्संततौ जने)।
पु. अब्जौ (शङ्खशशाङ्कौ च) (स्वके नित्ये) न. निजं (त्रिषु) ३८

इति जान्ताः॥

समभूभाग, और संग्राम को 'आजि'[1] कहते हैं यह १ समानभूभाग आदि का नाम है। वंश और रैयतको 'प्रजा' कहते हैं यह १ सन्तान आदि का नाम है। शङ्ख, चन्द्रमा, वेतसवृक्ष, समुद्रफल, धन्वन्तरि वैद्य और कमल आदि ये 'अब्ज' कहलाते हैं यह १ शङ्खआदि का नाम है और आत्मीय व नित्य को 'निज' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है यह १ आत्मीय आदि का नाम है॥ ३८॥

इति जान्ताः॥

---

अथ ञान्ताः।

आत्मा, प्रवीण, बुद्धि, नाम, हाथ आदि से अर्थ बतलाना, गायत्री, सूर्यपत्नी.

पु. (पुंस्यात्मनि प्रवीणे च) क्षेत्रज्ञो (वाच्यलिङ्गकः)।
स. संज्ञा (स्याच्चेतनानामहस्ताद्यैश्चार्थसूचना)॥ ३९॥

आत्मा और प्रवीण को 'क्षेत्रज्ञ' कहते हैं यह आत्मा में पुंलिङ्ग है और प्रवीण अर्थ में वाच्यलिङ्ग यानी त्रिलिङ्ग कहलाता है यह १ आत्मा आदिकों का नाम है और चेतना, नाम तथा हाथ, भौंह व लोचन आदिसे अर्थ की सूचना यानी चेष्टा करना ये संज्ञापदवाच्य कहलाते हैं यानी बुद्धि, अभिधान, हस्त आदिकों से अर्थ की सूचना, गायत्री और सूर्य की धर्मपत्नी को भी 'संज्ञा' कहते हैं यह १ चेतना आदिका नाम है॥ ३९॥

---

१—संग्रामे यथा "तिष्ठाम्याजौ स्थिरो भव" (इति मार्कण्डेयः)॥

वैद्य, पण्डित या प्राज्ञ, विद्वान्, बुध.

पु. पु.

**दोषज्ञौ (वैद्यविद्वांसौ) ज्ञो (विद्वान्सोमजोऽपि च)॥४०॥**

**इति ज्ञान्ताः ॥**

वैद्य, और विद्वान् को 'दोषज्ञ' कहते हैं यह १ हकीम, डाक्टर, वैद्य और विद्वान् का नाम है और अध्यात्मवेत्ता, पण्डित तथा चन्द्रपुत्र ये 'ज्ञ' कहलाते हैं यानी विद्वान्—बुध—और ब्रह्माको भी 'ज्ञ' कहते हैं यह १ विद्वान् आदिका नाम है ॥ ४० ॥ इति ज्ञान्ताः ॥

---

**अथ टान्ताः ।**

कौआ, हाथी का गाल आदि, हाथी का कपोल, कमर आदि, चँदुला, दुष्टचर्म, महेश आदि.

पु. पु.

**(काकेभगण्डौ) करटौ (गजगण्डकटी) कटौ ।**

पु.

**शिपिविष्ट (स्तु खलतौ दुश्चर्मणि महेश्वरे) ॥ ४१ ॥**

कौआ, हाथी का गाल ये दोनों 'करट' कहलाते हैं यह १ कौआ आदि का नाम है । हाथीका कपोल, कमर और चटाई आदि को 'कट' कहते हैं जैसे कि "कटः श्रोणौ द्वयोः पुंसि किलिञ्जेऽतिशये शवे"[1] (इति मेदिनी) कमर, झांपी या चटाई अतिशय और मुर्दे को 'कट'[2] कहते हैं यह कमर में पुंस्त्रीलिङ्ग है और अन्य अर्थों में पुंलिङ्ग है यह १ गजगण्ड आदि का नाम है और चँदुला, दुष्टचामवाला, महेश और श्रीकृष्ण को शिपिविष्ट या 'शिपिपिष्ट' कहते हैं यह १ खल्वाट आदि का नाम है ॥ ४१ ॥

विश्वकर्मा, बढ़ई, सूर्य, भाग्य, काल, रस, अकार्य, डाह, तीखा.

पु. न.

**(देवशिल्पिन्यपि) त्वष्टा दिष्टं (दैवेऽपि न द्वयोः) ।**

पु. न.

**(रसे)कटुः कट्व (कार्ये) त्रिषु (मत्सरतीक्ष्णयोः)॥ ४२ ॥**

देवताओं के कारीगर विश्वकर्मा अपिशब्द से बढ़ई और सूर्य को त्वष्टा (ष्टृ) कहते हैं यह १ देवशिल्पी आदिका नाम है । भाग्य और अपिशब्द से काल को भी 'दिष्ट' कहते हैं यह भाग्य में स्त्रीपुंलिङ्ग नहीं है बरन नपुंसक है और अन्य अर्थों में पुंलिङ्ग है और रसमात्र, अकार्य, अभिमान और तेज़ को 'कटु' कहते हैं यह रसमात्र में पुंलिङ्ग, अकार्य में नपुंसक और अभिमान तथा तीक्ष्णता में त्रिलिङ्ग है यह कड़ुवे रस आदि का नाम है ॥ ४२ ॥

१—किल्यतेऽनेन 'किलश्वैत्यक्रीडनयोः' अस्माद् 'इगुपधात्कित्' इतीनि किलिर्वंत्रवीरणादिस्ततो जातः जनेः "पञ्चम्यामजातौ" इति ड पृषोदरादित्वान्नुमागमे च किलिञ्जस्तस्मिन्निति ॥

२—"कटधूमस्य सौरभ्यमवघ्रायव्रजौकसः" (इति भागवतम्) ॥

क्षेम, अशुभ, शुभ, शुभ, अ-शुभ, सौरि का घर, मदिरा, मरणका चिह्न, माया, निश्चल, यन्त्रादि, छोटी इलायची, काल अल्प, संशय.

न. रिष्टं (क्षेमाशुभाभावे) ष्वरिष्टे (तु शुभाशुभे)। न.

(मायानिश्चलयन्त्रेषु कैतवानृतराशिषु) ॥ ४३ ॥

अयोघने शैलशृङ्गे (सीराङ्गे) कूट (मस्त्रियाम्)। पु.न.

(सूक्ष्मैलायां) त्रुटिः (स्त्रीस्यात्कालेऽल्पेसंशयेऽपि सा) ४४ स.

कुशल, अमङ्गल, अशुभ का अभाव यानी शुभ और तलवार, बेर, मैनफल व रीठा ये 'रिष्ट' कहलाते हैं यह १ क्षेम आदि का नाम है । शुभ और अशुभ को 'अरिष्ट' कहते हैं। यानी लहसुन, नींबवृक्ष, रीठा, कौआ, उजलीचील्ह, अशुभ, मठा, सोवरिका घर, मदिरा, शुभ, मरने का चिह्न, विघ्न और वृषभासुर ये 'अरिष्ट' कहलाते हैं। यह १ शुभाशुभ आदि का नाम है। माया, निश्चल, मृगबन्धन-यन्त्र, कपट, असत्य, समूह, लोह गढ़ने का आयुधविशेष निहाई घन या हथौड़ा, पर्वतका शिखर और हलका अग्रभाग यानी फारका आधार इनको 'कूट' कहते हैं। यह स्त्रीलिङ्ग नहीं है बरन पुन्नपुंसक है। यह १ माया आदिका नाम है और छोटी इलायची को 'त्रुटि या त्रुटी' कहते हैं। वही "त्रुटिशब्द" कालमान, अतिअल्प और सन्देह में भी कहाजाता है । यह स्त्रीलिङ्गहै । यह १ गुजराती इलायची आदि का नाम है ॥ ४३ । ४४ ॥

धन्वा की नोक, बड़ाई, कोन, करोड़, जड़, लिपटे बाल, फल, संपदा, ज्ञान, नेत्र, देखना.

(अत्युत्कर्षाश्रयः) कोटयो (मूले लग्नकचे) जटा। स. स.

व्युष्टिः (फले समृद्धौ च) दृष्टि (र्ज्ञानेऽक्ष्णि दर्शने) ॥ ४५ ॥ स. स.

धनुष का अग्रभाग, प्रशंसा या बड़ाई, तलवार आदिका कोना या धार और करोड़ को 'कोटि' कहते हैं। यह १ धन्वा के अग्रभाग आदिका नाम है । जड़ और मिले जुले बालों को 'जटा' या "जटी" भी कहते हैं। यह १ जड़ आदि का नाम है । फल और फलसाध्य समृद्धि को 'व्युष्टि' कहते हैं। यह १ फल आदिका नाम है और ज्ञान, नेत्र व दर्शन को 'दृष्टि' कहते हैं यह १ ज्ञान आदि का नाम है ॥ ४५ ॥

यज्ञ, इच्छा, निश्चित, बहुत, दुःख, महावन, दक्ष, तीक्ष्ण, नी-रोग, हर, काला

इष्टि (र्यागेच्छयोः) सृष्टि (र्निश्चिते बहुनि त्रिषु)। स. स.

कष्टे (तु कृच्छ्रगहने) (दक्षामन्दागदेषु तु) ॥ ४६ ॥ पु.स.न.

कौआ, पेट का कोठा, कोठिला, घरका मध्य, खत्ता कोठरी आदि.

पु.स.न. पु.
पटु (द्वौ वाच्यलिङ्गौ च) नीलकण्ठः (शिवेऽपि च)।
पु.
(पुंसि)कोष्ठे(ऽन्तर्जठरं कुसूलोऽन्तर्गृहं तथा) ॥ ४७ ॥

यज्ञ, अभिलाषा या चेष्टा और श्लोकसंग्रह को 'इष्टि' कहते हैं। यह १ याग आदिकों का नाम है। निश्चय कियाहुआ, अधिक, मुक्त, और निर्मित को सृष्टि या 'सृष्ट' कहते हैं। यह त्रिलिङ्ग है यह १ निश्चित आदिका नाम है। दुःख, महावन या नहीं जाने योग्य देश को 'कष्ट' कहते हैं। यह १ दुःख आदि का नाम है। चतुर, तेज़ या चालाक और नीरोग ये 'पटु' कहलाते हैं यह १ दक्ष आदि का नाम है। कष्ट और पटु ये दोनों वाच्यलिङ्ग यानी त्रिलिङ्ग कहेजाते हैं (इति टान्ताः) अब ठान्त कहते हैं। कि, महादेव, अपिशब्दसे काला कौआ, गौरैया, खँडरैचा आदि को 'नीलकण्ठ' कहते हैं। यह १ शिव आदिका नाम है, और पेट का कोठा, कोठिला, घरका कोठा या कोठरी आदि को 'कोष्ठ' कहते हैं। यह पुंलिङ्ग है। यह १ कोठा आदिका नाम है ॥ ४६।४७॥

सिद्धि, नाश, अन्त, बड़ाई, मर्यादा, दिशा, अत्युत्तम, अति वृद्ध, बड़ा भाई, महीना, बालक, छोटा भाई.

स. स.
निष्ठा (निष्पत्तिनाशान्ताः) काष्ठो (त्कर्षे स्थितौ दिशि)।
पु.स.न. पु.
(त्रिषु) ज्येष्ठो(ऽतिशस्तेऽपि)कनिष्ठो(ऽतियुवाल्पयोः) ४८

इति ठान्ताः ॥

सिद्धि, नाश, अन्त, धर्म में तत्परता, श्रद्धा, विश्वास, व्रत, क्लेश, उत्कर्ष, मांगना, और नाट्यकी सन्धि को 'निष्ठा' कहते हैं। यह १ निष्पत्ति आदिका नाम है। बड़ाई, मर्यादा, दिशा, दारुहल्दी, और कालविशेष को 'काष्ठा' कहते हैं। यह १ प्रशंसा आदिका नाम है। अतिप्रशस्त सुयोग्य अपिशब्दसे बूढ़ा, बड़ा भाई और वैशाखके बाद महीना को 'ज्येष्ठ' कहते हैं। यह १ बड़ा प्रधान, श्रेष्ठ, उत्तम, जेठा या पहलौठा आदिका नाम है। यह त्रिलिङ्ग है। और अतियुवा, बहुत थोड़ा, या छोटा लहुरा, और छोटा भाई इनको 'कनिष्ठ' कहते हैं। और छोटी अँगुली कनिष्ठा कहलाती है। यह १ अतियुवा आदिका नाम है ॥ ४८ ॥

इति ठान्ताः ॥

---

अथ डान्ताः।

लाठी, दण्डकरना आदि, मिट्टी आदिका गोला या गेंद, मीठा, सांप, बाघ, गौ, धरती, वाणी, बुधभार्या.

पु. न. पु.
दण्डो (ऽस्त्री लगुडेऽपि स्याद्) गुडो (गोलेक्षुपाकयोः)।
पु. स. स.
(सर्पमांसात्पशू) व्याडौ (गोभूवाचः) स्त्विडा इला ॥४९॥

लाठी—अपिशब्द स दण्डदेना, प्रमाणविशेष, यम, सेना, क्रियाविशेष, वृक्ष की शाखा, कोना, मथानी, अभिमान, ग्रहण और सूर्य के पास रहनेवाले ग्रहविशेष को भी 'दण्ड' कहते हैं यह १ लाठी आदिका नाम है । मिट्टी आदिका गोला या गेंद और ईखके विकार को 'गुड' कहते हैं । यह १ गोला आदि का नाम है । सांप और बाघ तथा खल को भी 'व्याड' या 'व्याल' कहते हैं । यह १ सर्प आदिका नाम है और गौ, पृथ्वी, वाणी और बुधकी भार्या को भी इडा और इला कहते हैं । यहां ड–ल, की एकता होनेसे दो पद होगये हैं, ये २ गौ आदिके नाम हैं ॥ ४९ ॥

बांसकी शलाका, सिंहनाद,विषादि, घड़ी, नाड़ी, दण्ड, बाण, निन्दित आदि.

स. स.
**क्ष्वेडा (वंशशलाकाऽपि) नाडी (कालेऽपि षट्क्षणे) ।**
पु.न.
**काण्डो(ऽस्त्री दण्डबाणार्ववर्गावसरवारिषु) ॥ ५० ॥**

बांसकी शलाका अपिशब्दसे सिंहनाद को 'क्ष्वेडा' कहते हैं । यह स्त्रीलिङ्ग है वैसेही विष, ध्वनि और कर्णरोगको 'क्ष्वेड' कहते हैं यह पुंलिङ्ग है । और लालपत्ते व फूल वाले मदार, पीले फूलकी तोरई को भी 'क्ष्वेड' कहते हैं । यह नपुंसक है यह १ वंश-शलाका आदिका नाम है । छः क्षणपरिमित समय, अपिशब्दसे शिरा ( धमनी ) गांढर दूब और वंशपत्री को नाड़ी कहते हैं । यह १ षट्क्षणवाले काल आदिका नाम है और दण्डा, बाण, निन्दित, वर्ग, अवसर, तृणादिकों का गुच्छा, वृक्षों का कन्धा और जलको 'काण्ड' कहते हैं यह १ दण्ड आदि का नाम है ॥ ५० ॥

घोड़ेका गहना आदि, अत्यर्थ, प्रतिज्ञा, दृढ, अतिशय, दुःख, कष्ट.

न.
**(स्या)द्भाण्ड (मश्वाभरणेऽमत्रेमूलवणिग्धने) ।**
न. न.
**(भृशप्रतिज्ञयो) बाढं प्रगाढं (भृशकृच्छ्रयोः) ॥ ५१ ॥**

घोड़ों का गहना, बर्तन, बनियों का मूलधन इनको 'भाण्ड' कहते हैं अथवा सोने, चांदी के बने घोड़ों की सजावट के लिये गहने, भूषणमात्र पात्र और बनिये का मूलधन ( पूंजी ) ये 'भाण्ड' कहलाते हैं । यह १ घोड़ों के गहना आदि का नाम है । अतिशय, अत्यन्त, अधिक, अङ्गीकार और दृढ़ता को 'बाढ' कहते हैं । यह १ अतिशय आदिका नाम है और अतिशय, कष्ट, पाप, दुःख या कष्टदायक प्राजापत्य आदि व्रत और मूत्रकृच्छ्ररोग तथा दृढ़ ये 'प्रगाढ' कहलाते हैं । यह १ अतिशय कष्ट आदि का नाम है ॥ ५१ ॥

समर्थ, मोटा, छोड़े, मिले, सेना विशेष, बच्चा,स्त्रीकागर्भ, बाणासुर,तीर.

पु.स.न. पु.स.न.
**(शक्तस्थूलौ त्रिषु) दृढौ व्यूढौ (विन्यस्तसंहतौ) ।**
पु. पु.
**भ्रूणो(ऽर्भके स्त्रैणगर्भे) बाणो(बलिसुते शरे) ॥ ५२ ॥**

समर्थ, मज़बूत या मोटा इनको ' दृढ़ ' कहते हैं। यह १ बलवान् आदि का नाम है। यह त्रिलिङ्ग है। छोड़ा या रक्खा परस्पर मेल और सेना का विशष संस्थापन ये ' व्यूढ ' कहलाते हैं यह १ त्यागेहुए आदि का नाम है। यह भी त्रिलिङ्ग है। एक छोटासा बालक ( बच्चा ) और स्त्रीका गर्भ ये ' भ्रूण ' कहलाते हैं यह १ बच्चे आदिका नाम है और महाराज बलि का पुत्र और तीर को ' बाण ' कहते हैं यह १ बाणासुर आदि का नाम है ॥ ५२ ॥

अतिसूक्ष्म, चावलों की कनकी, समूह, रुद्रानुचर, जूआ की बाज़ी आदि·

पु· कणो (ऽतिसूक्ष्मे धान्यांशे संघाते प्रमथे) पु· गणः।

पु·१ पणो (द्यूतादिषूत्सृष्टे भृतौ मूल्ये धनेऽपि च) ॥ ५३ ॥

अत्यन्त छोटासा कना, कनिका, परमाणु, या लवविशेष और अनाज का दाना या चावलों की कनकी इनको ' कण ' कहते हैं। यह १ अतिसूक्ष्म आदि का नाम है। समूह और रुद्रका अनुचर ये ' गण ' कहलाते हैं। यह १ समूह आदि का नाम है। पाशाआदिकों से जूआ खेलना आदिशब्द से मुर्ग़ा, तीतर, बटेर आदिकों की लड़ाई कराकर बाज़ी लगाना, छोड़ना, नौकरी, वस्तुओं का मोल, और द्रव्य यानी बीसगण्डे कौड़ी अथवा ८० कौड़ियों का परिमाण ( चार काकिणी ) अपि शब्द से लेनदेनका व्यवहार, बड़ाई, पैसा, प्रतिज्ञा, वचन, होड़, शर्त, क़रार और सागको ' पण ' कहते हैं। यह १ द्यूत आदि का नाम है ॥ ५३ ॥

धनुषकी रस्सी, रसगन्धादि, मौन रहना आदि·

( मौर्यां द्रव्याश्रिते सत्त्वशुक्लसंध्यादिके) पु· गुणः।

(निर्व्यापारस्थितौ कालविशेषोत्सवयोः) पु· क्षणः ॥ ५४ ॥

धनुषकी रस्सी, रोदा, पनच, या चिल्ला, रसगन्ध आदि, सत्त्व, रज, तम, स्वभाव, हुनर, चतुराई, प्रवीणता, विद्या, विशेषण आदि, सफ़ेद, लाल, पीला, काला आदि, सन्धि, विग्रह आदि या संध्याआदि, रूप, इन्द्रिय, बुद्धि, रस्सी, रोटिकरा और ऋ के स्थान में अर्, इ के ए, उ के ओ होने को भी गुण कहते हैं। यह १ रोदा आदिका नाम है। विना व्यापार चुपचाप रहना, तीस कलाका समय, पुत्रजन्म और पर्वआदि का उत्सव इनको ' क्षण ' कहते हैं यह १ निर्व्यापारस्थिति यानी निरुद्यम होकर टिकने आदिका नाम है ॥ ५४ ॥

ब्राह्मण, क्षत्रि-यादि, सफ़ेद, लाल आदि, बड़ाई, हरूफ़, सूर्य, सूर्यका सारथी, वर्णभेद आदि·

पु· वर्णो ( द्विजादौ शुक्लादौ स्तुतौ ) न· वर्णं ( तु वाक्षरे )।

पु· अरुणो ( भास्करेऽपि स्याद्वर्णभेदेऽपि च त्रिषु ) ॥ ५५ ॥

---

१ " वराटकानां दशकद्वयं यत्सा काकिणी ताश्च पणाश्चतस्रः। ते षोडशद्रम्म इहावगम्यो द्रम्मैस्तथा षोडशभिश्च निष्कः " ( इति लीलावत्याम् ) ॥

ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र—सफ़ेद, लाल, पीला, काला आदि रङ्ग—यश, गुण, कथा और स्तुति को भी 'वर्ण' कहते हैं । यह पुंलिङ्ग है और अक्षरों 'हरूफ़ों' के लिखने को भी 'वर्ण' कहते हैं । यह वर्णभेद में विकल्प से नपुंसकलिङ्ग है । यह १ द्विजादिकों का नाम है और सूर्य, वर्णभेद, अपिशब्दसे सन्ध्याराग, सूर्य का सारथि, कपिल और कुष्ठ का भेद इनको 'अरुण' कहते हैं यह पुंलिङ्ग है और गुणवान् में त्रिलिङ्ग है । यह १ सूर्य आदिकों का नाम है ॥ ५५ ॥

शिव, खंभा या ठूंठ, वृक्षादि, काला कौआ, द्रोणाचार्य, परिमाण विशेष, शब्द, संग्राम, नाई, मुख्य आदि.

पु. स्थाणुः ( शर्वेऽपि च ) पु. द्रोणः (काकेऽपि च) (रवे) पु. रणः ।
पु. * ग्रामणी ( र्नापिते पुंसि श्रेष्ठे ग्रामाधिपे त्रिषु ) ॥ ५६ ॥

शिव, अपिशब्दसे स्तम्भ 'शाखापत्रशून्य ठूंठ' और ठहरी वस्तु, वृक्ष, पर्वत आदि इनको 'स्थाणु' कहते हैं । यह १ महादेव आदिका नाम है । काला कौआ, अपि शब्दसे द्रोणाचार्य, चार आढ़क परिमाणविशेष और देशान्तर इनको 'द्रोण' कहते हैं । यह पुंलिङ्ग है । यानी द्रोणाचार्य और डोम कौआ में पुंलिङ्ग है । परिमाणविशेष और देशभेद में पुन्नपुंसक है । और डोंगी तथा इन्द्रवारुणी में स्त्रीलिङ्ग है । यह १ काले कौआ आदिकों का नाम है । शब्द, कोण और संग्राम इनको 'रण' कहते हैं । यह शब्द और कोण में पुंलिङ्ग है । और संग्राम में पुन्नपुंसक है । यह १ शब्द आदिकों का नाम है । और नाई, मुख्य और ग्रामाधिप ये 'ग्रामणी' कहलाते हैं । यह नाई में पुंलिङ्ग है । और श्रेष्ठ व ग्रामाधिप में त्रिलिङ्ग है । यह १ नाई आदिका नाम है ॥ ५६ ॥

भेंड़ा, खरहा, ऊंट आदि लोमों का बना ऊन आदि, मृगी, स्वर्णप्रतिमा आदि.

स. ऊर्णा ( मेषादिलोम्नि स्यादावर्ते† चान्तराभ्रुवोः ) ।
स. हरिणी ( स्यान्मृगी हेमप्रतिमा हरिता च या ) ॥ ५७ ॥

भेंड़ा, खरगोश, ऊंट और हरिण आदि इनके लोम और भौंहोंका घेर इनको 'ऊर्णा' कहते हैं । "वह 'ऊर्णा' चक्रवर्ती आदि महाराजाओं तथा महारोगियों के अंग में महापुरुषलक्षणवाली, मृणालतन्तु के समान सूक्ष्मरूप, सफ़ेद व चौड़ी होकर

* "ग्रामीणा नीलिकायां स्त्री ग्रामोद्भूतेऽभिधेयवत्" ( इति मेदिनी ) । ग्रामोऽस्त्यस्या इति विग्रहे तु ग्रामिणीत्यपि ।

†—स्वामिमते तु "आवर्ते चान्तराभ्रुवौ" इति पाठस्तत्र भ्रुवावित्यत्र 'अन्तरान्तरेण युक्ते' इति द्वितीया ज्ञातव्या ॥

प्रायः सुन्दर घेरवाली होती है" यह १ भेंड़ा, खरहा, ऊंट आदिकों के लोम आदि का नाम है। हरिणी, सोने की प्रतिमा, हरी वस्तु और वृत्तभेद इनको 'हरिणी' कहते हैं। यह १ मृगी आदिका नाम है ॥ ५७ ॥

पाण्डुरवर्ण, मृग, खम्भा, लोहेकी प्रतिमा, वाञ्छा, पिपासा, निन्दा, दया.

पु. स. (त्रिषु पाण्डौ च) हरिणः स्थूणा (स्तम्भेऽपि वेश्मनः)।
स. स. तृष्णे (स्पृहापिपासे द्वे) (जुगुप्साकरुणे) घृणे ॥ ५८ ॥

पाण्डुरवर्ण चशब्द से मृगभेद इनको 'हरिण' कहते हैं यह १ पाण्डुवर्ण आदि का नाम है यह त्रिलिङ्ग है। यानी हरिण में पुंलिङ्ग और पाण्डुर में त्रिलिङ्ग कहलाता है। घर का खम्भा, अपिशब्द से लोहेकी बनीहुई प्रतिमा (तसवीर) इनको स्थूणा कहते हैं। यह १ गेहस्तम्भआदि का नाम है। वाञ्छा, पिपासा (पीने की इच्छा) ये दोनों 'तृष्णा' पद वाच्य कहलाते हैं यह १ स्पृहा आदि का नाम है और निन्दा व करुणा को घृणा कहते हैं यह १ जुगुप्सा आदि का नाम है ॥ ५८ ॥

बाजार की गली, दूकान आदि, मदिरा, पश्चिम दिशा, हथिनी, हाथी, बल, धन.

स. स. (वणिक्पथे च) विपणिः (सुरा प्रत्यक् च) वारुणी।
स. न. करेणु (रिभ्यां स्त्री नेभे) द्रविणं (तु बलं धनम्) ॥ ५९ ॥

बाज़ारकी रास्ता, बाज़ार, व्यवहार के योग्य वस्तु इनको 'विपणि' कहते हैं। यह स्त्रीलिङ्ग है यह १ हाटकी बाट आदिका नाम है। मदिरा, पश्चिम की दिशा इनको 'वारुणी' कहते हैं। यह १ सुराभेद, दूब या गांडर दूब आदिका नाम है। हथिनी और हाथी को 'करेणु' कहते हैं यह हथिनी में स्त्रीलिङ्ग और हाथी में पुंलिङ्ग है यह १ हस्तिनी आदिका नाम है और बल व धन ये दोनों 'द्रविण' कहलाते हैं यानी पराक्रम और धनको 'द्रविण' कहते हैं यह १ सामर्थ्य आदि का नाम है ॥ ५९ ॥

घर, रक्षा करनेवाला, कमल, अग्निमन्थ, विष, युद्ध, लोहा, तेज.

न. न. शरणं (गृहरक्षित्रोः) श्रीपर्णं (कमलेऽपि च)।
न. (विषाभमरलोहेषु) तीक्ष्णं (क्लीबे खरे त्रिषु) ॥ ६० ॥

घर, रक्षा करनेवाला, वध और रक्षण को भी 'शरण' कहते हैं जैसे कि 'सत्यात्मकं त्वां शरणं प्रपन्नाः' यह १ घर आदिका नाम है। कमल, अग्निमन्थ (अँगेथुवावृक्ष) को 'श्रीपर्ण' तथा वारिपर्णी और कम्भारी को 'श्रीपर्णी'

१—"वारुणीं मदिरां पीत्वा मदाघूर्णितलोचनाविति" भागवतम् ॥

कहते हैं यह १ पद्म आदिका नाम है और विष, मरने की निरपेक्षा से युद्ध का उत्साह, लोह और तेज़ को 'तीक्ष्ण' कहते हैं यह विष, युद्ध, लोह में नपुंसक है और तेज़ स्पर्श में त्रिलिङ्ग है यह १ गरल ( माहुर=ज़हर ) आदिका नाम है ॥ ६० ॥

हेतु मर्यादा आदि जिससे क्रिया कीजाय, खेत आदि.

न.
**प्रमाणं ( हेतुमर्यादाशास्त्रेयत्ताप्रमातृषु ) ।**

न.
**करणं ( साधकतमं क्षेत्रगात्रेन्द्रियेष्वपि ) ॥ ६१ ॥**

कारण, मर्यादा, शास्त्र ६ दर्शन, * इयत्ता, ( इतनी ) ज्ञाता और सत्यवक्ता इनको 'प्रमाण' कहते हैं । यह १ कारण आदिका नाम है और क्रियासिद्धि में अत्यन्त उपकारक, खेत, देह, कान, आँख, नाक आदि इन्द्रियां अपिशब्दसे कर्म, कायस्थ, व्रतबन्ध, नाचना, गाना, बनियां से शूद्रा में उपजा बालक और वानर आदि इनको 'करण' कहते हैं । यह १ साधन व क्षेत्र आदिकों का नाम है ॥ ६१ ॥

जीवोंके जन्मादि, उगिला अन्नादि.

**( प्राण्युत्पादे ) संसरण ( मसंबाधचमूगतौ ) ।**
**( घण्टापथे ) ( ऽथ वान्तान्ने) समुद्धरण (मुन्नये) ॥ ६२ ॥**

जीवोंकी उत्पत्ति, विना रोकटोक सेना का चलना, राजपथ, या घण्टाबोधित हाथियों का मार्ग और नगरमार्ग इनको 'संसरण' कहते हैं । यह १ जीवोंके जन्म आदिका नाम है और उगिला या क़ै कियाहुआ अन्न, जलपात्र आदिका ऊपरले जाना, उखाड़ डालना इनको समुद्धरण और उद्धरण भी कहते हैं यह १ उगिले अन्न आदिका नाम है ॥ ६२ ॥

पशुओंका सींग, हाथीदाँत, क्रम से उतार पृथिव्यादि.

पु.स.न.
**( अतस्त्रिषु ) विषाणं ( स्यात्पशुशृङ्गेभदन्तयोः ) ।**

पु.स.न.
**प्रवणः ( क्रमनिम्नोर्व्यां प्रह्वे ना तु चतुष्पथे ) ॥ ६३ ॥**

इसके अनन्तर दान्तपर्यन्त कहे जानेवाले शब्द त्रिलिङ्ग हैं । गाय, बैल, भैंस आदि पशुओं का सींग और हाथी का दाँत इनको 'विषाण' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है जैसे कि मेदिनीकोष में कहा है कि, क्षीरविदारी, मेढ़ासिंगी इन औषधियों को 'विषाणी' कहते हैं यह स्त्रीलिङ्ग है कूट नाम औषधि में नपुंसक है और सींग व हाथीदाँत में त्रिलिङ्ग है यह १ पशुशृङ्ग आदि का नाम है और क्रम से उतार भूभाग यानी गहरी पृथ्वी, लचा या झुँकाहुआ पदार्थ, चौराहा, स्वाधीनमात्र,

* मीमांसा, पातञ्जल, सांख्य, न्याय, वैशेषिक और वेदान्त ये ६ दर्शन हैं ।

क्षीण और सीधा इनको प्रवण कहते हैं यह चौराहे में पुंलिङ्ग और अन्य अर्थों में त्रिलिङ्ग है यह १ निम्न भूभाग आदि का नाम है ॥ ६३ ॥

पु.स.न. पु.स.न.
व्याप्त, अशुद्धादि, शून्य, ऊसर, देव, सूर्यादि नद, समुद्र. संकीर्णौ (निचिताशुद्धा) वीरिणं (शून्यमूषरम्) । (देवसूर्यौ) विवस्वन्तौ सरस्वन्तौ (नदार्णवौ) ॥६४॥

व्याप्त, अशुद्ध, अमित्र, वर्णसंकर और नीच को 'संकीर्ण' कहते हैं यह १ व्याप्त आदि का नाम है । शून्य निराश्रयदेश या "बंजरधरती" और ऊसर 'खारी धरती' को 'ईरिण' या इरिण कहते हैं जैसे कि मनुजी ने कहा है कि "यथेरिणे बीजमुप्त्वा न वप्ता लभते फलम । तथानृचे हविर्दत्त्वा न दाता लभते फलम्" यह १ वीरानदेश आदि का नाम है अमर, परमेश्वर, मेघ, राजा, दिवाकर, मन्दारवृक्ष और दानव को 'विवस्वान्' कहते हैं यह १ देवआदि का नाम है । और शोणभद्र आदि नद व समुद्र को 'सरस्वान्' कहते हैं यह १ नद आदि का नाम है ॥ ६४ ॥

पु. पु.
पक्षी, गरुड़, गीध, पक्षीमात्र, (पक्षिताक्ष्यौं) गरुत्मन्तौ शकुन्तौ (भासपक्षिणौ) ।
पु. पु.
अग्नि, धूममयी तारा, मेघ, पहाड़. (अग्न्युत्पातौ) धूमकेतू जीमूतौ (मेघपर्वतौ)॥ ६५ ॥

सहायक या पक्षी और गरुड़ को 'गरुत्मान्' कहते हैं यह १ पखेरू आदि का नाम है । पक्षिभेद, प्रकाश, गोष्ठ, कुक्कुट, गीध और पक्षीमात्र को 'शकुन्त' कहते हैं यह १ मुर्गा या गीधआदि का नाम है । अग्नि, उत्पात, धूममयी तारा या ग्रहभेद इन को 'धूमकेतु' कहते हैं यह १ आगी आदि का नाम है और मेघ व पर्वत को 'जीमूत' कहते हैं यह १ मेघ आदि का नाम है ॥ ६५ ॥

हाथ, नक्षत्र- पु. पु.
विशेष, पवन, देवता, हाथीवान्, गाड़ीवान्, हस्तौ (तु पाणिनक्षत्रे) मरुतौ (पवनामरौ) ।
पु. पु.
धारण या पालन करनेवाला आदि. यन्ता (हस्तिपके सूते) भर्ता (धातरि पोष्टरि) ॥ ६६ ॥

हाथ, तेरहवां नक्षत्र हाथी की सूंड़ और कोहनी से लेकर बिचली अंगुली के शिरापर्यन्त को 'हस्त' कहते हैं यह १ कर आदि का नाम है । वायु और देवता को 'मरुत्' या 'मरुत' कहते हैं यह देवता और पवन में पुंलिङ्ग है और गठिवन व धनहर नामक सुगन्धद्रव्य में नपुंसक है यह १ वायु (बतास) आदिका

---

१–"देवः सुरे घने राज्ञि देवमाख्यातमिन्द्रिये । देवी कृताभिषेकायां तेजनीस्पृक्कयोरपि" (इति कोषान्तरम्) ॥

नाम है । हाथीवान् और सारथी को 'यन्ता' (न्तृ) कहते हैं यह १ फीलवान आदि का नाम है । धारणकर्ता, पालनकर्ता और स्वामी को 'भर्ता' कहते हैं यह स्वामी (मालिक) में पुंलिङ्ग और धाता व पोषणकर्ता में त्रिलिङ्ग है यह १ धारने व पालनेवाले आदिका नाम है ॥ ६६ ॥

पीने का पात्र, बच्चा आदि, भूतान्तर, मृतक, ग्रह भेद, पताका, राजा, पुत्र आदि.

पु. पु.
**( पानपात्रे शिशौ ) पोतः प्रेतः ( प्राण्यन्तरे मृते ) ।**
पु. पु.
**(ग्रहभेदे ध्वजे) केतुः (पार्थिवे तनये) सुतः ॥ ६७ ॥**

मद्यआदि पीने का पात्र, जहाज, बालक, नाव, रहने का स्थान और वस्त्रको भी 'पोत' कहते हैं यह १ पानपात्र आदिका नाम है । जीवभेद और मृतक को 'प्रेत' कहते हैं यह प्राण्यन्तर में पुंलिङ्ग और मरे में त्रिलिङ्ग कहाता है यह १ भूतान्तर आदि का नाम है । ग्रहभेद, ध्वजा या पताका और निशान को भी 'केतु' कहते हैं यह १ उपग्रह आदि का नाम है और राजा व पुत्र को 'सुत' कहते हैं और जो पुत्री हो तो वह 'सुता' कहलाती है यह १ भूपति आदि का नाम है ॥ ६७ ॥

कारीगर, कंचुकी आदि, पर्वत, राजा भूपाल, क्षत्रिय मात्र.

पु. पु.
**स्थपतिः ( कारुभेदेऽपि ) भूभृद् ( भूमिधरे नृपे ) ।**
पु. पु.
**मूर्धाभिषिक्तो (भूपेऽ) प्यृतुः (स्त्रीकुसुमेऽपि च) ॥ ६८ ॥**

शिल्पी या कारीगर का भेद अपिशब्दसे रानियों का द्वारपाल और बृहस्पति की यज्ञ का करनेवाला ये 'स्थपति' कहलाते हैं यह पूर्वोक्त अर्थों में पुंलिङ्ग और सज्जन या विद्वान् में त्रिलिङ्ग है यह १ शिल्पकार आदिका नाम है । पर्वत और राजा को भूभृत् (द्) कहते हैं यह १ पहाड़ आदिका नाम है । राजा अपिशब्दसे राजप्रधान और क्षत्रियमात्र को 'मूर्धाभिषिक्त' कहते हैं यह १ नरपाल आदिका नाम है और स्त्रियों का रज (मासिकधर्म्म) अपिशब्दसे वसन्त आदि छहों ऋतु और धीर को भी 'ऋतु' कहते हैं यह १ स्त्रियों के रजोधर्म आदिका नाम है ॥ ६८ ॥

विष्णु, शिवादि, सूर्य, बढ़ई, सारथी, पण्डित, प्रकाशितादि तर्कादिशास्त्र, उदाहरण.

पु. पु. पु.
**( विष्णा ) वप्यजिताव्यक्तौ सूत ( स्त्वष्टरि सारथौ ) ।**
पु. १
**व्यक्तः (प्राज्ञेऽपि) दृष्टान्ता (वुभे शास्त्रनिदर्शने) ॥ ६९ ॥**

विष्णु अपिशब्दसे शिव, महदादिक, आत्मा और अप्रकाशित ये 'अजित' और

१—"निपाताश्चोपसर्गाश्च धातवश्चेति ते त्रयः । अनेकार्थाः स्मृताः सर्वे पाठस्तेषां निदर्शनम्" ॥ १ ॥

'अव्यक्त' कहलाते हैं यह १ हरि व हर में पुंलिङ्ग, महत्तत्त्वादिक व आत्मा में नपुंसक और अप्रकाशित में त्रिलिङ्ग है ये २ विष्णुभगवान् आदिके नाम हैं। सूर्य, बढ़ई, क्षत्रियसे ब्राह्मणी में उपजा बालक, वन्दीजन, पारा और पैदा या भेजाहुआ इनको 'सूत' कहते हैं यह १ सूर्यादिकों का नाम है। पण्डित या शास्त्रवेत्ता अपिशब्दसे प्रकाशित दृश्य और स्थूल आदिको 'व्यक्त' कहते हैं यह १ विद्वान् आदिका नाम है। और न्यायशास्त्र आदि, उदाहरण और मरण को 'दृष्टान्त' कहते हैं यह १ षट्शास्त्र, नज़ीर मिसाल, उपमा और बराबरी आदिका नाम है॥ ६९॥

सारथी, ड्योढ़ीदार आदि, प्रकरण आदि.

पु. क्षत्ता (स्यात्सारथौ द्वाःस्थे क्षत्रियायां च शूद्रजे)[1]।

पु. वृत्तान्तः (स्यात्प्रकरणे प्रकारे कात्स्न्र्यवार्तयोः)॥७०॥

सारथी, द्वारपाल (ड्योढ़ीदार) क्षत्रिया में शूद्रसे उपजा बालक चशब्दसे दासीपुत्र वैश्यापुत्र, नियुक्त और प्रजाओं के रचनेवाले ब्रह्मा को भी 'क्षत्ता' कहते हैं यह १ रथवान् आदिका नाम है और प्रस्ताव, भाव या अभिप्राय, अवसर, संपूर्णता और वार्ताविशेष (गौण) ये 'वृत्तान्त' कहलाते हैं यह १ प्रकरण आदिका नाम है॥ ७०॥

समर आदि यमराजादि.

पु. आनर्तः (समरे नृत्यस्थाननीवृद्विशेषयोः)।

पु. कृतान्तो (यमसिद्धान्तदैवाकुशलकर्मसु)॥ ७१॥

संग्राम (लड़ाई) नाचने का मण्डप, जनपद या देशविशेष इनको 'आनर्त' कहते हैं और जो पश्चिमसागर के तटस्थ 'द्वारावती' या द्वारकापुरी है वहभी 'आनर्त' कहलाती है यह १ समरआदिका नाम है और यमराज, वादीप्रतिवादियों से निर्णय कियाहुआ अर्थरूप सिद्धान्त, पूर्वजन्म का शुभाशुभ कर्म और पापकर्म इनको 'कृतान्त' कहते हैं यह १ यमराजआदि का नाम है॥ ७१॥

श्लेष्मा, पित्तादि रसादि, पृथिव्यादि, गन्धादि, नेत्रादि, मनशिलादि, श्वादि.

श्लेष्मादि रसरक्तादि महाभूतानि तद्गुणाः।
इन्द्रियाण्यश्मविकृतिः शब्दयोनिश्च धातवः॥ ७२॥

कफ, पित्तआदि, आहार का पहिला [illegible] रस, रक्त और आदिपद से वसा, मज्जा, शुक्र आदि, पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश और इनके गन्ध आदि गुण,

१—" क्षत्ता स्यात्सारथौ द्वाःस्थे वैश्यायामपि शूद्रजे " इति सिद्धान्तकौमुद्यामुणादिः॥

आँखें, कान आदि इन्द्रियाँ, पत्थरों का विकार मनःशिला आदि और शब्दों का उत्पत्तिस्थान " भू सत्तायाम्, गम्लृ गतौ " आदि ये धातुपदवाच्य कहलाते हैं यानी मनुष्य के शरीर का सारअंश जैसे कि ( वात, पित्त, कफ ) रस, रक्त, खाल, मांस, स्नायु, मज्जा, बीज, हड्डी, भूमि, जल, आगी, वायु, आकाश, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, आँख, नाक, कान, जीभ, शरीर का चमड़ा ये ५ ज्ञानेन्द्रियाँ कहलाती हैं हाथ, पाँव, वाणी, लिङ्ग, गुदा ये ५ कर्मेन्द्रियां कहाती हैं, सोना, रूपा, तांबा आदि खानि से निकली चीज़ और गेरू, मनश्शिला आदि तथा व्याकरण में शब्दों का मूल यानी ऐसा शब्द कि जिससे क्रिया आदि शब्द बनते हैं इनको ' धातु ' कहते हैं यह १ श्लेष्मा आदिकों का नाम है ॥ ७२ ॥

राजधानी, रनिवास आदि, बर्छी, सांग, बल या ताक़त, कठिनता, शरीर.

**( कक्षान्तरेऽपि ) शुद्धान्तो ( नृपस्यासर्वगोचरे ) ।**
स. स.
**(कासूसामर्थ्ययोः) शक्तिर्मूर्तिः (काठिन्यकाययोः) ७३॥**

सर्वसाधारण जनों के न जानेयोग्य, राजा का कक्षाभेद या राजधानी का विशेष स्थान अपिशब्दसे रनिवासा और अशौच का अन्त इनको शुद्धान्त कहते हैं यह १ राजकक्षाविशेष, कटिबन्ध, ज्योतिषचक्र या दफ़्अ आदिका नाम है । लोहे का भाला, वर्छी, साँग, सेल, पार्वती, उत्साह और बलको ' शक्ति ' या शक्ती कहते हैं यह १ सांग आदिका नाम है और कठोरता या दृढ़ता, शरीर और तसवीर को ' मूर्ति ' कहते हैं यह १ कठिनतापुतली या प्रतिमा आदिका नाम है ॥ ७३ ॥

विस्तार, बेलि, रात्रि, घर, क्षय, पूजा, दान, अन्त आदि.

स. स.
**(विस्तारवल्लयो) र्व्रततिर्वसती ( रात्रिवेश्मनोः ) ।**
स. स.
**( क्षयार्चयो ) रपचितिः साति ( दानावसानयोः ) ॥७४ ॥**

विस्तार और बेलि को ' व्रतति ' ' प्रतति ' या " व्रतती " कहते हैं यह १ विस्तार या फैलाव आदि का नाम है । रात्रि, घर और वासको वसति या ' वसती ' कहते हैं यह १ रात्रि आदि का नाम है । हानि, पूजा, प्रयोजन, मांगना, ख़र्च और पलटादेना, इनको ' अपचिति ' कहते हैं यह १ क्षय आदि का नाम है और दान देना, हाथी के मदका पानी, पालन, अन्त या विराम को ' साति ' कहते हैं यह १ दान आदि का नाम है ॥ ७४ ॥

दुःख, धन्वाका किनारा, सामान्य, जाति, जन्म, लोकाचार, टपकना, गदर, विदेश.

स. स.
**अर्तिः (पीडाधनुष्कोटयो) र्जातिः ( सामान्यजन्मनोः ) ।**
स. स.
**(प्रचारस्यन्दयो) रीतिरीति (डिम्बप्रवासयोः) ॥ ७५ ॥**

दुःख और धनुष का अग्रभाग इनको 'अर्ति' या 'आर्ति' कहते हैं यह १ पीड़ा आदिका नाम है। सामान्यगोत्व आदि, मालती पुष्पविशेष या चमेली और जन्म को 'जाति' कहते हैं यह १ सामान्य जाति आदिका नाम है। लोकाचार और टपकने या झिरने को 'रीति' कहते हैं यह १ लोकाचार आदिका नाम है और बच्चे, अण्डे, प्लीहारोग, देशोपद्रव और विदेश को 'ईति' कहते हैं वे सात भांतिकी हैं जैसे कि, अतिवृष्टि, अनावृष्टि, टींडी, मूसा, शुक, स्वचक्र और परचक्र ये सात ईतियाँ कहलाती हैं यह १ उपद्रव आदिका नाम है ॥ ७५ ॥

उदय, लाभ, तीनों अग्नियां, दूसरा युग, — (उदयेऽधिगमे) प्राप्ति (स.) त्रेता (स.) (त्वग्नित्रये युगे)।

नारदकी वीणा, महत्त्व गुणयुक्त भार्या, भस्म, संपदा. — (वीणाभेदेऽपि) महती (स. १) भूति (स.) (र्भस्मनि संपदि) ॥७६॥

उत्पत्ति या "बढ़ती" और लाभको 'प्राप्ति' कहते हैं यह १ उत्पत्ति आदिका नाम है। तीनों अग्नियाँ यानी दक्षिणाग्नि, गार्हपत्याग्नि, आहवनीयाग्नि और दूसरे युगको 'त्रेता' कहते हैं यह १ अग्नित्रय आदिका नाम है और नारदकी वीणा अपि शब्दसे महत्त्वगुणसंपन्न भार्या को भी 'महती' कहते हैं यह १ वीणाभेद आदिका नाम है और राख, संपदा या अणिमादिक ऐश्वर्यों को 'भूति' कहते हैं यह १ भस्म (खाक) आदिका नाम है ॥ ७६ ॥

नागों की नदी, और नगरी, — (नदीनगर्योर्नागानां) भोगव (स.) (त्यथ संगरे)।

संग्राम, सङ्ग, सभा, क्षय, निवास, पृथ्वी. — (सङ्गे सभायां) समितिः (स.) (क्षयवासावपि) क्षिती (स.) ॥ ७७ ॥

नागों की नदी और नगरी तथा पातालगंगा, सर्पशरीर, ग्रामाध्यक्ष और नाई को भी 'भोगवती' कहते हैं यह १ नागनदी आदिका नाम है। संग्राम (लड़ाई) संगम और जनसमूह को 'समिति' कहते हैं यह १ समर आदिका नाम है और नाश या ह्रास और निवास तथा कालभेद व पृथ्वी को भी क्षिति कहते हैं यह १ क्षय आदिका नाम है ॥ ७७ ॥

सूर्यका प्रकाश, हथियार, अग्नि-शिखा, दुनिया, — (रवेरर्चिश्च शस्त्रं च वह्निज्वाला च) हेतयः (स.)।

बारह अक्षर पादवाली छन्द, पृथ्वी, जन. — जगती (स. *) (जगतिच्छन्दोविशेषेऽपि क्षितावपि) ॥ ७८ ॥

१ "विश्वावसोस्तु बृहती तुम्बरोस्तु कलावती। महती नारदस्य स्यात्सरस्वत्यास्तु कच्छपी" (इति वैजयन्ती) ॥

* "द्युतिगमिजुहोतीनां द्वे च" (वा. ३-२। १७८) इति क्विपि, "गमः क्वौ" इति मलोपे, तुकि, गौरादित्वान्ङीषि च वा जगती स्यात् ॥

सूर्य का प्रकाश या प्रभा, हथियार, आगिका जलना इनको 'हेति' और बहुत्व में 'हेतयः' कहते हैं यह १ सूर्यतेज आदिका नाम है और लोक (दुनिया) द्वादशाक्षरपादवृत्त छन्दविशेष, पृथ्वी और अपिशब्दसे जनको भी 'जगती' कहते हैं यह १ जगत् आदिका नाम है ॥ ७८ ॥

दशवां छन्द, पांति प्रभाव, उत्तरकाल जाना, सेनाभेद, पक्ष या परवेरूके पंखकी मूल.

स.
पङ्क्ति (श्छन्दोऽपि दशमं) (स्यात्प्रभावेऽपि) चायतिः ।
स.
पत्ति(र्गतौ च) (मूले तु) पक्षतिः (पक्षभेदयोः) ॥ ७९ ॥

दश अक्षर के चरण का छन्द और अपिशब्द से दश संख्यावाली पाँति को भी 'पंक्ति' कहते हैं । यह १ दशमछन्द आदि का नाम है । प्रताप और अपिशब्द से संयम, दीर्घता और आनेवाले उत्तरकाल को भी 'आयति' कहते हैं यह १ प्रभाव आदि का नाम है । गमन करना, वीरका भेद और सैन्यका भेद इनको 'पत्ति' कहते हैं अर्थात् चाल, प्यादा और सैन्य कि जिस में एकरथ, एकहाथी, तीन घोड़ा और पाँच प्यादे हों उसको 'पत्ति' कहते हैं यह १ गति आदि का नाम है और मासार्ध की मूल (परिवा) और पक्षी के पंख की मूल यानी पखने की जड़ ये दोनों 'पक्षति' या 'पक्षती' कहलाते हैं क्योंकि यहां 'पक्षभेदयोः' यह षष्ठी है पक्षभेद दो भाँति का है पहला मासार्धवाची और दूसरा खगावयववाची है इसलिये द्विवचनान्त प्रयोग दिखलाया गया है यह १ पक्षमूल आदि का नाम है ॥ ७९ ॥

भग, लिङ्ग, मन्त्री आदि, कौशिकी, जीविका आदि, बालू, बालूयुक्त देशादि, वेद, कान, सुनना आदि.

स. स.
प्रकृति (र्योनिलिङ्गे च) (कौशिक्याद्याश्च) वृत्तयः ।
स.
सिकताः(स्युर्बालुकाऽपि)(वेदे श्रवसि च) श्रुतिः ॥ ८० ॥

योनि, लिङ्ग और चशब्दसे प्रधानतत्त्व, राजमन्त्री, स्वभाव और पौरवर्ग को भी 'प्रकृति' कहते हैं यह १ योनिआदिका नाम है । नदीविशेष कौशिकी कि जिसको विश्वामित्र की बहिनने बनाया है या कैशिकी अपिशब्दसे आरभटी-सात्वती-भारती-चशब्दसे जीविका और सूत्रार्थविवरण को भी 'वृत्ति' कहते हैं यह १ कौशिकी या कैशिकी आदिका नाम है । बालू और बालूयुक्त देश तथा ठिकरायुक्त को भी 'सिकता' कहते हैं यह बालू में स्त्रीलिङ्ग होकर बहुवचनान्त है और बालू-युक्त देशमें स्त्रीलिङ्ग है यह १ बालुका आदिका नाम है और चारो वेद कान, सुनना और चशब्दसे प्रसिद्धता को भी 'श्रुति' कहते हैं यह १ वेद आदिका नाम है ॥८०॥

बड़ी प्यारी स्त्री, स्त्रीमात्र, भूविवर, गुफा, धारण, धैर्य.

स. वनिता (जनितात्यर्थानुरागायां च योषिति)।
स. गुप्तिः (क्षितिव्युदासेऽपि) स. धृति (र्धारणधैर्ययोः) ॥८१॥

जिसमें अत्यन्त अनुराग उपजा हो उसे और स्त्रीमात्र को 'वनिता' कहते हैं यह १ उपजेहुए प्रेमवाली या बड़ी प्यारी स्त्री आदिका नाम है। पृथ्वीके भीतर का बिल या गुफ़ा-बन्दीखाना, रक्षण, अधम और कूड़ाघरको भी 'गुप्ति' कहते हैं यह १ भूगर्त आदिका नाम है जैसे कि "गुप्तिः कारा च रक्षा च दीर्णं च विवरं भुवः" (इति शाश्वतः) कारागार, रक्षा, फाड़ा हुआ, और भूमिका गड़हा इनको 'गुप्ति' कहते हैं और बिल बनाने के लिये धरती खोदने को भी 'गुप्ति' कहते हैं यह सुभूति का मत है और धारणा, धीरता, संतोष, योगभेद और यज्ञको 'धृति' कहते हैं यह १ धारणा आदिका नाम है॥ ८१॥

भटकटैया, वनभटा आदि, स्त्री हथिनी, जीविका वार्ताआदि, लघु, असार, रोगरहित पानी, घी, सुधा, यज्ञशेष, चाँदी, सोना, कारण, चिह्न या निशान.

स. बृहती (क्षुद्रवार्ताकी छन्दोभेदे महत्यपि)।
स. वासिता (स्त्रीकरिण्योश्च) स. वार्ता (वृत्तौ जनश्रुतौ) ॥८२॥
न. वार्तं (फल्गुन्यरोगे च) (त्रिष्वप्सु च) न. न. घृतामृते।
न. कलधौतं (रूप्यहेम्नो) न. निमित्तं (हेतुलक्ष्मणोः) ॥ ८३ ॥

ओषधिविशेष, भटकटैया या वनभटा, छन्दोभेद यानी नव अक्षर के चरण का छन्द, महती (बड़ी) वारिधानी, वाणी और वस्त्रभेद को 'बृहती' कहते हैं। यह १ क्षुद्रवार्ताकी आदि का नाम है। रमणी, और हथिनी को वासिता या वाशिता कहते हैं और सुरभी का रभाना, धान्यमात्र तथा पक्षियों का चहचहाना इनको 'वासित' कहते हैं यह नपुंसक है यह १ रमणी आदि का नाम है। जीविका, वृत्तान्त या गौंगा और खेती इनको 'वार्ता' कहते हैं यह १ जीविका आदि का नाम है। लँघु असार या तत्त्वहीन को 'वार्त' कहते हैं यह नपुंसक है और जो रोगरहित का वाचक 'वार्त' है वह त्रिलिङ्ग कहलाता है यह १ फल्गु आदि का नाम है। जलको घृत और अमृत कहते हैं चशब्द से घृत और जल का वाची क्लीब है और यज्ञशेष, पीयूष, जल, घृत, अयाचित, और मोक्षको 'अमृत' कहते हैं यह नपुंसक है और धन्वन्तरि व देवका वाचक पुंलिङ्ग है यह १ जल आदि का नाम है। चाँदी और सोने को "कलधौत" कहते हैं यह १ रजत आदि का

नाम है और हेतु यानी कारण और चिह्न को 'निमित्त' कहते हैं यह १ हेतु आदि का नाम है ॥ ८२ । ८३ ॥

शास्त्र, सुनाहुआ, सत्ययुग, अलमर्थ, महाभय, बड़ा साहस.

**श्रुतं ( शास्त्रावधृतयो ) युगपर्याप्तयोः कृतम् ।**
**अत्याहितं महाभीतिः कर्म जीवानपेक्षि च ॥ ८४ ॥**

छः शास्त्र, और सुना या निश्चय कियाहुआ इनको 'श्रुत' कहते हैं यह १ शास्त्रादि का नाम है । युग यानी सत्ययुग और अलमर्थ को 'कृत' कहते हैं यह नपुंसक है और विहित तथा हिंसित में त्रिलिङ्ग है यह १ सत्ययुग आदि का नाम है और बड़ीभय तथा बड़े साहस का कर्म इनको 'अत्याहित' कहते हैं यह १ महाभीति आदि का नाम है ॥ ८४ ॥

न्याय, पृथिव्यादि पञ्चभूत, सत्यादि, श्लोक, यश, भूतकालादि.

**( युक्ते क्ष्मादावृते ) भूतं ( प्राण्यतीते समे त्रिषु ) ।**
**वृत्तं ( पद्ये चरित्रे त्रिष्वतीते दृढनिस्तले ) ॥ ८५ ॥**

न्याय्य, पृथिव्यादि पञ्चभूत, सत्य, प्राणी, व्यतीतकाल और समान को 'भूत' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है यानी पञ्चभूत, पिशाच आदि और जन्तुका वाचक 'भूत' नपुंसक है, उचित, प्राप्त, वृत्त, सम और सत्यका वाचक त्रिलिङ्ग है और देवयोनि तथा कुमारका वाचक भी पुंलिङ्ग है यह १ न्याय आदि का नाम है और श्लोक, यश, गयाकाल, मजबूत और गोल को 'वृत्त' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है यानी अधीत, अतीत, गोल, मृत वृत और वृत्त इन्हों का वाचक 'वृत्त' विकल्प से वाच्यलिङ्ग है और छन्द, चरित्र तथा वृत्ति ( वर्तने ) का वाचक क्लीब है यह १ पद्यआदि का नाम है ॥ ८५ ॥

राज्य, बड़ाआदि, अपवाद, निन्दित, रूपा, उजला, द्वीपभेद, रत्नों की माला, सोना, चांदी आदि.

**महद् ( राज्यं चा) वगीतं ( जन्ये स्याद्गर्हिते त्रिषु ) ।**
**श्वेतं ( रूप्येऽपि ) रजतं ( हेम्नि रूप्ये सिते त्रिषु) ॥ ८६ ॥**

राज्य और चकार से वीणाभेद, तत्त्वभेद, श्रेष्ठ और विशाल को महत् कहते हैं यह राज्य में नपुंसक, वीणाभेद में स्त्रीलिङ्ग, तत्त्वभेद में पुंलिङ्ग और श्रेष्ठ में वाच्य कहलाता है यह १ राज्य आदि का नाम है । जनों के अपवाद और निन्दित

१ "शक्तौ निवारणे तृप्तौ पर्य्याप्तं स्याद्यथेप्सिते" ( इति रुद्रः ) ॥
२ "हारे रूप्ये सिते त्रिषु" इति पाठान्तरम् ॥

को 'अवगीत' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है यह १ अपवाद आदि का नाम है । रूपा या चाँदी अपिशब्द से श्वेतद्वीप और सफ़ेद को 'श्वेत' कहते हैं, यह १ रूपा आदिकों का नाम है । हार या रत्नों की माला विशेष, रूपा, सफ़ेद और सोने को 'रजत' कहते हैं । यह त्रिलिङ्ग है अथवा सोना, रूपा और सफ़ेद को रजत कहते हैं । यह सोने व रूपे में नपुंसक और श्वेत में त्रिलिङ्ग कहलाता है । यह १ सोना व चाँदी आदिकों का नाम है ॥ ८६ ॥

जंगम, भुवन, वायु, नील्यादि रंग, रुधिर, सफ़ेद, पीला, निर्मल बंधा या कैदी, सफ़ेद.

पु.स.न. पु.स.न.

**(त्रिष्वितो) जग (दिङ्गेऽपि) रक्तं (नील्यादिरागि च) ।**

पु.स.न. पु.स.न.

**अवदातः(सिते पीते शुद्धे) (बद्धार्जुनौ) सितौ ॥ ८७ ॥**

इसके उपरान्त तान्तपर्यन्त जितने शब्द हैं वे त्रिलिङ्ग कहलाते हैं । जंगम भुवन और वायुको 'जगत्' कहते हैं यह पिष्टप ( भुवन ) में नपुंसक, वायु में पुंलिङ्ग और जंगम में त्रिलिङ्ग कहलाता है यह १ जंगम आदिकों का नाम है । नीली आदि रंगसे युक्त और चशब्दसे अनुरक्त, लोहित, कुङ्कुम, ताम्र, पुराना आंवला और रुधिर को भी 'रक्त' कहते हैं यह अनुरक्त आदिकों में त्रिलिङ्ग व कुङ्कुम आदिकों में नपुंसक कहलाता है यह १ नील्यादि रंगवाले आदिका नाम है । सफ़ेद, पीला और निर्मल को 'अवदात' कहते हैं यह १ सफ़ेद या उजले आदिका नाम है । बंधुआ या क़ैदी और सफ़ेद को 'सित' कहते हैं यह निश्चित में नपुंसक, क़ैदी व उजले में त्रिलिङ्ग, और खांड़ में स्त्रीलिङ्ग कहलाता है यह १ बंधुआ आदिका नाम है ॥ ८७ ॥

उचित या न्याय्य, संस्कारी, क्षमी, रचेहुए पदार्थ, शास्त्र लक्षण संपन्न, विना सीमा, शेष, विष्णु.

पु.स.न. पु.स.न.

**(युक्तेऽतिसंस्कृतेमर्षिण्य)भिनीतो (ऽथ) संस्कृतम् ।**

पु.स.न.

**(कृत्रिमेलक्षणोपेतेऽप्य)नन्तो(ऽनवधावपि) ॥ ८८ ॥**

न्याय्य, उचित, संस्कारप्राप्त या भूषित, सहनशील और अतिशृङ्गारयुक्त को भी 'अभिनीत' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है यह १ न्याय्य आदिकों का नाम है । बनायेहुए घाट आदि पदार्थ, शास्त्रके लक्षण से संपन्न, अपिशब्द से प्रशस्त और अलंकृत को भी 'संस्कृत' कहते हैं यह १ कृत्रिम आदिका नाम है और अवधिरहित या विना मर्यादा अपिशब्द से शेष और विष्णु आदिकों को भी 'अनन्त' कहते हैं यह शेष व केशव में पुंलिङ्ग, अवधिरहित में त्रिलिङ्ग, बिशल्या आदिकों में स्त्रीलिङ्ग और आकाश में नपुंसकलिङ्ग कहलाता है यह १ विना अवधि आदिका नाम है ॥ ८८ ॥

विख्यात, हर्षित आदि, कुलीन, पण्डित आदि, — पु.स.न. पु.स.न.
**( ख्याते हृष्टे ) प्रतीतोऽभिजात ( स्तु कुलजे बुधे ) ।**

पवित्र, एकान्त आदि, मोहित, बढ़ाहुआ आदि. — पु.स.न. पु.स.न.
**विविक्तौ (पूतविजनौ) मूर्च्छितौ (मूढसोच्छ्रयौ) ॥ ८९ ॥**

प्रसिद्ध या प्रख्यात, और हर्षित, को 'प्रतीत' कहते हैं यह प्रख्यात, प्रज्ञात, अज्ञात, हर्षित और सादर में त्रिलिङ्ग है यह १ प्रसिद्ध आदिका नाम है । कुलीन, पण्डित "और श्रेष्ठको" 'अभिजात' कहते हैं यह कुलीन न्याय्य और पण्डित में त्रिलिङ्ग है यह १ कुलीन आदिका नाम है । शुद्ध या पवित्र, एकान्त और छोड़ेगये को "विविक्त" कहते हैं यह असंपृक्त ( अलग कियागया ) एकान्त, पवित्र और विवेकी में त्रिलिङ्ग है यह १ पवित्र आदिका नाम है और मोहको प्राप्त ( मूर्ख ) वृद्धिसंपन्न और अचेतन या अज्ञान को "मूर्च्छित" कहते हैं यह १ मूढ़ आदिका नाम है ॥ ८९ ॥

खट्टा, निठुर, सफ़ेद, स्याह, — पु.स.न. पु.स.न.
**( द्वौ चाम्लपरुषौ ) शुक्तौ शिती ( धवलमेचकौ ) ।**

सच्चा, साधु, विद्यमान आदि. — पु.स.न.
**( सत्ये साधौ विद्यमाने प्रशस्तेऽभ्यर्हिते च ) सन् ॥ ९० ॥**

खट्टा या चूक जो तीनरात का रक्खाहो या खट्टा मठा आदि और कठोर ये दोनों "शुक्त" कहलाते हैं जैसे कि "मृन्मयादिशुचौ भाण्डे सगुडं क्षौद्रकाञ्जिकम् । धान्यराशौ त्रिरात्रस्थं शुक्तं चुक्रं तदुच्यते" ( इति वैद्यकम् ) यह १ खट्टे व कठोर का नाम है । उजला और काला इनको 'शिति' या 'सिति' कहते हैं यह भोजपत्र में पुंलिङ्ग और सफ़ेद व स्याह में त्रिलिङ्ग है यह १ सफ़ेद और स्याहका नाम है और सत्य, साधु, वर्तमानकाल, प्रशंसायुक्त और पूजित को 'सन्' कहते हैं यह साधु, धीर, शस्तमान्य, सत्य और विद्यमान में त्रिलिङ्ग और पतिव्रता व उमामें स्त्रीलिङ्ग है यह १ सत्य आदिका नाम है ॥ ९० ॥

पूजित, वैरिविजित, आगे आया, निवास, अवात, अभेद्य कवच.
**पुरस्कृतः ( पूजितेऽरात्यभियुक्तेऽग्रतः कृते ) ।**
**निवातावा (श्रयावातौ) ( शस्त्राभेद्यं च वर्म यत् ) ॥ ९१ ॥**

पूजित या संमानित, वैरियों से जीता और अगाड़ी कियाहुआ इनको "पुरस्कृत" कहते हैं यह १ पूजित आदि का नाम है । निवास ( बासस्थान ) और वातरहित को 'निवात' कहते हैं और जो हथियारों से अभेद्य कवच या बख्तर आदि है वह भी निवात कहलाता है जैसे कि, "निवातकवचो वीरः" अभेद्य या मज़बूत बख्तरवाला वीर है यह १ निवास आदि का नाम है ॥ ९१ ॥

उपजा, गर्वीला, बहुत ही बढ़ा, वृद्धिमान्, लगा और उपजा हुआ, सत्कार संपन्न और पूजित.

**जातोन्नद्धप्रवृद्धाः स्युरुच्छ्रिता उत्थितास्त्वमी ।**
**वृद्धिमत्प्रोद्यतोत्पन्ना आदृतौ सादरार्चितौ ॥ ९२ ॥**

**इति तान्ताः ॥**

उपजा, गर्वीला, और बहुतही बढ़ाहुआ इनको 'उच्छ्रित' कहते हैं यह उत्पन्न समुन्नद्ध और प्रवृद्ध में त्रिलिङ्ग है यह १ उपजे हुए आदि का नाम है। कहे जाने वाले वृद्धिमान्, प्रवृत्त या परायण और उत्पन्न इनको 'उत्थित' कहते हैं यह उत्पन्न, प्रोद्यत और वृद्धिमान् में त्रिलिङ्ग है यह १ बढ़ती वाले आदि का नाम है और सत्कारयुत व पूजित को 'आदृत' कहते हैं यह १ सादर व अर्चित का नाम है ॥ ९२ ॥

इति तान्ताः ।

---

**अथ थान्ता व्याख्यायन्ते ॥**

वाच्य, धन, पु. वस्तु, हेतु, उपरति, प्याऊ, आगम आदि.

**अर्थो (ऽभिधेयरैवस्तु प्रयोजननिवृत्तिषु) ।**
न.
**(निपानागमयो) स्तीर्थ (मृषिजुष्टजले गुरौ) ॥ ९३ ॥**

वाच्य या कहने के योग्य, धन, वस्तु, प्रयोजन हेतु या उद्देश्य, निवर्तन, उपराग या विराग इनको 'अर्थ' कहते हैं यह १ वाच्य आदि का नाम है और जलावतार या कुआं के निकटका जलाशय, बौद्धशास्त्र से भिन्न शास्त्र या महादेव का कहाहुआ तन्त्रशास्त्र, ऋषियों से सेवित जल, उपाध्याय और काशी, अयोध्या आदि को 'तीर्थ' कहते हैं यह पुंलिङ्ग व नपुंसकहै यह १ प्याऊ आदि का नाम है॥ ९३ ॥

शक्तिमान्, सम्बद्धार्थ, प्रतिकूल, क्षीणराग, बड़ा बूढ़ा, मार्ग, पांति.

**समर्थ (स्त्रिषु शक्तिस्थे संबद्धार्थे हितेऽपि च) ।**
**दशमीस्थौ (क्षीणरागवृद्धौ) वीथी (पदव्यपि) ॥ ९४ ॥**

शक्तिमान्, सम्बद्धार्थ, और अनुकूल को 'समर्थ' कहते हैं सम्बद्धार्थ में जैसे कि, "समर्थः पदविधिः" यह १ शक्तिमान् आदिका नाम है। क्षीणराग और अति वृद्धको 'दशमीस्थ' कहते हैं जैसे कि "दशमीस्थो नष्टबीजे स्थविरे च" (इति विश्वः) यह नष्टबीजवाले में पुंलिङ्ग और बड़े बूढ़े में वाच्यलिङ्ग कहलाता है यह १ क्षीण आदिका नाम है और मार्ग या राह अपिशब्दसे पांति को भी वीथी या 'वीथि' कहते हैं यह १ मार्ग आदिका नाम है ॥ ९४ ॥

सभा, उपाय, पर्वत का अग्रभाग, परिमाण, भेद, पुस्तक, धन, आधार, स्थिति, मरण.

स. पु.न.
(आस्थानीयत्नयो) रास्था प्रस्थो (ऽस्त्री सानुमानयोः) ।
पु. स.
"(शास्त्रद्रविणयो)र्ग्रन्थः संस्था(धारो स्थितौ मृतौ)९५"

इति थान्ताः ॥

सभा या समाज, मण्डली, राजदरबार, पञ्चायत, मजलिस और जलसह तथा उपाय को 'आस्था' कहते हैं यह १ सभा आदिका नाम है । पर्वत का अग्रभाग या किनारा या (कंगूरा) और परिमाणभेद यानी ("शरावाभ्यां भवेत्प्रस्थः" इस वैद्यक के प्रमाण से दो सेर) को 'प्रस्थ' कहते हैं यह परिमाणविशेष, सानु और उन्मितवस्तु में पुन्नपुंसक है यह १ शृङ्ग आदिका नाम है । शास्त्र और धनको 'ग्रन्थ' कहते हैं यह १ पुस्तक या शास्त्र आदिका नाम है और आधार, स्थिति और मरण को 'संस्था' कहते हैं यह १ चर और अवस्थित में पुंलिङ्ग और स्थिति, सादृश्य व नाश होने में स्त्रीलिङ्ग है. यह १ आधार आदिका नाम है ॥ ९५ ॥

इति थान्ताः ।

---

अथ दान्ता व्याख्यायन्ते ।

आशय, वश, मेघ, संवत्सर, निन्दा, हुक्म, पुत्र, बान्धव, किरण, चरण, चौथाई, चन्द्र, अग्नि, सूर्य.

पु. पु.
(अभिप्रायवशौ) छन्दावब्दौ (जीमूतवत्सरौ) ।
पु. पु.
अपवादौ (तु निन्दाज्ञे) दायादौ (सुतबान्धवौ) ॥
पु. पु.
पादा(रश्म्यङ्घ्रितुर्यांशा)(श्चन्द्राग्न्यर्का)स्तमोनुदः॥९६॥

आशय, अधीन या वशीभूतको 'छन्द' कहते हैं यह वश, अभिप्राय, पत्थल या पाषाणमात्र और पीसने की शिलामें भी पुंलिङ्ग है यह १ आशय आदि का नाम है । मेघ और संवत्सर को 'अब्द' कहते हैं यह संवत्सर, मेघ, पर्वतभेद और मोथा में पुंलिङ्ग है यह १ मेघ आदि का नाम है । निन्दा (बुराई करना) आज्ञा (हुक्मदेना) इनको 'अपवाद' या 'अववाद' कहते हैं यह निन्दा, आज्ञा और विश्वास में पुंलिङ्ग है यह १ निन्दा आदि का नाम है । पुत्र, ज्ञाति या भाई आदि को 'दायाद' कहते हैं यह १ सुत आदि का नाम है । किरण, चरण या वृक्षमूल और चौथाई को 'पाद' कहते हैं यह तरुमूल, चतुर्थांश, शैल, पर्वत-समीपी छोटा पर्वत, चरण और किरण में पुंलिङ्ग है यह १ किरण आदि का नाम है और चन्द्रमा, आगी और सूर्य को 'तमोनुद' कहते हैं यह १ चन्द्र आदि का नाम है ॥ ९६ ॥

जनवाद, सि- पु. पु.
द्धान्त, कीचड़, **निर्वादो(जनवादेऽपि) शादो (जम्बालशष्पयोः) ।**
बालतृण, कष्ट
युत रोदन, रक्षक, पु.
भयानक युद्ध. **(सारावे रुदिते त्रात)र्याक्रन्दे(दारुणे रणे) ॥ ६७॥**

लोकवाद, अपिशब्दसे निर्णीतवाद या सिद्धान्त को 'निर्वाद' कहते हैं यह १ जनवाद आदि का नाम है । कीचड़ (चहला) बालतृण (हरीघास) इनको 'शाद' कहते हैं यह १ कर्दम आदि का नाम है । आर्त शब्दसमेत रोदन, रक्षक और भयानक युद्ध यानी बड़ी लड़ाई को 'आक्रन्द' कहते हैं यह चिल्लाने यानी हाय २ करने, बुलाने, पालनेवाले व भारी लड़ाई में पुंलिङ्ग है यह १ आर्त नाद समेत रोने आदि का नाम है ॥ ६७ ॥

अनुग्रह, प्रसन्नता, पु. पु.
काव्यगुण, व्य- **(स्या)त्प्रसादो(ऽनुरोधेऽपि)सूदः(स्याद्व्यञ्जनेऽपि च) ।**
ञ्जन, रसोई क-
रनेवाला, गवा- पु. पु. पु.
ध्यक्ष, प्रमोद, **(गोष्ठाध्यक्षेऽपि)गोविन्दो(हर्षेऽ) प्यामोदवन्मदः ॥६८॥**
अभिमानआदि.

अनुराग या अनुवर्तन और अपिशब्द से अनुग्रह, प्राणों की स्वस्थता और प्रसन्नताको 'प्रसाद' कहते हैं यह १ अनुराग(प्रीति) आदिका नाम है। दाल, भात, तर्कारी आदि छत्तीस व्यञ्जन और अपिशब्द से शक्तिभेद व रसोईबरदार को 'सूद' कहते हैं यह १ व्यञ्जन आदि का नाम है । गायों के स्थानका मालिक अपिशब्द से कृष्ण और बृहस्पति को भी 'गोविन्द' कहते हैं यह १ गोष्ठाधीश या गवाधीश आदि का नाम है और हर्ष (आनन्द) अपिशब्द से अभिमान्, हाथी का मद कस्तूरी और वीर्य को भी कहते हैं व अपिशब्द से मुखवासित सुगन्ध को भी 'आमोद' कहते हैं यह १ हर्ष आदि के नाम हैं ॥ ६८ ॥

श्रेष्ठ, राजचिह्न, पु.न.
बैल की लाट, **(प्राधान्ये राजलिङ्गे च वृषाङ्गे) ककुदो(ऽस्त्रियाम्) ।**
ज्ञान, संभाषण, स.
क्रियाकार, सं-
ग्राम और नाम. **(स्त्री)संवि(ज्ज्ञानसंभाषाक्रियाकाराजिनामसु) ॥ ६९ ॥**

राजप्रधान या मुख्य राजचिह्न "छत्र चवर आदि" और बैल का अङ्गविशेष (लाट) को 'ककुद' या 'ककुत्' ककुद्, कहते हैं यह पुन्नपुंसक है यह १ प्राधान्य आदि का नाम है । विद्या, संभाषण, कर्मका नियम, संग्राम और नाम को 'संवित्' कहते हैं यह प्रतिज्ञा, आचार, ज्ञान, संग्राम, संभाषण, क्रियाका नियम या पणबन्ध, संकेत, नाम, और संतोषण में स्त्रीलिङ्ग है यह १ ज्ञान आदि का नाम है ॥ ६९ ॥

धर्म, एकान्त, वसन्त आदि छः ऋतु, साल, व्यवसाय, रक्षण, स्थान, चिह्न, चरण, वस्तु.

स. स. न.

**( धर्मे रहस्यु ) पनिषत् ( स्याद्दतौ वत्सरे ) शरत् ।**
**पदं (व्यवसितित्राणस्थानलक्ष्माङ्घ्रिवस्तुषु) ॥ १०० ॥**

श्रुति स्मृतियों से विहितकर्म या शास्त्रोक्त कर्म करने से उपजा होनहार फलका साधनभूत शुभपुण्य या दान आदि, एकान्त या गोप्य और वेदान्त को भी ' उपनिषद् ' कहते हैं यह धर्म, वेदान्त और एकान्त में स्त्रीलिङ्ग है यह १ धर्म आदिका नाम है । वसन्त आदि छः ऋतु और वर्ष को ' शरत् ' कहते हैं यह १ ऋतु व सालका नाम है । व्यवसाय या उद्यम, रक्षण, स्थान, चिह्न या निशान, चरण, पदार्थ, सुबन्त और तिङन्त को ' पद ' कहते हैं यह शब्द, वाक्य, रोज़गार, छल, पांव या पांवका निशान, स्थिति, पालन, गोद और वस्तु में नपुंसक है परन्तु मेदिनी कोषमें विशेषता है कि श्लोकपाद में नपुंसक और किरण में पुंलिङ्ग है यह १ व्यवसाय आदिका नाम है ॥ १०० ॥

गोसेवित देश, मान, स्थान, कार्य, इष्ट, मिष्ट, अकठिन, कोमल.

न. न. पु.स.न. पु.स.न.

**गोष्पदं ( सेविते माने ) ( प्रतिष्ठाकृत्य ) मास्पदम् ।**
**(त्रिष्विष्टमधुरौ) स्वादू मृदू (चातीक्ष्णकोमलौ) ॥ १०१ ॥**

गौओं से सेवित देश और गोखुर के प्रमाण लम्बे व चौड़े गढ़हे को ' गोष्पद ' कहते हैं यह १ गोसेवितदेश व प्रमाण का नाम है । स्थान या मर्यादा और कार्य ये दोनों ' आस्पद ' कहलाते हैं यह १ स्थान व कार्य का नाम है इसके अनन्तर वर्गसमाप्तिपर्यन्त दान्तशब्द त्रिलिङ्ग हैं । मनोहर व मधुर यानी मीठा रस गुड़ आदि को ' स्वादु ' कहते हैं यह १ इष्ट व मिष्ट का नाम है और अतीक्ष्ण व कोमल ये दोनों ' मृदु ' कहलाते हैं यह १ तीक्ष्णतारहित व नरम का नाम है ॥ १०१ ॥

मूर्ख, अल्पादि, नया, अधीर, पण्डित व ढीठ.

पु.स.न. पु.स.न. पु.स.न.

**( मूढाल्पापटुनिर्भाग्या ) मन्दाः स्यु ( र्द्वौ तु ) शारदौ ।**
**(प्रत्यग्राप्रतिभौ) (विद्वत्सुप्रगल्भौ) विशारदौ ॥ १०२ ॥**

**इति दान्ताः ॥**

मूर्ख, अल्प, असमर्थ और भाग्यहीन ये ' मन्द ' कहलाते हैं यह अतीक्ष्ण, मूर्ख, स्वतन्त्र, अभागी, रोगी, अल्प इनमें त्रिलिङ्ग है हस्तिजाति भेद व शनैश्चर में पुंलिङ्ग है यह १ मूर्ख आदिका नाम है । अतिनवीन, अप्रगल्भ या अधीर को ' शारद ' कहते हैं यह संवत्सर व मोथा में पुंलिङ्ग, जलपीपल व सप्तपर्ण वृक्ष में स्त्रीलिङ्ग,

धान्य में नपुंसक और नवीन व अधीर में त्रिलिङ्ग है यह १ अत्यन्त नवीन व अधीर का नाम है और पण्डित व महाधीर या बड़े ढीठ को 'विशारद' कहते हैं यह १ विद्वान् व महाधृष्ट का नाम है ॥ १०२ ॥

इति दान्ताः ॥

---

## अथ धान्ता व्याख्यायन्ते ॥

नापविशेष, बरगद, देह, उँचाई, ध्यानादि, रास्ता. पु. पु. (व्यामो वटश्च) न्यग्रोधावुत्सेधः (कायउन्नतिः) ।
(पर्याहारश्च मार्गश्च) विवधौ वीवधौ (च तौ) ॥ १०३ ॥

फैलाये हुए हाथों समेत दोनों भुजाओं के गोलका परिमाण व्याम या व्यास और बरगद के वृक्षको न्यग्रोध कहते हैं यह १ नापविशेष व बरगद का नाम है । देह और उँचाई ये दोनों 'उत्सेध' कहलाते हैं यह १ काया व उँचाई का नाम है और चारोंओर से इकट्ठा कियाहुआ ध्यान आदि या दोनों तरफ बँधे शिकहरवाले काँधों से लेजाने योग्य काष्ठ बहिंगा या काँवरी और मार्ग ( रास्ता ) ये दोनों विवध व वीवध कहलाते हैं ये २ पर्याहार आदि के नाम हैं ॥ १०३ ॥

यज्ञीय वृक्षादि, गिरवी या थाती आदि. पु. परिधि ( र्यज्ञियतरोः शाखायामुपसूर्यके ) ।
पु. (बन्धकं व्यसनं चेतः पीडाधिष्ठान) माधयः ॥ १०४ ॥

यज्ञसम्बन्धी वृक्ष यानी पलाश व शमी आदिकों की शाखा और सूर्य के समीपस्थ मेष-वृष आदिकों के सन्निकर्ष से उपजे हुए वेष्टन के आकारवाले मण्डल को 'परिधि' कहते हैं यह १ यज्ञिय वृक्षादि का नाम है और धनी या महाजन के घरमें ऋण ( क़र्ज़ ) देनेपर्यन्त विश्वास के लिये गिरवी रक्खी वस्तु या थाती(धरोहर) दुःख या विपत्ति, मानसी पीड़ा अध्यासन या आश्रय ये 'आधि' कहलाते हैं । एकत्व में आधिः, द्वित्व में आधी और बहुत्व में आधयः ये होते हैं यह १ गिरों धरी वस्तु आदि का नाम है ॥ १०४ ॥

समाधान आदि थाती या धरोहर आदि. पु. ( स्युः समर्थननीवाकनियमाश्च ) समाधयः ।
पु. (दोषोत्पादे)ऽनुबन्धः(स्यात्प्रकृत्यादि विनश्वरे) ॥ १०५ ॥
( मुख्यानुयायिनि शिशौ प्रकृतस्यानुवर्तने ) ।

शङ्काका परिहार या समाधान, वचन का अभाव या मूलधन के बढ़ाने के लिये

अनाज का संग्रह करना और अङ्गीकार ये 'समाधि*' कहलाते हैं यह १ समाधान आदि का नाम है । और दोषों का उपजाना, एवं प्रकृति, प्रत्यय, आगम और आदेशों में जो नश्वर यानी इत्संज्ञा लोपों से अदर्शनशील वर्ण, माता पिता तथा गुरुदेवों का आज्ञाकारी बालक और प्रारम्भ हुए का अनुवर्तन या प्राप्त विषय का अनुवर्तन यानी बड़े लोगों से इष्ट की प्राप्ति करना इनको 'अनुबन्ध' कहते हैं यह १ दोषोत्पादन आदि का नाम है ॥ १०५ । ३/२ ॥

विष्णु, चन्द्रमा, परिच्छेद, गड़हा, विधान, भाग्य, याचना, जासूस, पण्डित, समूहादि.

पु. पु.
**विधु(र्विष्णौ चन्द्रमसि)(परिच्छेदे बिले)ऽवधिः॥१०६॥**
पु. पु.
**विधि (र्विधाने दैवेऽपि) प्रणिधिः (प्रार्थने चरे)।**
पु. पु. पु.
**बुधवृद्धौ (पण्डितेऽपि)स्कन्धः(समुदयेऽपि च)॥१०७॥**

भगवान् विष्णु और चन्द्रमा को 'विधु' कहते हैं । यह चन्द्रमा, कपूर, हृषीकेश और राक्षस में पुंलिङ्ग है यह १ विष्णु आदि का नाम है । भाग, विभाग, अध्याय, पर्व, सर्ग, या सीमा (हद) और गड़हा को 'अवधि' कहते हैं यह अवधान, मर्यादा, काल और बिल में पुंलिङ्ग है यह १ परिच्छेद आदि का नाम है । कर्तव्य कार्य और पूर्वजन्मका किया हुआ शुभ या अशुभ कर्म अपिशब्द से ब्रह्मा और कालको भी 'विधि' कहते हैं यह भाग्य, काल, विधान और ब्रह्मा में पुंलिङ्ग है यह १ विधान आदि का नाम है । मांगना या बिनती करना, अपने और पराये राजा की बात जाननेवाला, हरकारा, दूत या जासूस को 'प्रणिधि' कहते हैं यह १ प्रार्थन आदि का नाम है । सत्, असत् का जाननेवाला विद्वान्, अपिशब्द से सौम्य, सुन्दर, और बूढ़े को 'बुध' व 'वृद्ध' कहते हैं ये २ पण्डित आदिकों के नाँम हैं इनमें 'बुध' यह विद्वान् कवि और चन्द्रपुत्र में पुंलिङ्ग है और 'वृद्ध' यह पुराने, बड़े बूढ़े और बुध में त्रिलिङ्ग है और शैलेयनामक गन्धद्रव्य (छरीला) में नपुंसक है और समुदाय या समूह अपिशब्द से राजा, कांधा, लड़ाई, उत्तरकाल या प्राप्त काल आदि को 'स्कन्ध' कहते हैं यह राजा, कांधा, लड़ाई, समूह, शरीर, वृक्ष की पीड़, भद्राआदि और छन्दोभेद में पुंलिङ्ग है यह १ समुदाय आदि का नाम है ॥ १०६ । १०७ ॥

नदविशेष, समुद्र, नदी, विधान, प्रकार, सुन्दर आदि.

पु.स.
**देशे (नदविशेषेऽब्धौ)सिन्धु(र्ना सरिति स्त्रियाम्)।**
स. पु.स.न.
**विधा(विधौ प्रकारे च) साधु (रम्येऽपि च त्रिषु)॥१०८॥**

* "समाधिर्ना समर्थने, ध्याने वैरस्य नियमे काव्यस्य च गुणान्तरे" (इति मेदिनी) ॥

देशभेद, नदविशेष यानी " भैरव–शोणभद्र–ब्रह्मपुत्र आदि और सागर, तथा नदी ये ' सिन्धु ' कहलाते हैं यह समुद्र, नद, देश और हाथी के मदस्राव में पुंलिङ्ग और गङ्गा, यमुना आदि नदियों में स्त्रीलिङ्ग है यह १ देशभेद आदि का नाम है। विधान, आज्ञा या हुक्म और " इस प्रकार, किसप्रकार, जिसप्रकार " आदि को ' विधा ' कहते हैं यह गजान्न, ऋद्धि, प्रकार, वेतन और विधान में स्त्रीलिङ्ग है। यह १ विधान आदि का नाम है। और रमणीय या सुन्दर अपिशब्द से ब्याज लेनेवाला और सज्जन ये ' साधु ' कहलाते हैं यह त्रिलिङ्ग है। यह १ रम्य आदि का नाम है ॥ १०८ ॥

भार्या, पुत्रस्त्री, स्त्रीमात्र, चूना, अमृत, सेहुँड़, संकल्प, मर्यादा, आदर, आकांक्षा.

**वधू(स.) "जाया स्नुहा स्त्री च" सुधा(स.) "लेपोऽमृतं स्नुही" ।**
**सन्धा(स.) "प्रतिज्ञामर्यादा" श्रद्धा(स.) "संप्रत्ययःस्पृहा"(स.) ॥ १०९ ॥**

विवाहिता पत्नी, पुत्रपत्नी और स्त्रीमात्र को ' वधू ' कहते हैं यह पुत्रपत्नी नवीन स्त्री, स्वकीयापत्नी, असपरग ( शाकविशेष ) अच्छे अङ्गवाली स्त्री, कचूर और शारिवा में भी स्त्रीलिङ्ग है। यह १ भार्या आदि का नाम है। आहार, चूना, खड़ियामिट्टी आदि " कि जिससे देवमन्दिर व राजमन्दिर आदि पोते जाते हैं " मोक्ष, जल, घी और सेहुंड़ा नामकवृक्ष को ' सुधा ' कहते हैं। यह चूना, बिजली, मोक्ष, पानीय, घी, भोजन, आँवला और सेहुँड़ा में स्त्रीलिङ्ग है यह १ लेप (सफ़ेदी चूना) आदि का नाम है। संकल्प या स्वीकार, हद या बड़ाई को ' सन्धा ' कहते हैं जैसे कि " सत्यसन्धो दृढव्रतो रामः " सत्यसंकल्पवाले दृढ़व्रतधारी रामजी हैं यह १ प्रतिज्ञा आदि का नाम है और आदर, सत्कार या विश्वास और वाञ्छा को ' श्रद्धा ' कहते हैं यह १ आदर आदि का नाम है ॥ १०९ ॥

मदिरा, फूलका रस, शहद, अन्धा, अँधेरा, मूर्ख, अहंकारी.

**मधु(न.)[२] ( " मद्ये पुष्परसे " क्षौद्रे)ऽप्यन्धं(तमस्यपि) ।**
**(अतस्त्रिषु) समुन्नद्धौ(पु.स.न.)(पण्डितंमन्यगर्वितौ) ॥ ११० ॥**

मदिरा या मादकद्रव्य, फूलका रस, शहद अपिशब्द से जल, दूध, विष्णुजी के कान से उपजा दैत्य या कुम्भीनसी का स्वामी, चैत्रमास, वसन्तऋतु, जीवन्तीवृक्ष, अशोकवृक्ष और महुआ को ' मधु ' कहते हैं यह १ मद्य ( शराब ) आदि का नाम है। अँधेरा, अन्धा और जल को ' अन्ध ' कहते हैं यह अन्धकारमें नपुंसक

---

१ " गुरुवेदान्तवाक्यादिषु विश्वासः श्रद्धा " ( इति तत्त्वबोधः ) ॥

२ " मधुपराग मधु चैत है, मधु मदिरा मकरन्द। मधु नभ मधु खग मधु सुधा, मधुसूदन गोबिन्द " ॥ (इति भाषाकोषः) ॥

और लोचनविहीन में वाच्यलिङ्ग यानी त्रिलिङ्ग है यह १ अँधेरा आदि का नाम है इसके बाद वर्गपर्यन्त कहे जानेवाले शब्द त्रिलिङ्ग हैं और जो अपनेतईं पण्डित मानता है ( मूर्ख ) या अहंकारी पण्डित, गर्वीला या घमण्डी ये दोनों "समुन्नद्ध" कहलाते हैं यह १ मानी पण्डित आदि का नाम है ॥ ११० ॥

पु.स.न.

निन्दित, आज्ञा आदि, आश्रित, संनिहित, ख्यात, भूषित. ब्रह्मबन्धु(रधिक्षेपे निर्देशे) (ऽथावलम्बितः) ।

पु.स.न. पु.स.न.

(अविदूरो) ऽप्यवष्टब्धः प्रसिद्धौ (ख्यातभूषितौ) ॥ १११ ॥

इति धान्ताः ॥

निन्दा का प्रयोग करना ब्राह्मण के आचार से हीन या निन्दित कर्म करनेवाला और आज्ञा, उपदेश, वेतन या किसी की भूल दिखलाना इनको 'ब्रह्मबन्धु' कहते हैं निन्दा के प्रयोग में जैसे कि "हे ब्रह्मबन्धो दुष्टोऽसीति" अय ब्राह्मण-जाति बन्धुवाले ! तू दुष्ट है यह १ अधिक्षेप आदि का नाम है । अवलम्बित या आश्रित, निकट, संनिहित जीता या रुकाहुआ और अपिशब्द से बँधाहुआ या क़ैदी ये 'अवष्टब्ध' कहलाते हैं यह १ आश्रित आदि का नाम है और विख्यात तथा वस्त्र व अलंकारों से अलंकृत को 'प्रसिद्ध' कहते हैं यह १ ख्यात व भूषित का नाम है ॥ १११ ॥

इति धान्ताः ॥

---

अथ नान्ता व्याख्यायन्ते ॥

* पु. पु.

सूर्य, आगी, किरण या लगाम, सूर्य, ब्रह्मा, वपु, मूढ, नीच जाति. (सूर्यवह्नी) चित्रभानू भानू (रश्मिदिवाकरौ) ।

पु. पु.

भूतात्मानौ (धातृदेहौ)(मूर्खनीचौ) पृथग्जनौ ॥ ११२ ॥

सूर्य और आगी को 'चित्रभानु' कहते हैं यह १ चित्रविचित्र किरणोंवाले सूर्य आदि का नाम है । किरण या घोड़े की रस्सी या लगाम और सूर्य को 'भानु' कहते हैं यह १ किरण आदि का नाम है । ब्रह्मा या विष्णु और देह ये 'भूतात्मा' कहलाते हैं यह १ विधाता आदि का नाम है और मूर्ख व नीच जाति को 'पृथग्जन' कहते हैं यह १ मूढ़ आदि का नाम है ॥ ११२ ॥

पु. पु.

पर्वत, पत्थर, बाण, पक्षी, वृक्ष, पहाड़, आगी, मोर. ग्रावाणौ(शैलपाषाणौ) पत्रिणौ (शरपक्षिणौ) ।

पु. पु.

(तरुशैलौ) शिखरिणौ शिखिनौ(वह्निबर्हिणौ) ॥ ११३ ॥

---

* "चित्रभानुः पुमान् वैश्वानरे चाहस्करेऽपि च" ( इति कोषान्तरम् ) ॥

पर्वत और पत्थर को 'ग्रावा' द्वित्व में 'ग्रावाणौ' कहते हैं यह पत्थर, मेघ और पहाड़ में पुंलिङ्ग है यह १ शैल आदि का नाम है। बाण, वारि और पखेरू को 'पत्री' द्वित्व में 'पत्रिणौ' कहते हैं। यह बाज, रथ, काण्ड, पक्षी, वृक्ष, सारथी और पर्वत में पुंलिङ्ग है यह १ बाण आदि का नाम है। वृक्ष और पर्वत को 'शिखरी' द्वित्वमें 'शिखरिणौ' कहते हैं यह अपामार्ग (चिरचिरा) पर्वत और वृक्ष में पुंलिङ्ग है यह १ वृक्ष आदि का नाम है और आगी व मोरको शिखी और द्वित्व में 'शिखिनौ' कहते हैं यह आगी, बैल, बाण, केतुग्रह, वृक्ष, मोर और मुर्गा में पुंलिङ्ग है। और शिखावान् में वाच्यलिङ्ग है यह १ अग्नि आदि का नाम है ॥ ११३ ॥

पु.

वाञ्छा, अनुकूल सारथी, सवार, घोड़ा, बाण, पखेरू. **प्रतियत्ना (वुभौ लिप्सोपग्रहावथ) सादिनौ ।**

**(द्वौ सारथिहयारोहौ) वाजिनो (ऽश्वेषु पक्षिणः) ॥ ११४ ॥**

वाञ्छा, अनुकूल या वन्दी ग्रहणआदि ये दोनों 'प्रतियत्न' कहलाते हैं यह संस्कार, मनोरथ और अनुकूल में पुंलिङ्ग है यह १ चाहना आदिका नाम है। रथका हांकनेवाला, गाड़ीवान या कोचवान और घोड़चढ़ा या सवार को 'सादी' द्वित्व में 'सादिनौ' कहते हैं यह तुरङ्गारोही मतङ्गारोही और रथारोही में पुंलिङ्ग है यह १ सारथी आदि का नाम है और घोड़ा, बाण, पक्षी (पखेरू) इनको वाजी, द्वित्व में वाजिनौ और बहुत्व में 'वाजिनः' कहते हैं यह बाण, घोड़ा और पखेरू में पुंलिङ्ग है यह १ घोड़ा आदि का नाम है ॥ ११४ ॥

पु. पु.

कुल, जन्मभूमि, बरस, किरण, तिन्नी पसाई या साठी, चन्द्रमा, आगी, सूर्य. **(कुलेऽप्य) भिजनो (जन्मभूम्यामप्यथ) हायनाः ।**

पु.

**(वर्षार्चिर्व्रीहिभेदाश्च) (चन्द्राग्न्यर्का) विरोचनाः ११५ ॥**

कुल (सजातीयवंश) जन्मभूमि (जन्मस्थान) अपिशब्द से प्रसिद्ध और कुलध्वज को 'अभिजन' कहते हैं यह १ कुल आदि का नाम है। बरस, ज्वाला या किरण, तृणधान्य (तिन्नी पसाई) या साठी ये 'हायन' कहलाते हैं यह १ वर्ष आदि का नाम है और चन्द्रमा, आगी, सूर्य और प्रह्लाद के पुत्रको भी 'विरोचन' कहते हैं यह १ चन्द्र आदि का नाम है ॥ ११५ ॥

पु. पु.

बाल, वरुण, वासुदेव, सूर्य, देवताओं का कारीगर, उपाय, **(केशेऽपि) वृजिना विश्वकर्मा (ऽसुरशिल्पिनोः) ।**

धृति, बुद्धि, स्वभाव, ब्रह्म, शरीर. **आत्मा (यत्नो धृतिर्बुद्धिः स्वभावो ब्रह्म वर्ष्म च) ॥ ११६ ॥**

बाल, वरुण या वासुदेव अपिशब्द से पाप और कुटिल को 'वृजिन' कहते हैं यह पाप में नपुंसक बालों में पुंलिङ्ग और कुटिल में त्रिलिङ्ग है यह १ केश आदि का नाम है । सूर्य और देवताओं के कारीगरको 'विश्वकर्मा' कहते हैं यह सूर्य, मुनिभेद और देवशिल्पी में पुंलिङ्ग है यह १ सूर्य आदि का नाम है । परिश्रम या उद्योग, तुष्टि, धारणा या सुख, ज्ञान या सांख्यशास्त्र में कहे हुए सुख व दुःखादि आठप्रकार के धर्मवाले प्रकृति के परिणामका भेद, अपना धर्म या अपना गुण, परमात्मा और देहको "आत्मा" कहते हैं यह शरीर, यत्न, स्वभाव, परमात्मा, चित्त, धृति, बुद्धि और परों या वैरियों के बरादेने में भी पुंलिङ्ग है यह १ यत्न आदि का नाम है ॥ ११६ ॥

इन्द्र, हिंसक मतवाला हाथी, वर्षा करनेवाला मेघ, धनादिका गर्व, स्नेह, मारडालना.

पु.
**(शक्रो घातुकमत्तेभो वर्षुकाब्दो) घनाघनः ।**
पु.
**अभिमानो (ऽर्थादिदर्पे ज्ञाने प्रणयहिंसयोः) ॥ ११७ ॥**

इन्द्र, घातुक मतवाला हाथी, बरसानेवाला मेघ अथवा देवताओं का स्वामी, हिंसा करनेवाला या क्रूर, मतवाला हाथी, वर्षा करनेवाला मेघ या बरसानेवाला साल इनको 'घनाघन' कहते हैं यह १ इन्द्र आदिका नाम है और धन या वस्तु आदिशब्द से कुल, पशु, गुण का घमण्ड, विवेकरहित या अविद्या या विवेक विद्या, स्नेह और हिंसा ( मार डालना ) ये 'अभिमान' कहलाते हैं यह १ धनादिकों के घमण्ड आदिका नाम है ॥ ११७ ॥

बादल, कठिनता, कठोर, सघन, सूर्य, स्वामी, चन्द्रमा, रजपूत, राजा.

पु.स.न.
**घनो ( मेघे मूर्त्तिगुणे त्रिषु मूर्त्ते निरन्तरे ) ।**
पु. पु.
**इनः (सूर्ये प्रभौ) राजा (मृगाङ्के क्षत्रिये नृपे) ॥ ११८ ॥**

बादल, कठिनता, कठिन या कठोर, सान्द्र या सघन को 'घन' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है परन्तु धरणीकोष में विशेषता है कि सघन और घण्टा-झालरि आदिके बाजा में नपुंसक मोथा, मेघ, कठिनता का समूह, विस्तार, हथौड़ा या निहाई में पुंलिङ्ग और सघनता व दृढ़ता में त्रिलिङ्ग है और "समत्रिघातश्च घनः प्रदिष्टः" इस लीलावती के प्रमाण से समान तीन अङ्कों के गुणनफल को भी 'घन' कहते हैं जैसे कि ३ का २७ घन होता है यह १ मेघ आदिका नाम है । सूर्य, स्वामी और नरपाल को 'इन' कहते हैं यह सूर्य, राजा और स्वामी में पुंलिङ्ग है और चन्द्रमा, क्षत्रियजाति या राजपूत, नरपति या राजमात्र को 'राजा' कहते हैं यह स्वामी,

नरपाल, क्षत्रिय, चन्द्रमा, यक्ष और इन्द्र में पुंलिङ्ग है यह १ चन्द्रमा आदिका नाम है ॥ ११८ ॥

नाचनेवाली, दूती, नदी, सेनाभेद, वज्र, बिजली, बांदा आदि.

स.* स.
**वाणिन्यौ (नर्तकीदूत्यौ) (स्रवन्त्यामपि) वाहिनी ।**

स. स.
**ह्रादिन्यौ (वज्रतडितौ) (वन्दायामपि) कामिनी॥११९॥**

नाचनेवाली वेश्या और दूती या मतवाली को 'बाणिनी' या 'वाणिनी' कहते हैं यह नर्तकी, मत्ता, विदग्धा और वनिता में स्त्रीलिङ्ग है यह १ नाच करने वाली वेश्या या नटिनी आदिका नाम है । नदी या औषधी भेद अपिशब्दसे सेना और सैन्यभेद को 'वाहिनी' कहते हैं यह १ नदी आदिका नाम है । वज्र और बिजली को 'ह्रादिनी' कहते हैं यह १ वज्र आदिका नाम है और बांदा अपिशब्द से डरनेवाली विलासिनी या स्त्रीमात्र को भी कामिनी कहते हैं यह १ बांदा आदिका नाम है ॥ ११९ ॥

खाल, देह, गलशुण्डी, याग, विस्तार, कमीना, मूढ़, कार्य, ध्वजा, निमन्त्रण.

स. स.
**(त्वग्देहयोरपि) तनुः सूना (धोजिह्विकापि च) ।**

न.
**(क्रतुविस्तारयोरस्त्री) वितानं (त्रिषु तुच्छके)॥ १२० ॥**

न.
**(मन्देऽथ) केतनं (कृत्ये केतावुपनिमन्त्रणे) ।**

बकला या छिल्का, चाम या खाल, काया या देह, अपिशब्द से थोड़ा, बिरला और दुबले को 'तनु' कहते हैं यह देह और खाल में स्त्रीलिङ्ग और थोड़े, बिरले व दुबले में त्रिलिङ्ग है यह १ त्वचा आदि का नाम है । गलकण्ठिका, गलघण्टिका या गलशुण्डिका (रोगविशेष) अपिशब्द से पुत्री और वधस्थान ये 'सूना' कहलाते हैं यह १ गलशुण्डी आदि का नाम है । यज्ञ, विस्तार, बड़ाई, शून्य या खाली, मूर्ख, आलसी या अभागा और असमर्थ को 'वितान' कहते हैं यह यज्ञ और विस्तार में पुन्नपुंसक और तुच्छ व मूर्ख में त्रिलिङ्ग है एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि याग, चंदोवा, विस्तार में पुन्नपुंसक, वृत्तभेद में नपुंसक और आलसी तथा तुच्छ (कमीना) में त्रिलिङ्ग है यह १ यज्ञकर्म आदि का नाम है और कार्य, ध्वजा या पताका या झण्डी, मित्रोंका न्यौता या ज़ाफ़त और निवास को 'केतन' कहते हैं यह ध्वजा, कार्य, निमन्त्रण और निवास में नपुंसक है यह १ कार्य आदि का नाम है ॥ १२० ॥

---

* "बाणिनीशब्दो मेदिन्यां पवर्गीयादौ पठितः । हैमे तु अन्तस्थादौ पठितः । एवं वाहिनीशब्दोऽपि बोद्धव्यः" ॥

न. पु.

वेद, तत्त्व, तपस्या, ब्राह्मण, प्रजापति. (वेदस्तत्त्वं तपो) ब्रह्म ब्रह्मा (विप्रः प्रजापतिः) ॥ १२१ ॥

वेद * या वेदत्रयी (' ऋक्–यजुः–साम ') ज्ञान, ज्ञानशास्त्र या ज्ञानका साधन, विलम्बित नाचका भेद या उस परमेश्वरका सार, मूल, यथार्थ, सत्यादि कारण, चैतन्य, परमात्मा, या सांख्यशास्त्र में कहेहुए प्रकृति आदि पचीस पदार्थ–यानी प्रकृति, पुरुष, महत्, अहंकार, पञ्चतन्मात्रा, पञ्चभूत, पञ्चज्ञानेन्द्रिय, पञ्चकर्मेन्द्रिय और मन ये २५ तत्त्व और ग्रीष्मऋतु या कृच्छ्रादि कर्म इनको ब्रह्म ( न् ) कहते हैं यह १ वेदादि का नाम है और ब्राह्मण या याग करानेवाला ऋत्विक् या योगयुक्त और विधाता, दक्षआदि, दामाद, आगी, सूर्य और त्वष्टा प्रजापति को ब्रह्मा कहते हैं यह वेद, तत्त्व व तपस्या में नपुंसक और विधाता, ऋत्विक्, योगभेद, ब्राह्मण और अध्यात्मज्ञान में पुंलिङ्ग है यह १ विप्र आदि का नाम है ॥ १२१ ॥

न.

उत्साह, हिंसा, सूचन, प्रकाशन, जीवन, वेग, तर्पण. (उत्साहने च हिंसायां सूचने चापि) गन्धनम् ।
न.
आतञ्चनं (प्रतीवापजवनाप्यायनार्थकम्) ॥ १२२ ॥

उत्साह या ऊपर को उठाना, हिंसा मारडालना या क्रूरकर्म करना, पराये दोषों को प्रकट करना और अपिशब्द से सत्य या असत्यका प्रकाश करना इनको 'गन्धन' कहते हैं यह १ उत्साह आदि का नाम है और दूध में जावन देना, वेग और तर्पण अर्थवाला ' आतञ्चन ' कहलाता है यानी दूध आदि में दही आदि होने के लिये मठा आदि का छोड़ना, वेग करना और तृप्त करना इन अर्थोंका वाचक ' आतञ्चन ' है यह १ जावन आदि का नाम है ॥ १२२ ॥

चिह्न, दाढ़ी, मूछ, गीलाकरना, अङ्ग-भेद, लोकापवाद, पश्वादिकों का युद्ध.
न.
व्यञ्जनं (लाञ्छने श्मश्रुनिष्ठानावयवेष्वपि) ।
न.
(स्या)त्कौलीनं(लोकवादे युद्धे पश्वहिपक्षिणाम्) ॥ १२३ ॥

चिह्न या निशान तिल, भँवरी आदि, दाढ़ी मूछ, गीलाकरना या भातआदि अनाज का सेवन और स्त्री पुरुषों के अङ्गोंका भेद इनको ' व्यञ्जन' कहते हैं यह १ लाञ्छन आदि का नाम है और लोकापवाद, हरिण मेढाआदि, साँप या वृत्रासुर और पखेरू इनकी लड़ाई और कुलीनत्व को भी ' कौलीन ' कहते हैं यह १ लाञ्छन आदि का नाम है ॥ १२३ ॥

* " तत्रापौरुषेयं वाक्यं वेदः " ( इति मीमांसायाम् ) ॥

निकलना, वन-भेद, प्रयोजन, न. (स्या) दुद्यानं ( निःसरणे वनभेदे प्रयोजने ) ।
सावकाश, टिकना, खेलना आदि. न. (अवकाशे स्थितौ)स्थानं न. (क्रीडादावपि)देवनम् ॥ १२४ ॥

घर आदि से निकलना, राजाका साधारण वन या उपवन, प्रयोजन यानी कार्य या कारण इनको 'उद्यान' कहते हैं यह १ निकलने आदि का नाम है । अवसर या सावकाश या सुभीता, ठहरना, ठिकाना या घर ये 'स्थान' कहलाते हैं यह सादृश्य, अवकाश, स्थिति, नित्य और सन्निवेश ( अच्छे स्थान ) में नपुंसक है यह १ अवकाश आदि का नाम है और खेलना आदि पद से व्यवहार, दीप्ति, जीतने की चाहना, बड़ाई करना और अपिशब्द से पाशा को भी 'देवन' कहते हैं यह व्यवहार, जीतने की अभिलाषा और खेलने में नपुंसक व पाशों में पुंलिङ्ग है यह १ खेलने आदि का नाम है ॥ १२४ ॥

पौरुष, तन्त्र, बैठे हुए का उठना, तिरस्कार, विरोधाचरण. न. उत्थानं ( पौरुषे तन्त्रे सन्निविष्टोद्गमेऽपि च ) ।
न. व्युत्थानं(प्रतिरोधे च विरोधाचरणेऽपि च) ॥ १२५ ॥

उद्योग करना, बड़ाई देना या पराक्रम आदि दिखलाना, कुटुम्ब का कार्य, सिद्धान्त, उत्तम औषध, प्रधान, डोरोंका फैलाना, शास्त्रभेद, बिछौना आदि सामान, वेदशाखा का भेद, कारण, दो अर्थोंका प्रयोजक और बैठे हुए का उठना अपिशब्द से पुस्तक, संग्राम, हर्ष और चशब्द से मलका वेग इनको 'उत्थान' कहते हैं यह उद्यम, तन्त्र, पौरुष, पुस्तक, युद्ध, आंगन, उद्गम, आनन्द और मलके वेगमें नपुंसक है यह १ पौरुष आदि का नाम है और तिरस्कार, बाधक, प्रतिबन्ध या निरोध, चोरी व्यभिचार आदि विरुद्धाचरण करना अपिशब्द से स्वतन्त्राचरण इनको 'व्युत्थान' कहते हैं यह १ प्रतिरोध आदि का नाम है ॥ १२५ ॥

प्रेतक्रिया, गमन, धनका उपजाना, निर्वर्तन, उपकरण, अनुगमन. (मारणे मृतसंस्कारे गतौ द्रव्योपपादने ।
न. निवर्तनोपकरणानुव्रज्यासु च ) साधनम् ॥ १२६ ॥

मारना या वधकरना, मृतकपुरुष का दाहादि संस्कार करना, चलना या जाना, धनका उपजाना या पैदाकरना, धातुमात्र पीतलआदि या पृथ्वीआदि पञ्चभूत, धनआदि का दिलाना, अर्थका सिद्धहोना, साधन सामग्री या परिकर, उपाय, व्यञ्जन, पलंग आदि, पीछे जाना और चशब्द से सेना या फौज, सिद्धौषध और लिङ्गको भी 'साधन' कहते हैं यह मृतसंस्कार, सैन्य, सिद्धौषध, गमन,

निर्वर्तन, उपाय, लिङ्ग, अर्थदापन, अनुगमन और धन में नपुंसक है यह १ मारण आदि का नाम है ॥ १२६ ॥

वैरका मिटाना, दान देना, धरोहरका फेरना, न. निर्यातनं (वैरशुद्धौ दाने न्यासार्पणेऽपि च)।
विपदा, नीचे गिरना, कामज और कोपज दोष. न. व्यसनं (विपदिभ्रंशे दोषे कामजकोपजे) ॥ १२७ ॥

वैरका बदलालेना, मिटाना या दूरकरना, गौ, धन आदि का दानदेना और धरोहर का फेरना या लौटादेना इनको 'निर्यातन' कहते हैं यह १ वैरके प्रतीकार आदि का नाम है और विपदाका भोगना, नाशहोना या नीचे गिरना, काम से उपजे दोष यानी शिकार करना, जूआ खेलना, मद्यपीना और रमणियों से रमण करना आदि और कोपसे पैदाहुए दोष यानी कठोर बोलना, कठोरही दण्ड देना आदि इनको 'व्यसन' कहते हैं । एवं विश्वकोष में भी कहा है कि अशुभता, मद्यपान–वेश्यागमन–और शिकार आदि में आसक्त होना, दैवकृत अनिष्ट फल, पाप, विपत्ति और उद्यम का निष्फल होजाना ये 'व्यसन*' कहलाते हैं यह १ आपदा आदि का नाम है ॥ १२७ ॥

बरौनी, केसर, सूत आदि का बड़ा सूक्ष्मभाग, न. पक्ष्म (क्षिलोम्नि किञ्जल्के तन्त्वाद्यंशेऽप्यणीयसि)।
तिथिभेद, उत्सव, पलकमार्ग. ‡ न. न. (तिथिभेदे क्षणे) पर्व वर्त्म (नेत्रच्छदेऽध्वनि) ॥ १२८ ॥

नेत्रों के लोम यानी बरौनी, बरूनी या बिन्नी, केसर या कमल या फूलमात्र की गन्ध और बड़ा महीन या पतला सूत आदि का भाग इनको पक्ष्म (न्) कहते हैं यह डोरा आदि का पतला अंश, केसर और नेत्रों के लोमों में नपुंसक है यह १ बरौनी आदि का नाम है । तिथियों का भेद यानी शुक्लपक्ष की अष्टमी, कृष्णपक्ष की चतुर्दशी, अमावास्या और पौर्णमासी तथा सूर्य की संक्रान्ति, उत्सव या अवसर, मध्य और दशलव प्रमाणवाला काल ये 'पर्व' (न्) कहलाते हैं, एवं हैमकोष में भी कहा है जैसे कि, "पर्वप्रस्तावोत्सवयोर्ग्रन्थ्यादौ विषुवदादिषु । दर्शप्रतिपत्सन्धौ च तिथिग्रन्थविशेषयोः" प्रस्ताव, उत्सव, गांठि या पोर आदि, समरात्रि दिनवाला काल, अमावास्या व परेवा की सन्धि, तिथियां और ग्रन्थविशेष इनको 'पर्व' (न्) कहते हैं यह १ तिथिभेद आदि का नाम है और

---

*"गीतशास्त्रविनोदेन कालो गच्छति धीमताम् । व्यसनेन तु मूर्खाणां निद्रया कलहेन वा" ॥ १ ॥
‡"चतुर्दश्यष्टमी कृष्णा अमावास्या च पूर्णिमा । पर्वाण्येतानि राजेन्द्र ! रविसंक्रमणं तथा" ॥ १ ॥

नेत्र ढकनेहारे पोटा या पलक और मार्ग को 'वर्त्म' (न्) कहते हैं यह १ पलक आदि का नाम है ॥ १२८ ॥

अकार्य, लिङ्गाच्छादक वस्त्र, संगति, सुरत, परमात्मा, प्रज्ञा, बुद्धि, निशान.

न. न.
**(अकार्यगुह्ये) कौपीनं मैथुनं (संगतौ रते)।**
न. न.
**प्रधानं (परमात्मा धीः) प्रज्ञानं (बुद्धिचिह्नयोः) ॥१२९॥**

कार्यका अभाव या अयोग्यकर्म और गुह्येन्द्रियका ढकनेवाला वस्त्रविशेष (लंगोटी) ये दोनों 'कौपीन' कहलाते हैं यह अकार्य, चीर और गुह्यप्रदेश में नपुंसक है यह १ अकार्य आदिका नाम है । भार्या आदि का संगम या सम्बन्ध और सुरत को 'मैथुन' कहते हैं यह सम्बन्ध, स्त्री पुरुषका मिलाप, रति, संगम, स्त्रीसंग या हमागोशी में नपुंसक है यह १ संगति आदि का नाम है । परमात्मा और प्रज्ञा को 'प्रधान' कहते हैं यह महामात्र, प्रकृति, परब्रह्म और प्रज्ञामें नपुंसक है और एकत्व व उत्तम में सदैवही नपुंसक रहता है यह १ परमात्मा आदि का नाम है । तथा बुद्धि और चिह्न तिल आदि का निशान ये दोनों 'प्रज्ञान' कहलाते हैं यह १ बुद्धि आदि का नाम है ॥ १२९ ॥

फूल, फल, कुलविनाश, रोना, बुलाना, देह, प्रमाण.

न. न.
**प्रसूनं (पुष्पफलयो) र्निधनं (कुलनाशयोः)।**
न. न.
**क्रन्दने (रोदनाह्वाने) वर्ष्म (देहप्रमाणयोः) ॥ १३० ॥**

फूल और फल जोकि तुरन्त उपजे हों उनको 'प्रसून' कहते हैं जैसे कि, "प्रसूनो वाच्यवज्जाते क्लीबन्तु फलपुष्पयोरिति मेदिनी" यह जात यानी उपजे हुए में त्रिलिङ्ग और फल व फूलों में नपुंसक है यह १ पुष्प आदि का नाम है । वंश या गोत्र और विनाश ये दोनों 'निधन' कहलाते हैं यह कुल, नाश या मरण और ज्योतिःशास्त्र में कहेहुए लग्न से अष्टम घर में भी नपुंसक है यह १ कुल आदि का नाम है । रोना, बुलाना या चिल्लाना इनको 'क्रन्दन' कहते हैं यह आँसू छोड़ने, चिल्लाने और बुलाने में नपुंसक है यह १ रोदन आदि का नाम है और देह या काया या स्थूल, सूक्ष्म, कारणशरीर, इयत्ता (इतना) या यथार्थ ज्ञान ये 'वर्ष्म' (न्) कहलाते हैं यह १ देह, प्रमाण और अतिसुन्दर स्वरूप में भी नपुंसक है यह १ देह आदिकों का नाम है ॥ १३० ॥

घर, देह, दीप्ति, प्रभाव, चौराहा, अच्छावासस्थान, निशान, प्रधान.

न.
**(गृहदेहत्विट्प्रभावा) धामा (न्यथ चतुष्पथे।**
न. न.
**संनिवेशे च) संस्थानं लक्ष्म (चिह्नप्रधानयोः) ॥१३१॥**

घर, देह या स्थूल-सूक्ष्म-कारणशरीर, दीप्ति या छवि और प्रताप या धनसमूह और दण्ड से उपजा हुआ तेज ये 'धाम' (न्) कहलाते हैं यह शक्ति प्रभाव, तेज, मन्दिर और जन्म में नपुंसक है यह १ घर आदि का नाम है । चौराहा, अच्छा बास स्थान या अवयवों का विभाग और चशब्द से मरना इनको 'संस्थान' कहते हैं यह आकृति, मौत, साफ़ या सुथरा स्थान व चौराहे में नपुंसक है यह १ चौराहा आदि का नाम है और चिह्न या निशान, परमात्मा या प्रकृति, प्रज्ञा आदि को 'लक्ष्म' कहते हैं यह प्रधान और चिह्न में नपुंसक हैं यह १ चिह्न आदि का नाम है ॥१३१॥

छिपाना, ढांपना, साधन, लाभ, सन्तोष.

न. **आच्छादने ( संपिधानमपवारणमित्युभे ) ।**
न. **आराधनं (साधने स्यादवाप्तौ तोषणेपि च) ॥ १३२ ॥**

तिरोधान या छिपाना, वस्त्र आदिकों से ढाँपना या वस्त्रमात्र को भी 'आच्छादन' कहते हैं यह संपिधान, वस्त्र और घेरनेमात्र में भी नपुंसक है यह १ अपवारण आदि का नाम है और साधन यानी निर्वर्तन, उपकरण या अनुगमन, लाभ या मिलना और संतोष करना ये "आराधन" कहलाते हैं यह १ साधन आदि का नाम है ॥ १३२ ॥

पहिया, नगर, प्रताप, चढ़ाई या परमासन, प्रधान, मणि, जल, जंगल.

न. **अधिष्ठानं ( चक्रपुरप्रभावाध्यासनेष्वपि ) ।**
न. **रत्नं ( स्वजातिश्रेष्ठेऽपि ) वने ( सलिलकानने )** न. **॥ १३३ ॥**

पहिया, नगर या गांव, प्रताप, आक्रमण यानी चढ़ाई करना अपिशब्द से वरासन या उत्तमासन को भी 'अधिष्ठान' कहते हैं यह रथाङ्ग, प्रभाव, अध्यासन और पुर में पुनंसक है यह १ पहिया आदि का नाम है । अपनी जाति में प्रधान या मुखिया अपिशब्द से मणिको भी 'रत्न‡' कहते हैं जैसे कि, "नीचादप्युत्तमां विद्यां "स्त्रीरत्नं" दुष्कुलादपि" नीच व्यक्ति से भी उत्तम विद्या और बुरे कुलसे भी 'स्त्रीरत्न' लेना चाहिये यह १ अपनी जाति में प्रधान आदि का नाम है । जल और जंगल ये दोनों 'वन' कहलाते हैं यह कानन, नीर, निवास और निलय में नपुंसक है यह १ पानी आदि का नाम है ॥ १३३ ॥

बिरला, थोड़ा, पण्डित, बराबर, मुखिया, क्रूर, सूचक या चुगल.

न. **तलिनं ( विरले स्तोके ) ( वाच्यलिङ्गास्तथोत्तरे ) ।**
पु.स.न. **समानाः ( सत्समैकेस्युः )** पु.स.न. **पिशुनौ (खलसूचकौ) ॥ १३४॥**

‡ "धनार्थिनो जनाः सर्वे रमन्तेऽस्मिन्नतीव यत् । ततो रत्नमिति प्रोक्तं शब्दशास्त्रविशारदैः" (इति भावप्रकाशः) ॥

बिरला या अन्तरसमेत, अल्प या थोड़ा, शय्या, विरस, तुच्छ और स्वच्छ को 'तलिन' कहते हैं यह बिरल और अल्प में नपुंसक तथा स्वच्छ में वाच्यलिङ्ग है वैसेही आनेवाले नान्तवर्ग समाप्तिपर्य्यन्त वाच्यलिङ्ग हैं यह १ विरल आदि का नाम है। पण्डित, बराबरीवाला, और प्रधान या मुखिया ये 'समान' कहलाते हैं यह सुधी, सदृश और मुख्य में त्रिलिङ्ग और नाभी के पवन में पुलिङ्ग है यह १ बुद्धिमान् आदि का नाम है। दुर्जन, अधम या क्रूर और निन्दक, शिक्षक, बोधक या चवाई को 'पिशुन' कहते हैं यह कुंकुम में नपुंसक, बानर के मुख और कौआ में पुंलिङ्ग तथा चुगलखोर और खलों में त्रिलिङ्ग है यह १ क्रूर आदि का नाम है ॥ १३४ ॥

कमती या न्यून, निन्द्य, वेगवान्, बलवान्, अपराधी, वैरिग्रस्त, विपदा में प्राप्त हुआ. (पु.स.न. पु.स.न. पु.स.न. पु.स.न.)

**हीनन्यूना ( वूनगर्ह्यौ ) ( वेगिशूरौ ) तरस्विनौ ।**
**अभिपन्नो (ऽपराद्धोऽभिग्रस्तव्यापद्गता अपि) ॥ १३५॥**

ऊन और गर्ह्य को 'हीन' और 'न्यून' कहते हैं ये २ अल्प या निन्द्य के नाम हैं इनमें निन्दा और अल्पता में 'हीन' त्रिलिङ्ग है और निन्दा व ऊनता में 'न्यून' भी त्रिलिङ्ग है। वेगवान् और वीर ( शूरमा ) को तरस्वी ( न् ) कहते हैं यह बलवान् और वेगवान् में त्रिलिङ्ग है यह १ वेगवान् व जल्दबाज़ आदि का नाम है। अपराधवान्, वैरियों से पराजित या चारों तरफ दुश्मनों से घिरा, विपदा में फँसा और सामने से भगाहुआ ये 'अभिपन्न' कहलाते हैं एवं विश्वकोष में भी कहा है कि, अपराध किये हुए, सामने से भगे हुए, शत्रुओं से घिरे हुए और आपदा में पहुँचे हुए को भी 'अभिपन्न' कहते हैं यह १ पाप, दोष, अधर्म, अन्याय, जुर्म या गुनाह कियेहुए आदि का नाम है ॥ १३५ ॥

इति नान्ताः ॥

## अथ पान्ता व्याख्यायन्ते ।

भूषण, मोरपंख, तरकस, समूह, परिच्छद, चारोंतरफ बीज-बोना, जलाधार. (पु.† पु.)

**कलापो ( भूषणे बर्हे तूणीरे संहतेऽपि च ) ।**
**( परिच्छदे ) परीवापः ( पर्युप्तौ सलिलस्थितौ ) ॥ १३६ ॥**

भूषण—गहना—या अलंकारमात्र, मोरपंख, तरकस, समुदाय अपिशब्द से करधनी और चशब्द से चन्द्रमा, चतुर और व्याकरण का भेद इनको कलाप कहते हैं

† "सर्पः क्रूरः खलःक्रूरः सर्पात्क्रूरतरः खलः । सर्प एकाकिनं हन्ति खलः सर्वविनाशकृत् ॥ १ ॥"
"द्वाभ्यां युग्ममिति प्रोक्तं त्रिभिः श्लोकैर्विशेषकम् । कलापकं चतुर्भिः स्यात्तदूर्ध्वं कुलकं स्मृतम्" ॥ १ ॥

एवं अजय व मेदिनीकोष में भी कहा है कि, समुदाय, मोरपंख, करधनी, भूषण या अलंकार, निषंग या भाथा, चन्द्रमा, विदग्ध ( चतुर ) और व्याकरण का भेद इनमें 'कलाप' पुंलिङ्ग है यह १ भूषण आदि का नाम है और परिच्छद ( बिछौना आदि सामान ) चारों तरफ़ बीजोंका बोना और जलाधार या बांध आदि को 'परीदाप' कहते हैं यह १ पुरस्कर उपयोगी वस्तु, साज़ बिछौना आदि का नाम है ॥ १३६ ॥

पु. पु.
ग्वाला, गोशाला-धिप, शिव, (गोधुग्गोष्ठपती) गोपौ (हरविष्णू) वृषाकपी ।
विष्णु, ऊष्मा, न. पु.न.
आंसू, अनाज, कपड़ा. बाष्प (मूष्मास्तु) कशिपु (त्वन्नमाच्छादनं द्वयम्) ॥ १३७ ॥

गौका दुहनेवाला या गोपाल और गोशाला का स्वामी ये दोनों 'गोप' कहलाते हैं यह ग्रामसमूह, गोष्ठाधिकारी और अहीर में पुंलिङ्ग है यह १ गोदोग्धा ( ग्वाला ) आदि का नाम है । महादेव और नारायण को 'वृषाकपि' कहते हैं यह कृष्ण, शंकर और अग्निदेवता में पुंलिङ्ग है यह १ महेश आदि का नाम है । गरम और आँसूको 'बाष्प' या 'वाष्प' कहते हैं यह आंसू और बाफ में पुंलिङ्ग व नपुंसक है और हैम या मेदिनीकोष के प्रमाण से स्पर्शादि व अन्तस्थादि भी है यह १ ऊष्मा आदि का नाम है और अनाज या भात और वस्त्र को 'कशिपु' कहते हैं यह अनाज व कपड़ा में नपुंसक है, और "कशिपुर्भक्ताच्छादनयोरेकोक्त्या पृथक्तयोः पुंसि" इस मेदिनीकोष के प्रमाण से पुंलिङ्ग भी है । यहां कहेजानेवाला ( अस्त्रियाम् ) यह पद भी संबन्ध रखता है इसलिये पुन्नपुंसक दोनोंही जानना चाहिये यह १ भात आदि का नाम है ॥ १३७ ॥

न. पु.न.
शयन या पलंग, अटारी, स्त्री, तल्पं (शय्याट्टदारेषु) (स्तम्बेऽपि) विटपो (ऽस्त्रियाम्) ।
गुल्म या गुच्छा, पु.स.न. पु.स.न. पु.स.न.
पण्डित, मनो-हर, कछुई, वीणा प्रातरूपस्वरूपाभिरूपा (बुधमनोज्ञयोः) ॥ १३८ ॥
विशेष, मृग- स.
रोम से उपजा (भेद्यलिङ्गा अमी) (कूर्मी वीणाभेदश्च) कच्छपी ।
कम्बल, दिनका पु.
आठवां भाग. "कुतपो (मृगरोमोत्थपटे चाह्नोऽष्टमेंऽशके)" ॥ १३९ ॥

इति पान्ताः ॥

खाट या पलंग, अटारी या कोठेपर की कोठरी और स्त्री ( रमणी ) को 'तल्प' कहते हैं यहां भी 'अस्त्रियाम्' इसका संबन्ध कियाजाता है इसलिये यह पुंनपुंसक है यह १ शय्या आदि का नाम है । शाखाशून्य या ठूंठ या तृण आदि का गुच्छा अपिशब्द से नया पत्ता, चंचल या भ्रमर, विस्तार या फैलाव और शाखा ( डाल )

इनको 'विटप' कहते हैं यह पुन्नपुंसक है यह १ गुच्छा आदि का नाम है। बुध या पण्डित और मनोज्ञ या सुन्दर को प्राप्तरूप, स्वरूप व 'अभिरूप' कहते हैं ये वाच्यलिङ्ग कहलाते हैं ये ३ बुध आदि के नाम हैं। कछुई और वीणा का भेद यानी "सरस्वत्यास्तु कच्छपी" इस वैजयन्तीकोष के प्रमाण से सरस्वती की वीणा इनको 'कच्छपी' कहते हैं यह कछुई, वल्लकी विशेष और कछुई नामक रोग में भी स्त्रीलिङ्ग है यह १ कमठी आदि का नाम है और मृगों के लोमों से उपजा कम्बल आदि और दिनका आठवां भाग ये दोनों 'कुतप'[१] कहलाते हैं यह दौहित्र (नाती) बाजा, छागलोम से बनाहुआ वस्त्र और दिनका आठवां भाग इनमें पुन्नपुंसक और सूर्य में पुंलिङ्ग है यह १ मृग रोमज कम्बल आदि का नाम है ॥ १३८। १३९ ॥

इति पान्ताः ॥

---

अथ फान्ता व्याख्यायन्ते।

रकार, निन्दित, शिखा या जटा, नदी, जटामांसी, माता.

**(रवर्णे पुंसि) रेफः (स्यात्कुत्सिते वाच्यलिङ्गकः)।** (पु.)
**शिफा (शिखायां सरिति मांसिकायां च मातरि) ॥ १४० ॥** (स.)

रकार और निन्दित को 'रेफ' कहते हैं यह 'र' इस अक्षर में पुंलिङ्ग है जैसे कि "रेफेपरे लोपः" और निन्दित अर्थ में वाच्यलिङ्ग यानी त्रिलिङ्ग है "एवं विश्वकोष में भी कहा है कि 'रेफ' यह रवर्ण में पुंलिङ्ग और कुत्सित में वाच्यलिङ्ग है" यह १ रकार या निन्दित का नाम है और शिखा या जटा, नदी, जटामांसी, माता या धाई, गौ, और मूसाकर्णी (लताविशेष) इनको 'शिफा' कहते हैं यह १ शिखा या जटा आदि का नाम है ॥ १४० ॥

वृक्षों की जड़, गौ आदि पशुओं का खुर, गूंथना, बाहुओं का गहना.

**शफं (मूले तरूणां स्याद्गवादीनां खुरेऽपि च)।** (न.)
**गुम्फः (स्याद्गुम्फने बाहोरलंकारे च कीर्तितः) ॥ १४१ ॥** (पु.)

**इति फान्ताः ॥**

वृक्षों की जड़ और धेनु आदि पशुओं के खुरों को भी 'शफ' कहते हैं यह नपुंसक है यह १ तरुमूल आदि का नाम है और गूंथा या गठाहुआ और भुजाओं का अलंकार यानी बजुल्ला आदि गहना इनको गुम्फ कहते हैं यह पुंलिङ्ग है यह १ गुथे या रचनाविशेष आदि का नाम है ॥ १४१ ॥

इति फान्ताः ॥

---

१ "दिवसस्याष्टमे भागे मन्दीभवति भास्करः। स कालः कुतपो ज्ञेयः पितृणां दत्तमक्षयम् ॥"

अथ बान्ता व्याख्यायन्ते ।

जन्म मरण में टिकाहुआ प्राणी, घोड़ा, देवगायक या गवैया, कंकण, शंख, सर्प, निन्दक.

पु. पु.
(अन्तराभवसत्त्वेऽश्वे) गन्धर्वौ (दिव्यगायने) ।
पु.‡ पु.
कम्बु (र्ना वलये शङ्खे) द्विजिह्वौ (सर्पसूचकौ) ॥१४२॥

जन्म और मरण के बीच में टिकनेहारा प्राणी, घोड़ा और देवगायक यानी विश्वावसु–तुम्बुरु–और चित्ररथ आदि देवताओं के गानेवाले और गायकमात्र को भी 'गन्धर्व' कहते हैं एवं मेदिनीकोप में भी कहा है कि मृगभेद, पुरुषरूप कोकिला, घोड़ा, अन्तराभव देहवाला प्राणी और गानेवाला ये 'गन्धर्व' कहलाते हैं यह १ जन्म मरण मध्यस्थ प्राणी आदि का नाम है । कङ्कण और शङ्ख को 'कम्बु' कहते हैं यह पुंलिङ्ग है एवं हेमकोप में भी कहा है कि हाथ पांव के कड़े, समुद्र से उपजा शंख या निधिभेद, हाथीदांतका मध्यभाग, घोंघा, सियार या सीपी, कचूर, गला, ललाट की हड्डी, और नखनामक गन्धद्रव्यको भी 'कम्बु' कहते हैं और मेदिनीकोष के प्रमाण से भी यह शंख में पुन्नपुंसक और अन्य अर्थों में पुंलिङ्ग है यह १ कङ्कण आदि का नाम है और सांप व निन्दक या चुगलखोर को भी 'द्विजिह्व' कहते हैं यह १ सर्प आदि का नाम है ॥ १४२ ॥

पूर्व या पूर्वज लोग.

पु.स.न.
पूर्वो(ऽन्यलिङ्गः प्रागाह) (पुम्बहुत्वेपि पूर्वजान्) ।

इति बान्ताः ॥

पूर्वदिशा का वाची जो पूर्वशब्द वह वाच्यलिङ्ग यानी त्रिलिङ्ग कहलाता है जैसे कि, 'पूर्वो ग्रामः' पूर्वा काशी, पूर्वं वनम्, आदि होते हैं और जो पूर्वजों का वाची पूर्व है वह पुंलिङ्ग होकर बहुवचनान्त है जैसे कि पूर्वे स्युः पूर्वजाः, 'पूर्वे ज्ञातयः' आदि कहलाते हैं यह "पूर्वशब्द" विश्वकोष व मेदिनीकोष में बान्त पायाजाता है और हैमकोष में वान्त भी है यह १ पूर्वआदिका नाम है ॥

इति बान्ताः ॥

---

अथ भान्ता व्याख्यायन्ते ।

घड़ा, हाथी का शिरोभाग, बालक, मूर्ख.

पु. पु.
कुम्भौ (घटेभमूर्धांशौ) डिम्भौ (तु शिशुबालिशौ) १४३॥

कलश या घड़ा और हाथी का शिरोभाग ये दोनों 'कुम्भ' कहलाते हैं एवं विश्वकोष में भी कहा है कि, रावण के भाई कुम्भकर्ण का बेटा, वेश्यापति, कलश, ज्योतिष में मेषादि से ग्यारहवीं राशि, हाथी के शीश का मांसपिण्ड, निशोथ और

---

‡ "कम्बुः शंखेऽस्त्रियां पुंसि शम्बूके वलये गजे" (इति मेदिनी) ॥

गूगल को 'कुम्भ' कहते हैं यह निशोथ और गूगल में नपुंसक है और पूर्वोक्त अर्थों में पुंलिङ्ग है यह १ घड़ा आदिका नाम है और बालक व मूर्ख या अज्ञानी को 'डिम्भ' कहते हैं एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, बालक और बालिश यानी मूढ़ ये दोनों 'डिम्भ' कहलाते हैं इन पूर्वोक्त अर्थों में यह पुंलिङ्ग है यह १ बच्चा आदि का नाम है ॥ १४३ ॥

सूर्मी, थूनी या खंभा, जडता, ब्रह्मा, शिव, उदर, स्त्रीका गर्भ, बालक, प्रणय आदि.

पु. पु.
**स्तम्भौ (स्थूणाजडीभावौ) शम्भू (ब्रह्मत्रिलोचनौ) ।**
पु. पु.
**(कुक्षिभ्रूणार्भका) गर्भा विस्रम्भः (प्रणयेऽपि च)१४४॥**

लोहप्रतिमा, थूनी या घरका खंभा और जड़ता को 'स्तम्भ' कहते हैं यह पुंलिङ्ग होकर द्वित्व की विवक्षा में द्विवचनान्त है यह १ स्थूणा आदिका नाम है । ब्रह्मा और महादेव को 'शम्भु' कहते हैं यह शिव, ब्रह्मा, विष्णु और नास्तिकों का देवता इनमें पुंलिङ्ग है यह १ ब्रह्मा आदिका नाम है । उदर या पेट, स्त्रीका गर्भ या गर्भस्थप्राणी और बालक ये 'गर्भ' कहलाते हैं यह गर्भ, बालक, कोखि, सन्धि और कटहल का कांटा इनमें पुंलिङ्ग है यह १ उदर आदिका नाम है और पहिंचान या शृङ्गार रसकी प्रार्थना अपिशब्दसे केलि कलह, विश्वास और वध को 'विस्रम्भ' कहते हैं एवं विश्वकोष में भी कहा है कि, खेलने में लड़ाई करना, विश्वास, प्रणय और वध ये 'विस्रम्भ' कहलाते हैं यह १ प्रणय आदिका नाम है ॥ १४४ ॥

भेरी, पाशा, कुसुम का फूल, कमण्डलु या करवा आदि.

पु. स.
**(स्याद्भेर्यां)दुन्दुभिः(पुंसि स्यादक्षे)दुन्दुभिः(स्त्रियाम्)।**
न.
**(स्यान्महारजनेक्लीबं) कुसुम्भं (करके पुमान्) ॥ १४५॥**

नगाड़ा, तुरही, नफीरी, सहनाई, कण्डाल या बड़ा ढोल ये 'दुन्दुभि' कहलाते हैं यह पूर्वोक्त अर्थों में पुंलिङ्ग है और पाशा जूआ या बालकों के खेल के पदार्थ का वाचक जो 'दुन्दुभि' हैं वह स्त्रीलिङ्ग है एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, वरुणादैत्य-विशेष कि जिसको बालिने मारा है और तुरही इनका वाचक 'दुन्दुभि' पुंलिङ्ग है और पाशों का वाचक स्त्रीलिङ्ग है यह १ धौंसा, नगाड़ा, डंका या नफीरी आदिका नाम है और महारजन=फूल का भेद यानी कुसुम का फूल और सोना ये दोनों 'कुसुम्भ' कहलाते हैं यह नपुंसक है और जो कमण्डलु या करवा का वाचक है वह पुंलिङ्ग है ऐसेही मेदिनीकोष में भी कहा है कि "कुसुम्भं हेमनि महारजने ना कमण्डलौ" सोना और कुसुम के फूल में 'कुसुम्भ' नपुंसक है और कमण्डलु में पुंलिङ्ग है यह १ कुसुम के फूल आदिका नाम है ॥ १४५ ॥

क्षत्रिय, गौ, गोष्ठी, सामाजिकयासज्जन, अध्यक्ष.

**(क्षत्रियेऽपि च) नाभि (र्ना) सुरभि (र्गवि च स्त्रियाम्)।**
पु.
**सभा (संसदि सभ्ये च) (त्रिष्वध्यक्षेऽपि) वल्लभः १४६॥**

**इति भान्ताः॥**

क्षत्रिय जाति, अपिशब्द से प्रधान राजा और पहिया की नाह ये 'नाभि' कहलाते हैं यह पुंलिङ्ग है और चशब्द से तोंदी या तुण्डी में पुंस्त्रीलिङ्ग और कस्तूरी में स्त्रीलिङ्ग है यह १ क्षत्रिय जाति आदिका नाम है। कामधेनु, चशब्द से शालवृक्ष और धरती को 'सुरभि' कहते हैं यह पूर्वोक्त अर्थों में स्त्रीलिङ्ग, चम्पक, वसन्तऋतु और जायफल में पुंलिङ्ग, सोना, गन्धक, कमल में नपुंसक, सुगन्धित व सुन्दर में त्रिलिङ्ग, विख्यात, मन्त्री, धीर और चैतमास में भी पुंलिङ्ग है यह १ कामधेनु आदिका नाम है। समाज, मण्डली या राजदरबार, सामाजिक या सज्जन, और चशब्द से जूआ खेलने का घर और जिस मन्दिर में अभीष्ट सिद्धिके लिये सब लोग इकट्ठा होते हैं उसको भी 'सभा' कहते हैं यह गोष्ठी, सामाजिक, दूत और मन्दिर में स्त्रीलिङ्ग है यह १ समाज आदिका नाम है और मुख्य अधिकारी अपिशब्द से प्यारा और अच्छे लक्षणोंवाला घोड़ा ये 'वल्लभ' कहलाते हैं यह त्रिलिङ्ग है एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि दयित, अध्यक्ष और कुलीन घोड़े को वल्लभ कहते हैं यह १ अध्यक्ष आदिका नाम है॥ १४६॥

इति भान्ताः॥

---

**अथ मान्ता व्याख्यायन्ते।**

किरण, पगहा, वानर, मेंडक, चाहना, कामदेव, शूरता, उद्योग.

पु. पु.
**(किरणप्रग्रहौ) रश्मी (कपिभेकौ) प्लवंगमौ।**
पु. पु.
**(इच्छामनोभवौ) कामौ (शौर्योद्योगौ) पराक्रमौ॥१४७॥**

किरण और घोड़े आदिकों के बांधने की रस्सी (पगही या पगहा) इन दोनों को 'रश्मि' कहते हैं यह किरण, बरुनी व पगहा में पुंलिङ्ग है। यह १ प्रकाश आदिका नाम है। वानर, लालचन्दन, सूअर या कपिलवर्ण और मेह या मेंडक ये दोनों 'प्लवंगम' कहलाते हैं यह मेंडक व शाखामृग में पुंलिङ्ग है यह १ वानर आदि का नाम है। आकाङ्क्षा या चाहना और कामदेव को 'काम' कहते हैं यह मदन व वाञ्छा में पुंलिङ्ग और वीर्य, इष्ट व काम्य में नपुंसक है यह अभिलाषा आदिका नाम है और शूरता या सामर्थ्य या सांग व बर्छी और उपाय या रोज़गार को 'पराक्रम' कहते हैं यह सामर्थ्य, विक्रम और उद्यम में पुंलिङ्ग है यह १ शौर्य आदिका नाम है॥ १४७॥

पुण्य, संयम, न्याय, स्वभाव, आचार, सोमपायी, उपाय पूर्वक आरम्भ, घूस या धर्मादिकों से मन्त्रियों की परीक्षा.

पु.न.
धर्माः ( पुण्ययमन्यायस्वभावाचारसोमपाः ) ।
पु.
(उपायपूर्व आरम्भ उपधा चाप्युु) पक्रमः ॥ १४८ ॥

पुण्य यानी सुकृत, संयम या यमराज, विचार या इन्साफ़, स्वभाव, आचरण या व्यवहार और यज्ञवल्ली 'लताविशेष' का पीनेवाला याज्ञिक या यजमान ये ६ 'धर्म' कहलाते हैं एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, पुण्य, आचार ( वैदिकमार्गसे चलना ) स्वभाव, उपमा, यज्ञ, अहिंसा, उपनिषत् ( वेदों का शिरोभाग ) न्याय ( यथोचित इन्साफ़ करना ) इनमें 'धर्म' पुन्नपुंसक है और धनुष्, यमराज या संयम और सोमपायी में पुंलिङ्ग है यह १ सुकृत आदिका नाम है । उपायपूर्वक आरम्भ करना, घूस लेना या धर्मादिकों से राजमन्त्री आदिकों के शील की परीक्षा करना अपिशब्द से दवाई करना और पराक्रम को देखलाना या चढ़ाई करना इनको 'उपक्रम' कहते हैं एवं विश्वकोप में भी कहा है कि, उपधा, चिकित्सा, आरम्भ और विक्रम ये 'उपक्रम' कहलाते हैं यह १ आरम्भ आदिका नाम है ॥ १४८ ॥

वाणिज्य, नगर, वेद, नागर, बनियां, बलदेव, काला, सुन्दर, सफ़ेद.

पु.
(वणिक्पथः पुरं वेदो) निगमा ( नागरो वणिक् ) ।
पु. पु.
नैगमौ (द्वौ) (बले) रामो (नीलचारुसिते त्रिषु) ॥ १४९ ॥

वाणिज्य, नगर और वेद ये तीनों 'निगम' कहलाते हैं एवं विश्वकोष में भी कहा है कि, साहूकार, पुरी, चटाई, वेद और बनियां का व्यापार इनको 'निगम' कहते हैं यह बहुत्वकी विवक्षा में बहुवचनान्त होकर पुंलिङ्ग है यह १ वाणिज्य आदिका नाम है । नगरका वासी, चतुर, प्रवीण या गुजराती ब्राह्मणों की एक जाति और बनियां ये दोनों 'नैगम' कहलाते हैं यह उपनिषद्, बनिया और नगरवासी में पुंलिङ्ग है यह १ नागर आदि का नाम है । बलदाऊ में 'राम' पुंलिङ्ग है और काले, सुन्दर व सफ़ेद में त्रिलिङ्ग है ऐसेही विश्वकोष में भी कहा है कि, मृगविशेष, परशुराम, बलराम, और रामचन्द्र में 'राम पुंलिङ्ग' है और स्याह, सफ़ेद व सुन्दर में वाच्यलिङ्ग है यह १ बलदेव आदिका नाम है ॥ १४९ ॥

समूह, चढ़ाई, स्तोत्र, यज्ञ, समुदाय, टेढ़ा, आलसी.

पु. पु.
(शब्दादिपूर्वो वृन्देऽपि) ग्रामः (क्रान्तौ च ) विक्रमः ।
पु. पु.
स्तोमः (स्तोत्रेऽध्वरे वृन्दे) जिह्मस्तु(कुटिलेऽलसे) १५० ॥

शब्दादिपूर्वक 'ग्राम' शब्द समुदाय का वाचक है जैसे कि 'शब्दग्रामः' आदि होते हैं अपिशब्द से स्वर और वसति यानी बस्ती को भी कहते हैं यह स्वर, बस्ती और समूह में पुंलिङ्ग है यह १ समुदाय आदि का नाम है । क्रान्तिमात्र यानी चढ़ाई करना अपिशब्द से पराक्रम को भी 'विक्रम' कहते हैं यह १ आक्रमण आदि का नाम है । स्तोत्र, यज्ञ और समूह ये 'स्तोम' कहलाते हैं यह स्तव, याग, समुदाय, मत्था और लोहदण्ड में पुंलिङ्ग है यह १ स्तोत्र आदि का नाम है और टेढ़ा, आलसी व अभागी को 'जिह्म' कहते हैं यह कुटिल व मन्द में पुंलिङ्ग और तगर के वृक्ष में नपुंसक है यह १ वक्र आदिका नाम है ॥ १५० ॥

ग्रीष्म, घाम आदि, हाव, भ्रान्ति, सीहा, गुच्छा, फ़ौज, बहिन, भौजाई, देवरानी, जेठानी आदि, पृथ्वी, सहनशीलता, योग्य, समर्थ, हितैषी.

"(उष्णेऽपि) घर्म (श्चेष्टालंकारे भ्रान्तौ च) विभ्रमः ।" (पु. पु.)

गुल्मा (रुक्स्तम्बसेनाश्च) जामिः (स्वसृकुलस्त्रियोः) । (पु. स.)

(क्षितिक्षान्त्योः) क्षमा (युक्ते) क्षमं (शक्ते हिते त्रिषु) १५१ (स. न.)

ग्रीष्मऋतु, अपिशब्द से पसीना, घाम और गरमको भी 'घर्म' कहते हैं । यह घाम, ग्रीष्म, गरम और पसीना के जलमें पुंलिङ्ग है यह १ गरम आदि का नाम है । शरीर के व्यापार से अलंकार देखलाना यानी युवतीगणों का नखरा, चोंचला, रावचाव, हावभाव आदि, और भ्रान्ति को 'विभ्रम ‡' कहते हैं यह शोभा, संशय और हाव में पुंलिङ्ग है यह १ तावभाव आदि का नाम है । उदररोग या पिलही, वृक्षों की पींड़ या कुशआदिकों का गुच्छा, फौज विशेष चशब्द से घटवारी और सैन्यरक्षण ये 'गुल्म' कहलाते हैं यह पींड़, पिलही, घाटकी उतराई, सेना और सैन्यरक्षण में पुंलिङ्ग है यह १ सीहा आदि का नाम है । बहिन और कुल की बहुओं को जामि या यामि कहते हैं जैसे मनुजीने कहा है कि "यामयो यत्र शोचन्ति विनश्यत्याशु तत्कुलम्" जिस कुल में कुलाङ्गनायें शोच करती हैं वह कुल शीघ्रही नष्ट होजाता है यह १ भगिनी आदिका नाम है । पृथ्वी और सहनशीलता को 'क्षमा' कहते हैं, योग्य में 'क्षमम्' यह नपुंसक या अव्यय है और पराक्रम व हितैषी में 'क्षम' कहाजाता है यह त्रिलिङ्ग है परन्तु धरणीकोष में भी कुछेक भेद पायाजाता है जैसे कि तितिक्षा और पृथ्वी में क्षमा स्त्रीलिङ्ग और योग्य, समर्थ

‡ मदरागहर्षजनितो विपर्यासोविभ्रमः यथा अनिमित्तमासनादुत्थायान्यत्र गमनम्, प्रियारब्धकथामाक्षिप्य सख्यासहालापनम्, मुधैव रुषितक्रोधौ, पुष्पादीनां याच्ञा सहसैव तत्परित्यागः, वस्त्राभरणमाल्यानामकारणतः खण्डनम्, मननं चेति । योषितां यौवनजोविकारो विभ्रम इत्येके ॥

तथा हित या हितैषी में 'क्षम' नपुंसक है यह १ पृथ्वी आदिका नाम है ॥१५१॥

हरा, काला, पु.स.न. स.
श्यामलता, हल्दी या रात, **(त्रिषु)श्यामौ(हरित्कृष्णौ)श्यामा(स्याच्छारिवा निशा)।**
पूंछ, भाल का न.
चित्र, घोड़े का गहना, प्रधान और निशान. **ललामं ( पुच्छपुण्ड्राश्वभूषाप्राधान्यकेतुषु ) ॥ १५२ ॥**

हरारंग और कालारंग इन दोनोंको 'श्याम' कहते हैं यह प्रयागका वटवृक्ष, मेघ, वृद्धदारु, पपीहा, काला और हरा इनमें पुंलिङ्ग तद्वान् में त्रिलिङ्ग और मिरच व सेंधानोन में नपुंसक है यह १ हरारंग आदि का नाम है । श्यामलता, हल्दी या रात्रि को 'श्यामा' कहते हैं यह कालीसर या गौरीसर, सोलह वर्ष की स्त्री, काकुनि, यमुना, रात्रि, कालानिशोथ और नीलिका में स्त्रीलिङ्ग है यह १ शारिवा आदि का नाम है और पूंछ, घोड़े आदिकों के भाल का चित्र, घोड़े का गहना प्रधान और पताका इनको 'ललाम' कहते हैं यह नान्त भी है जैसे रुद्रकोष में कहाहै कि, प्रधान, ध्वजा, सींग, घोड़े के माथेका चित्र, पूंछ, निशान, गहना और प्रधान घोड़ा ये 'ललाम' या 'ललामन्' कहलाते हैं इसीसे "कन्याललामकमनीयमजस्य लिप्सोः" यह रघुवंश काव्य का वचन भी संगत होता है यह १ पूंछ आदि का नाम है ॥ १५२ ॥

न.
लिङ्गशरीर, आदि, प्रधान, **सूक्ष्म(मध्यात्मम)(म्यादौ प्रधाने)प्रथम(स्त्रिषु) ।**
सुन्दर,प्रतिकूल, पु.स.न. पु.स.न.
न्यून, निन्दित. **वामौ (वल्गुप्रतीपौ द्वा) वधमौ ( न्यूनकुत्सितौ)॥१५३॥**

अध्यात्म यानी लिङ्गशरीर अपिशब्द से कपट आदि को 'सूक्ष्म' कहते हैं एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, छल व अध्यात्म में 'सूक्ष्म' नपुंसक, अग्नि में पुंलिङ्ग और अल्प में त्रिलिङ्ग है यह १ अध्यात्म आदि का नाम है । आद्य और प्रधान को 'प्रथम' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है ऐसेही मेदिनीकोष में भी कहा है कि आदि और मुख्य में 'प्रथम' वाच्यलिङ्ग है यह १ आदि व प्रधान का नाम है इसक बाद वगसमाप्तिपर्यन्त "त्रिषु" इसका अधिकार कियाजाता है । मनोरम और प्रतिकूल ये दोनों 'वाम ‡' कहलाते हैं ऐसेही विश्वकोष में भी कहा है कि बायां अङ्ग, प्रतीप, धन, बड़ासुन्दर, स्तन, शिव और कामदेव में 'वाम' नपुंसक और कामिनी में 'वामा' स्त्रीलिङ्ग है तथा सियारिन, घोड़ी, गदही व हथिनी में 'वामी' होता है यह १ मनोहर आदि का नाम है और न्यून व निन्दित ये दोनों 'अधम' कहलाते हैं यह १ ऊन आदि का नाम है ॥ १५३ ॥

‡ "वामः कामे सव्ये पयोधरे । उमानाथे प्रतीकूले चारौ वाम्म तु योषिति" ( इति हैमः ) ॥

पु.स.न.
जीर्ण, खाकर त्याग किया. (जीर्णं च परिभुक्तं च) यातयाम (मिदंद्वयम्) ।

इति मान्ताः ॥

पुराना या परिणाम को प्राप्त और खाकर त्याग कियाहुआ ये दोनों ' यातयाम ' कहलाते हैं यह त्रिलिङ्ग है ऐसेही मेदिनीकोष में कहाहै कि जो पचगयाहो और जो भोजन करके छोड़ागयाहो इन दोनों में ' यातयाम ' वाच्यलिङ्ग है यह १ जीर्ण आदि का नाम है ॥

इति मान्ताः ॥

---

अथ यान्ता व्याख्यायन्ते ।

घोड़ा, गरुड़, पु. पु.
घर, कमतीहोना या अपहार. (तुरंगगरुडौ) तार्क्ष्यौ (निलयापचयौ) क्षयौ ॥ १५४ ॥

घोड़ा और गरुड़ ये दोनों ' तार्क्ष्य ' कहलाते हैं एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, घोड़ा, सांप, सूर्यका सारथी, और गरुड़ में ' तार्क्ष्य ' पुंलिङ्ग और रसौंत में नपुंसक है यह १ घोड़े आदि का नाम है और घर व अपहार ( कमतीहोना ) को ' क्षय ' कहते हैं यह क्षयीरोग, घर, कल्पान्त और अपचय में पुंलिङ्ग है यह १ घर आदि का नाम है ॥ १५४ ॥

देवर, साला, पु. पु.
भतीजा, वैरी, श्वशुर्यौ (देवरश्यालौ) भ्रातृव्यौ(भ्रातृजद्विषौ) ।
गर्जताहुआमेघ, पु. पु.
इन्द्र, प्रभु, बनियां. पर्जन्यौ(रसदब्देन्द्रौ)स्यादर्यः(स्वामिवैश्ययोः)॥१५५॥

पतिका छोटाभाई, ( देवर ) और पत्नीका भाई ( साला ) ये दोनों ' श्वशुर्य ' कहलाते हैं यह १ देवर आदि का नाम है । भाई का बेटा ( भतीजा ) और वैरी इनको ' भ्रातृव्य ' कहते हैं । यह १ भतीजा आदि का नाम है । गर्जता हुआ मेघ या मेघोंकी गर्जना और इन्द्र को ' पर्जन्य ' कहते हैं यह १ गर्जते हुए मेघ आदि का नाम है । स्वामी ( मालिक ) और बनियां ये दोनों ' अर्य ' कहलाते हैं यह १ स्वामी आदि का नाम है ॥ १५५ ॥

पुष्यनक्षत्र, क- पु. पु.
लियुग, अवसर, क्रम, आधीन, तिष्यः (पुष्ये कलियुगे) पर्यायो (ऽवसरे क्रमे) ।
सौगन्द, ज्ञान, पु.
विश्वास, हेतु, छेद, शब्द, प्रत्ययो (ऽधीनशपथज्ञानविश्वासहेतुषु ॥ १५६ ॥
बहुत काल की पु.
शत्रुता, पीछे से पछिताना. रन्ध्रे शब्दे ) ऽथानुशयो (दीर्घद्वेषानुतापयोः ) ।

पुष्यनक्षत्र और कलियुग को 'तिष्य' कहते हैं यह कलियुग व पुष्यनामक नक्षत्र में पुंलिङ्ग और धात्री में स्त्रीलिङ्ग है यह १ पुष्य आदि का नाम है । अवसर या अवकाश और क्रम यानी कल्पविधान या पद्धति, ये दोनों 'पर्याय' कहलाते हैं यह प्रकार, निर्माण, अवसर, और क्रम यानी रीति, परिपाटी या सिलसिला और नामान्तर ( उर्फ़ ) इनमें पुंलिङ्ग है यह १ अवसर आदि का नाम है । अधीन, सौगन्द ज्ञान, विश्वास, कारण, छेद और शब्द इनको 'प्रत्यय' कहते हैं अधीन में जैसे कि "राजप्रत्यया: प्रजा:" राजा के अधीन प्रजा हैं । विश्वास में जैसे कि, "न शत्रोः प्रत्ययं गच्छेत्" वैरी का विश्वास न करै । हेतु में जैसे कि "गार्हस्थ्यं भार्याप्रत्ययम्" भार्या के लिये गार्हस्थ्य है और शब्द में जैसे कि "चिकीर्षति" यहां 'सन्' प्रत्यय होता है एवं विश्वकोष में भी कहा है कि सौगन्द, छेद, विश्वास, आचार, हेतु, प्रसिद्धता, सन्–यङ्–णिच् आदि और अधीन व ज्ञान ये 'प्रत्यय' कहलाते हैं यह १ अधीन आदि का नाम है और महाद्वेष या बहुत कालकी शत्रुता व पश्चात्ताप को 'अनुशय' कहते हैं यह द्वेष, पीछे से पछिताना और अनुबन्ध यानी मेल, मिलाप, धातुका गणसूचक पूर्व पर नश्वर अक्षर इनमें पुंलिङ्ग है यह १ दीर्घद्वेष आदि का नाम है ॥ १५६ ॥

असंपूर्णता, हाथियों की मध्यमगति, पु. **स्थूलोच्चय(स्त्वसाकल्ये गजानां मध्यमे गते ) ॥१५७॥**

सौगन्द, आचार, काल, सिद्धान्त, पु. **समयाः(शपथाचारकालसिद्धान्तसंविदः) ।**

सुभाषा, व्यसन, अशुभ, दैव, विपत्ति. पु. **(व्यसनान्यशुभं दैवं विपदि) त्यनया (स्त्रयः) ॥ १५८॥**

असंपूर्णता और हाथियों की मध्यमचाल यानी "जो न शीघ्रहो न मन्दहो" इनको 'स्थूलोच्चय' कहते हैं यह असाकल्य, गाल, हाथी का गाल, पत्थर, पिटारा, पिटारी और डब्बा में भी पुंलिङ्ग है यह १ असमग्र आदि का नाम है । सौगन्द, धर्मशास्त्रोक्त व्यवहार, यमराज, काल, सिद्धान्त और संभाषा यानी अच्छी रीति से बातचीत करना ये 'समय' कहलाते हैं यह सौगन्द, आचार, सिद्धान्त, बुद्धि, काम करनेवाला, निर्देश ( आज्ञा या हुक्म ) संकेत, काल और भाषा में पुंलिङ्ग है यह १ शपथ आदि का नाम है । वेश्या आदिकों में रमण करना, जूआ खेलना, मद्य पीना, दिनको बहुत सोना, झूठ बोलना आदि व्यसन हैं, अशुभ ‡ दैव और विपदा ये तीनों 'अनय' कहलाते हैं यह १ व्यसन आदिका नाम है ॥ १५७ । १५८ ॥

‡ "निःस्वोऽभूदनयेन सः ।" बुरे भाग्य से वह धनहीन ( कंगाल ) होगया ॥

उल्लंघन, कष्ट, पु.
दोष, दण्डदेना, आपदा, लड़ाई, आनेवालाकाल, श्वशुर आदि.

अत्यय। (ऽतिक्रमे कृच्छ्रे दोषे दण्डेप्यथापदि)।
पु. पु.
(युद्धायत्याः) संपरायः पूज्य (स्तु श्वशुरेऽपि च)॥ १५६॥

उल्लङ्घन या वीरकारणमें जाना, कष्ट, या आचारविशेष, अवगुण, अपराध या वातपित्तकफात्मक दोष, दण्ड देना या लाठी अपिशब्द से महोत्पात और नाश या विध्वंस इनको ' अत्यय ' कहते हैं यह अतिक्रम, कष्ट, अत्युत्पात, विनाश और दण्ड में पुंलिङ्ग है यह १ अतिक्रम आदि का नाम है । आपदा, युद्ध और उत्तर काल ( आनेवाला काल ) ये ' संपराय ' कहलाते हैं यह लड़ाई, विपत्ति और आगामी काल में पुंलिङ्ग है यह १ आपदा आदि का नाम है और श्वशुर यानी पतिका पिता व पत्नी का पिता अपिशब्द से पूजायोग्य इनको ' पूज्य ' कहते हैं यह १ पूजनीय आदि का नाम है ॥ १५६ ॥

सेना पृष्ठभागस्थ सेना, समूह, समुदाय, अच्छा बासस्थान, विश्वास, मांगना, प्रेम, बैर, उँचाई, जिसका जो जानागया, शब्द, स्पर्श आदि.

पु.
(पश्चादवस्थायिबलं समवायश्च) संनयौ ।
पु. पु.
(संघाते सन्निवेशे च)संस्त्यायः प्रणया(स्त्वमी)॥१६०॥
पु.
(विस्रम्भयाच्ञाप्रेमाणो) (विरोधेऽपि) समुच्छ्रयः ।
पु.
विषयो (यस्य यो ज्ञातस्तत्र शब्दादिकेष्वपि)॥ १६१ ॥

सेना के पीछे रहनेवाली सेना और समूह को ' सन्नय ' कहते हैं यह १ सेना पृष्ठवर्तिनी सेना आदि का नाम है। समुदाय, नरकभेद, या अच्छी रीति से मारना, और पुरआदि के बाहर का देश या अच्छा बासस्थान चशब्द से विस्तार या बड़ाई ये ' संस्त्याय ' कहलाते हैं यह संनिवेश, संघात और विस्तार में पुंलिङ्ग है यह १ समुदाय आदि का नाम है । विश्वास, प्रत्यय या केलि कलह, मांगना, प्रेम, प्रीति या स्नेह ये तीनों ' प्रणाय ' कहलाते हैं यह पसार, प्रेम, याचना, विश्वास और निर्वाण में पुंलिङ्ग है यह १ विस्रम्भ आदि का नाम है । वैर और अपिशब्द से उंचाई को भी ' समुच्छ्रय ' कहते हैं यह १ विरोध आदि का नाम है और प्रबन्ध से जिस प्राणी का जो पदार्थ जानागया हो या नित्य सेवित हुआ हो एवं शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध तथा अपिशब्द से देश, ग्राम, लोक, जाति, क़ौम और जनस्थान ये ' विषय ' कहलाते हैं यानी " जिसका मन जिसमें लगगया हो, चीज़, वस्तु, पदार्थ. जो चीज़ इन्द्रियों से जानीजावे ( जैसे कि रङ्ग, रूप, रस, सुगन्ध, शब्द, स्पर्श ) काम, बात, भोगविलास, बाबत, वास्ते और लिये आदि ये सबही

' विषय ' कहलाते हैं " एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, गोचर, देश, जनपद, प्रबन्ध से जिसका जो पदार्थ जानागया हो वहां और रूपआदिकों में भी पुंलिङ्ग है यह १ गोचर आदि का नाम है ॥ १६० । १६१ ॥

कसैला, काढ़ा या गोंद, समाज, (निर्यासेऽपि)कषायो(ऽस्त्री) (सभायां च)प्रतिश्रयः । (पु. पु.)
बाहुल्य, अन्त-गति, दीनता, यज्ञ, कोप. प्रायो(भूम्न्यन्तगमने) मन्यु (र्दैन्ये क्रतौ क्रुधि) १६२॥ (पु. पु.)

काढ़ा या गोंद और अपिशब्द से कसैलारस, अङ्गराग, विलेपन, सुगन्ध और लालवर्ण ये ' कषाय ' कहलाते हैं एवं विश्वकोष में भी कहा है कि रसभेद, अङ्ग-राग, विलेपन और गोंदमें ' कषाय ' पुंलिङ्ग है और सुरभि व लोहित में वाच्य-लिङ्ग है यह १ गोंद आदि का नाम है । समाज, चशब्द से अङ्गीकार और ' आश्रय ' इनको ' प्रतिश्रय ' कहते हैं । यह सभा, आश्रय और स्वीकार में पुंलिङ्ग है यह १ समाज आदि का नाम है । बाहुलता, अन्तगति ( मौत ) अनशन ( विना भोजन रहना ) और समानता ये ' प्राय ' कहलाते हैं यह अनशन, मृत्यु, बाहुल्य और तुल्य में पुंलिङ्ग है यह १ बहुतायत आदि का नाम है और दीनता, यज्ञ, कोप और शोक को ' मन्यु ' कहते हैं यह क्रोध, दीनता, शोक और याग में पुंलिङ्ग है यह १ दैन्य आदि का नाम है ॥ १६२ ॥

गोप्य, लिङ्ग, भग, सौगन्द, सही या ठीक, (रहस्योपस्थयो)र्गुह्यं सत्यं(शपथतथ्ययोः) । (न. न.)
बल, प्रभाव, शुभ, पृथ्वी आदि. वीर्य(बले प्रभावे च)द्रव्यं(भव्ये गुणाश्रये) ॥ १६३ ॥ (न. न.)

गोपनीय या एकान्त की सलाह, भग और लिङ्ग को ' गुह्य ' कहते हैं यह रहस्य व उपस्थ में नपुंसक और कछुआ व कपट में पुंलिङ्ग है यह १ गोप्य आदि का नाम है । सौगन्द, सही—सचाई, ठीक, यथार्थ, निश्चय और पहले युगको भी ' सत्य ' कहते हैं यह पहला युग, सौगन्द सत्यलोक और सचाई में नपुंसक होकर सत्यवान् में त्रिलिङ्ग है यह १ शपथ आदि का नाम है । शूरता या सामर्थ्य और प्रताप या तेजोविशेष चशब्द से शुक्र ( बीज ) को भी ' वीर्य ' कहते हैं यह प्रभाव, शुक्र, तेज और सामर्थ्य में भी नपुंसक है यह १ बल आदि का नाम है और शुभ, सत्य या जीव और पृथिवी आदि तथा धनको भी ' द्रव्य ' कहते हैं यह धन, सत्य, पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश, काल, दिशा, आत्मा, मन, पीतल, औषध, विलेप, लाख और द्रुमविशेष ( कमरख ) में नपुंसक है यह १ भव्य आदि का नाम है ॥ १६३ ॥

१ बाहुल्ये यथा " प्रायेण ब्राह्मणा भोज्याः " अन्तगतौ यथा " प्रायोपवेशः कृतः " (इत्यग्निवेशः) ॥

ठिकाना, घर, नक्षत्र, आगी, शुभाशुभ कर्म, न. न. **धिष्ण्यं(स्थाने गृहे भेऽग्नौ) भाग्यं(कर्म शुभाशुभम्) ।**
कसेरू वा सोना, यज्ञदन्ती या दन्तीवृक्ष आदि. न. स. **(कशेरुहेम्नो)गाङ्गेयं विशल्या (दन्तिकाऽपि च) ॥१६४॥**

ठांव-ठौर-ठिकाना या टिकाश्रय, घर, नक्षत्र और आगी को 'धिष्ण्य' कहते हैं—यह स्थान, आगी, घर, शक्ति और नक्षत्र में नपुंसक है यह १ स्थान आदि का नाम है । पूर्वजन्मका कियाहुआ शुभाशुभ कर्म और ऐश्वर्य को भी 'भाग्य' कहते हैं यह भलेदैव और शुभाशुभ कर्म में नपुंसक है यह १ भले बुरे कर्म आदि का नाम है । 'कशेरु' अपने नाम से विख्यात तृणकन्दविशेष और सोना ये दोनों 'गाङ्गेय' कहलाते हैं यह भीष्मपितामह में पुंलिङ्ग और सोना तथा कशेरुवा में नपुंसक है यह १ कशेरु आदि का नाम है और दन्तीवृक्ष अपिशब्द से अग्निशिखा "कलिहारी या चौराई का शाक" चशब्द से गिलोय और त्रिपुटा यानी बेलाका पेड़, छोटी इलायची, निसोथ, कनफोड़ा बेल, बड़ी इलायची और लाल निसोथ को 'विशल्या' कहते हैं एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, अग्निशिखा, दन्तिकावृक्ष, गुडूची और त्रिपुटा ये 'विशल्या' कहलाते हैं यह १ दँतियावृक्ष आदि का नाम है ॥ १६४ ॥

लक्ष्मी, पार्वती, नाम, शोभा, आरम्भ आदि. स. स. **वृषाकपायी(श्रीगौर्यो) रभिख्या (नामशोभयोः) ।**
**(आरम्भोनिष्कृतिः शिक्षा पूजनं संप्रधारणम् ॥१६५॥**
**उपायः कर्म चेष्टा च चिकित्सा‡ च नव) क्रियाः ।**

लक्ष्मी और पार्वती को 'वृषाकपायी' कहते हैं । यह रमा, उमा, शतावरी, बांदा या गिलोय में स्त्रीलिङ्ग है यह १ लक्ष्मी आदि का नाम है । नाम और शोभा को 'अभिख्या' कहते हैं यह अभिधान, शोभा और कीर्त्ति में भी स्त्रीलिङ्ग है यह १ अभिधान आदि का नाम है और प्रारम्भ, प्रायश्चित्त, अभ्यास या वर्णोच्चारणकी विधि, पूजन, विचार, सामआदि उपाय, काम=धन्धा, धर्मसम्बन्धी काम, पहले जन्म में कियाहुआ या कर्मकारक, उद्यम, उद्योग या शरीरका व्यापार और औषध करना या इलाज से रोगों को दूरकर चंगा करदेना ये ६ क्रियापदवाच्य कहलाते हैं । आरम्भ में जैसे कि "राजा लोगों की सारी क्रियायें 'मन्त्रमूल' होती हैं" प्रायश्चित्त में जैसे कि, "महापापी पुरुषों की क्रिया 'प्राणा-

---

‡ "या क्रिया व्याधिहरणी सा चिकित्सा निगद्यते । दोषधातुमलानां या साम्यकृत्सैव रोगहृत् ॥" (इति भावप्रकाशः) ॥

न्तिका ' कहलाती है शिक्षा में जैसे कि, " सत्पात्र में रक्खीहुई क्रिया फलतीही है" पूजा में जैसे कि, यह तपस्वी देव क्रिया में परायण रहता है " विचार में जैसे कि, " विना क्रियाके कृत्य को कौन जानसक्ता है " उपाय में जैसे कि, " साम आदि सात क्रियायें हैं " कर्म में जैसे कि " विना क्रिया के सुख कहां है " चेष्टा में जैसे कि, " विना कामका था इसलिये मरगया " चिकित्सा ( मालजा ) में जैसे कि " पहले ज्वरके उत्पन्न होनेपर ज्वरके अनुकूल ही क्रिया करनी चाहिये " यह कर्म, चेष्टा, करण, विचार, आरम्भ, उपाय, शिक्षा, चिकित्सा और प्रायश्चित्त में भी स्त्रीलिङ्ग है" यह १ आरम्भ आदि का नाम है ॥ १६५ ॥

सूर्यपत्नी, शोभा, स. प्रतिबिम्ब, घाम का अभाव, — छाया(सूर्यप्रिया कान्तिः प्रतिबिम्बमनातपः ) ॥ १६६ ॥

धनियों के व स. राजाओं के मन्दिरोंकीडयोढ़ी, करधनी, हाथी का कमरबन्ध, — कक्ष्या(प्रकोष्ठे हर्म्यादेः काञ्च्यां मध्येभबन्धने ) ।

स. क्रिया, तामसी देवता आदि. — कृत्या(क्रियादेवतयोस्त्रिषु भेद्येधनादिभिः) ॥ १६७ ॥

सूर्यपत्नी, शोभा, प्रतिबिम्ब और प्रकाश या घामका अभाव ये चारो छाया पदवाच्य कहलाते हैं सूर्यपत्नी में जैसे कि " छायापुत्रः शनैश्चरः " शनैश्चर छाया का पुत्र है । कान्ति में जैसे " विच्छायः " प्रतिबिम्ब में जैसे " संछायः आदर्शः " शीशा संछायावाला है यानी जिसमें प्राणियों का अपना रूपान्तर भासता है अनातप में जैसे " नष्टच्छायो मध्याह्नः " नष्ट छायावाली दुपहर है एवं मेदिनीकोष में कहा है कि घामका अभाव, प्रतिच्छाय और सूर्य की पत्नी में छाया स्त्रीलिङ्ग है यह १ सूर्यप्रिया आदि का नाम है । धनी लोगों के घर या राजमन्दिर के प्रकोष्ठ ( डयोढ़ी ) स्त्रियों की करधनी और हाथी के कमर का बन्धन इनको ' कक्ष्या ' कहते हैं यह कांछा, करधनी, करिकटबन्धन और हर्म्यादिकों के प्रकोष्ठ में स्त्रीलिङ्ग है यह १ हर्म्यादिकों के प्रकोष्ठ आदि का नाम है । कर्म और देवताविशेष को ' कृत्या ' कहते हैं जैसे कि भागवत में कहा है कि, " तया स निर्ममे तस्मै कृत्यां कालानलोपमाम् " और क्रिया में जैसे " कां कां कृत्यामकार्षीः " तुमने किस २ क्रिया को किया । धन, स्त्री, भूमि आदिकों से जो भेदन करने योग्य हैं या पराये राज्य में पुरुष आदि भेदन किये जाते हैं वहां ' कृत्या ' त्रिलिङ्ग है यानी वाच्यलिङ्ग कहाजाता है एवं रभसकोष में भी कहा है कि विद्वेषी व कार्य में कृत्या पुंलिङ्ग है और क्रिया व तामसी देवता आदिकों में स्त्रीलिङ्ग है यह १ क्रिया आदि का नाम है ॥ १६६ । १६७ ॥

पु.स.न. पु.स.न.
झगड़ा,युद्धादि, चरम, अधम, निन्दित,अधीन, संनद्ध, नीरोग. **जन्यः (स्याज्जनवादेऽपि) जघन्यो(ऽन्तेऽधमेऽपि च)।**
पु.स.न. पु.स.न.
**(गर्ह्याधीनौ च)वक्तव्यौ कल्यौ(सज्जनिरामयौ)॥१६८॥**

जनोंका वाद या निन्दितवाद और अपिशब्द से युद्ध आदिको 'जन्य' कहते हैं यह माताकी सखी, बहूवरकी प्यारी (सहबाली आदि) व मातामें स्त्रीलिङ्ग, पिता में पुंलिङ्ग निर्वाद व युद्ध में नपुंसक है एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, "जन्यं हट्टे परीवादे संग्रामे च नपुंसकम्" हटिया, हाट या बाज़ार, परीवाद और लड़ाईमें नपुंसक है यह १ जनवाद आदि का नाम है। अन्त (चरम) या अन्त्य (चाण्डाल) और अधम अपिशब्दसे शूद्र, पुरुषका लिङ्ग व गर्वित को भी जघन्य कहते हैं यह चरम व लिङ्ग में नपुंसक व निन्दित में वाच्यलिङ्ग है यह १ अन्त आदि का नाम है। अधम या पामर और अधीन चशब्द से वचनके योग्य को भी 'वक्तव्य' कहते हैं यह निन्दित व हीन में नपुंसक और वचनार्ह में वाच्यलिङ्ग है यह १ निन्द्य आदि का नाम है। बख़्तर आदि को बांधे हुए और नीरोगी ये दोनों 'कल्य' कहलाते हैं यह प्रभातकाल में नपुंसक, गूंगा, बहिरा, सन्नद्ध, नीरोग, दक्ष, कल्याणवचन व उपाय वचन में त्रिलिङ्ग और मद्य (शराब या बरांडी) में स्त्रीलिङ्ग है यह १ सज्ज आदि का नाम है॥ १६८॥

पु.स.न. पु.स.न.
ज्ञानी, धनी, सुन्दर, अच्छा रूप, प्रियवादी. **(आत्मवाननपेतोऽर्था)दर्थ्यौ पुण्य(न्तु चार्वपि)।**
पु.स.न. पु.स.न.
**रूप्यं(प्रशस्ते रूपेऽपि) वदान्यो(वल्गुवागपि)॥ १६९ ॥**

आत्मज्ञानी और धनी को 'अर्थ्य' कहते हैं यह विज्ञ, अर्थशाली, बुध और न्याय में वाच्यलिङ्ग तथा शिलाजीत में नपुंसक है यह १ धीमान् आदि का नाम है। सुन्दर अपिशब्द से सुकृत और धर्म ये 'पुण्य' कहलाते हैं यह मनोज्ञ में वाच्यलिङ्ग व सुकृत और धर्म में नपुंसक है यह १ मनोहर आदि का नाम है। अच्छारूप, अपिशब्द से गढ़ाहुआ सोना व चांदी और चांदीमात्र को भी 'रूप्य' कहते हैं यह सुन्दर में त्रिलिङ्ग और गढ़ेहुए सोने व चांदी में नपुंसक है यह १ भले रूप आदि का नाम है। मनोहरवादी या वाग्मी (उत्तम बोलनेवाला) और अपिशब्द से दाता ये दोनों 'वदान्य' कहलाते हैं यह पूर्वोक्त अर्थों में वाच्यलिङ्ग है यह १ वल्गुभाषी या प्रियवादी आदि का नाम है॥ १६९॥

पु.स.न. पु.स.न.
योग्य, सुन्दर, सोम देवता वाला. **(न्याय्येऽपि) मध्यं सौम्यं (तु सुन्दरे सोमदैवते)।**

**इति यान्ताः॥**

उचित या युक्त अपिशब्द से अवलग्न, अन्तर और अधम ये 'मध्य' कहलाते हैं यह पूर्वोक्त अर्थों में वाच्यलिङ्ग है। ऐसेही रभसकोष में भी कहा है कि उचित व अवलग्न में नपुंसक, अन्तर और अधम में त्रिलिङ्ग है यह १ न्याय्य आदि का नाम है। सुन्दर मनोहर या प्रियदर्शन और जिसका चन्द्रमा देवता है उस हविष्य को भी 'सौम्य' कहते हैं यह बुध, मनोज्ञ, अनुगामी और चन्द्रदैवत में वाच्यलिङ्ग है यह १ सुन्दर आदि का नाम है ॥

इति यान्ताः ॥

---

अथ रान्ता व्याख्यायन्ते ।

समूह, प्रसंग, पत्थर, यज्ञ, — पु. (निवहावसरौ) वारौ पु. संस्तरौ (प्रस्तराध्वरौ) ॥ १७० ॥

बृहस्पति, पिता आदि, युग, संशय, भेद, सादृश्य, आकार, चेष्टित. — पु. गुरू (गीष्पतिपित्राद्यौ) पु. द्वापरौ (युगसंशयौ) ।
पु. प्रकारौ (भेदसादृश्ये) पु. आकारा (विङ्गिताकृती) ॥ १७१ ॥

समुदाय और अवसर यानी प्रसंग ये दोनों 'वार' कहलाते हैं यह इतवार आदि दिवस, अवसर, समूह, पुष्पवृक्ष विशेष, और हरद्वार में पुंलिङ्ग होकर मदिरा के पात्र में नपुंसक है यह १ समूह आदि का नाम है। पत्थर या शय्या और याग को 'संस्तर' कहते हैं यह कुशशय्या, यज्ञ, सावधान और आठ वसुओं में से दूसरा वसु इनमें पुंलिङ्ग है यह १ प्रस्तर आदि का नाम है। बृहस्पति, बाप और आदि शब्द से मन्त्रोपदेशक, शिक्षक, अध्यापक, माननीय, पूज्य और बड़े बूढ़े लोग तथा दुर्जर व दीर्घ आदि को भी 'गुरु' कहते हैं यह महान्–दुर्जर और अलघु में त्रिलिङ्ग तथा निषेक (गर्भाधान) आदि के करनेवाले पिता आदि व देवाचार्य में पुंलिङ्ग है यह १ देवमन्त्री आदि का नाम है। युग और संशय को 'द्वापर' कहतेहैं यह पूर्वोक्त अर्थों में पुंलिङ्ग है ऐसेही कोषान्तर में भी कहा है कि संदेह और युग में 'द्वापर' नपुंसक है यह १ युग आदि का नाम है। भेद और सादृश्य को 'प्रकार' कहते हैं जैसे कि प्याज का भेद गाजर है, सादृश्य में जैसे देवदत्त नामक पुरुष यज्ञदत्त के समान है यह तुल्य व भेद में पुंलिङ्ग है। इङ्गित (चेष्टित) संकेत, इशारा और आकृति को 'आकार' कहते हैं यह १ अभिप्राय के अनुरूप चेष्टित आदि का नाम है ॥ १७० । १७१ ॥

अनाज का अग्रभाग, बाण, धन्वा, पर्वत, वृक्ष, शैल, सूर्य, कुच, मेघ. — पु. किंशारू (धान्यशूकेषू) पु. मरू (धन्वधराधरौ) ।
पु. अद्रयो (द्रुमशैलार्काः) (स्त्रीस्तनाब्दौ) पु. पयोधरौ ॥ १७२ ॥

अनाज की दाढ़ी या यव आदि का तीखा अग्रभाग और बाण ये दोनों ' किंशारु ' कहलाते हैं यह । धान्यशूक, बाण और कङ्कपत्री में पुंलिङ्ग है यह १ धान्यशूक आदि का नाम है । निर्जलदेश या धनुष और पर्वत को भी ' मरु ' कहते हैं यह पर्वत और धन्वा में पुंलिङ्ग है यह १ चाप आदि का नाम है । वृक्ष, पर्वत और सूर्य ये ' अद्रि ' कहलाते हैं यह पहाड़, सूर्य और रूखों में पुंलिङ्ग है यह १ वृक्ष आदि का नाम है । नारियों के स्तन ( कुच–या दूध ) और मेघ ये दोनों ' पयोधर ' कहलाते हैं यह ईख, नारियल, स्तन, कसेरू और मेघमें पुंलिङ्ग है यह १ कुच आदि का नाम है ॥ १७२ ॥

अंधेरा, बैरी, पु. † पु.
दानव, भेट, हाथ, किरण, **(ध्वान्तारिदानवा) वृत्रा (बलिहस्तांशवः) कराः ।**
पराजय या पु.
तरङ्ग, बाण, बार, कोना आदि. **प्रदरा(भङ्गनारीरुग्बाणा) अस्राः (कचा अपि)॥१७३॥**

अंधेरा, वैरी और दानव को ' वृत्र ' या ' वृत्र ' कहते हैं यह वैरी, मेघ, अंधेरा, पर्वतभेद, और दानव में पुंलिङ्ग है । एवं हैमकोष में भी कहा है कि, " वृत्रो मेघे रिपौ ध्वान्ते दानवे वासवे गिरौ " मेघ, बैरी, अंधेरा, दानव विशेष, देवराज और पर्वत में ' वृत्र ' पुंलिङ्ग है यह १ अन्धकार आदि का नाम है । राजाका कर या पूजा भेट, हाथ, हाथी की सूंड और किरण को ' कर ' कहते हैं यह ओला, किरण, हाथ, महसूल आदि की आमदनी और हाथी की सूंड़ में पुंलिङ्ग है यह १ बलि=नैवेद्य भोग, भेट या कुर्बानी आदि का नाम है । पराजय, या लहर, स्त्रियों का रोग और बाण को ' प्रदर ' कहते हैं यह रोगभेद, विदारण करना या गड़हा बनाना बाण और तरङ्ग या भङ्ग में पुंलिङ्ग है यह १ पराजय आदि का नाम है । बाल या बार और अपि शब्द से कोना ये दोनों ' अस्र ' कहलाते हैं यह कोनों व कचों में पुंलिङ्ग होकर आँसू व लोहू में नपुंसक है यह १ बाल आदि का नाम है ॥ १७३ ॥

पु.
विना सींग का बैल, विनादाढ़ी मूछ का पुरुष, **( अजातशृङ्गो गौः कालेऽप्यश्मश्रुर्ना च ) तूवरौ ।**
पु. पु.
सोना, धन, पलंग, परिवार. **( स्वर्णोऽपि ) राः परिकरः (पर्यङ्कपरिवारयोः) ॥ १७४ ॥**

यौवन समय के आजाने पर जिस बैलके सींग न जमेहों और जिस पुरुष के दाढ़ी मूछ न आई हो यानी मकुना हो ये दोनों ' तूवर ' या ' तूपर ' कहलाते हैं

† " अर्थागमो भवेदायो भागधेयो बलिः करः " ( इति हलायुधः ) ॥

यह विना दाढ़ी मूछका पुरुष, विना सींग का बैल, व्यञ्जन को छोड़ेहुए पुरुष और कसैलारस इनमें पुंलिङ्ग है यह १ शृङ्गरहित बैल आदि का नाम है । सोना या काञ्चन अपिशब्द से धनमात्र को भी ' राः ' कहते हैं यह सुवर्ण और धनमें पुंलिङ्ग है यह १ स्वर्ण आदि का नाम है । पलंग और परिवार को ' परिकर ' कहते हैं यह समूह, पलंग, परिवार, कमरबन्द, विवेक=विचार, और आरम्भ में पुंलिङ्ग है यह १ शय्या आदि का नाम है ॥ १७४ ॥

शुद्धमोती, वायु, चितकबरा, प्रतिज्ञा, युद्ध, सुभाषा, आपदा.

पु. पु.
**(मुक्ताशुद्धौ च)तारः स्याच्छारो (वायौ सतु त्रिषु ।**
पु.
**कर्बुरे)( ऽथ प्रतिज्ञाजिसंविदापत्सु ) संगरः ॥ १७५ ॥**

" मोती की संशुद्धता, चशब्द से नाविक, स्वच्छ मोती और चांदी आदि को ' तार ' कहते हैं यह मोती आदि की संशुद्धि, नाविक और शुद्ध मोती में पुंलिङ्ग, चांदी में नपुंसक अति ऊंचे स्वर या ॐकार ‡ में वाच्यलिङ्ग, तारा, सितारा, आँखों की पुतली, सुग्रीव और वृहस्पति की भार्या तथा बुद्धदेवी में स्त्रीलिङ्ग है यह १ शुद्ध मोती आदि का नाम है । वायु और चित्रविचित्र वर्ण को ' शार ' कहते हैं यह वायु में पुंलिङ्ग और चितकबरे में त्रिलिङ्ग है यह १ वायु आदि का नाम है । कर्त्तव्यका उपदेश—आज्ञा या अङ्गीकार, संग्राम, क्रियाकार या अच्छी रीति से कहना और आपदा ये ' संगर ' कहलाते हैं यह लड़ाई, आपदा, क्रियाकार और विष में पुंलिङ्ग होकर छिउँकरा के फल में नपुंसक है यह १ प्रतिज्ञा आदि का नाम है ॥ १७५ ॥

मन्त्रभाग, गुप्तवाद, सूर्य, यज्ञ, बाण, यज्ञस्तम्भ का टुकड़ा, गुह्येन्द्रिय, विष्ठादि.

पु. पु.
**(वेदभेदे गुह्यवादे) मन्त्रो मित्रो (रवावपि) ।**
पु. पु.
**(मखेषु यूपखण्डेऽपि) स्वरु (गुंह्ये) ऽप्यवस्करः ॥ १७६ ॥**

वेदों का भेद ( संहिता ) और गुप्तवाद या एकान्त में कर्त्तव्य का निश्चय करना ( सलाह ) इनको ' मन्त्र ' कहते हैं यह वेदविशेष, देवआदिकों का साधन और गुह्यवाद में पुंलिङ्ग है यह १ वेदांश आदि का नाम है । सूर्य अपिशब्द से स्नेही को ' मित्र ' कहते हैं यह सूर्य में पुंलिङ्ग और सुहृद् ( दोस्त ) में नपुंसकलिङ्ग है यह १ सूर्य आदि का नाम है । यज्ञ, बाण और यूपके गढ़ने में पहले गिराहुआ यूपका खण्ड ( टुकड़ा ) अपिशब्द से वज्र ये ' स्वरु ' कहलाते हैं यह

‡ " ध्रुवस्तारस्त्रिवृद्ब्रह्मा वेदादिस्तारकोऽव्ययः । प्रणवश्च त्रिमात्रोऽथ ॐकारो ज्योतिरादिमः ॥ १ ॥" ( इति मातृकानिघण्टुः ) तेन " ताराङ्कुरः सज्जनिरिति " श्रीधरप्रयोगोऽपि संगच्छते ॥

यूपखण्ड, वज्र, यज्ञ और बाण में पुंलिङ्ग है यह १ मख आदि का नाम है । उपस्थ ( लिङ्ग–भग ) अपिशब्द से विष्ठा को भी 'अवस्कर' कहते हैं यह १ गुह्येन्द्रिय आदि का नाम है ॥ १७६ ॥

मृदङ्गादिकों की ध्वनि, गजेन्द्रों की गर्जना, अभियोग, चौर्य, कवचादिधारण.

पु. आडम्बर(स्तूर्यरवे गजेन्द्राणां च गर्जिते ) ।
पु. अभिहारो (ऽभियोगे च चौर्ये संनहनेऽपि च ) ॥१७७॥

मृदङ्ग–मुरचंग आदि बाजाओं का शब्द, मतवाले हाथियों की गर्जना और चशब्द से समारम्भ को भी 'आडम्बर' कहते हैं यह समारम्भ, गजगर्जित और वाद्यध्वनि में पुंलिङ्ग है यह १ तूर्यरव आदि का नाम है । सामने आकर ग्रहण करना या चढ़ाई करना, चोरी करना और कवच आदिको पहिनना इनको 'अभिहार' कहते हैं यह पूर्वोक्त अर्थों में पुंलिङ्गहै यह१अभिग्रहण आदिका नामहै॥ १७७॥

परिजन, तलवारका म्यान, उपकरण, वृक्ष, मूठी परिमाण कुश, पीठाआदि आसन.

पु. ( स्याज्जङ्गमे ) परीवारः ( खड्गकोशे परिच्छदे ) ।
पु. विष्टरो(विटपी दर्भमुष्टिः पीठाद्यमासनम् ) ॥ १७८ ॥

जङ्गम विशेष या परिजन, तलवार का ढकना या म्यान, उपकरण और सहायक कोभी 'परीवार' कहते हैं यह परिजन, खड्गकोश और पुरस्कर यानी उपयोगी वस्तु, साज, बिछौना आदिकों में भी पुंलिङ्ग है यह १ जङ्गम आदिकों का नामहै । वृक्ष, मूठीभर कुश और पीढ़ा आदि आसन तथा आद्यशब्द से कालामृगचर्म ये 'विष्टर' कहलाते हैं जैसे कहा है कि "पञ्चाशता भवेद् ब्रह्मा तदर्धेन तु विष्टरः" पचास कुशों का ब्रह्मा और पचीस कुशों का विष्टर कहाजाता है यह १ वृक्ष आदि का नाम है ॥ १७८ ॥

दरवाज़ा, द्वारपाल, ड्योढ़ीदारिन, विशाल, नेवला, विष्णु, पीलारंग.

पु. स. (द्वारि द्वाःस्थे) प्रतीहारः (प्रतीहार्यप्यनन्तरे) ।
पु. (विपुले नकुले विष्णौ)बभ्रुः(स्यात्पिङ्गले त्रिषु) ॥१७९॥

दरवाज़ा और द्वारपाल को 'प्रतीहार' कहते हैं और अपिशब्द से निकट व्यवधानरहित द्वारपालिका ( ड्योढ़ीदारिन ) भी 'प्रतीहारी' कहलाती है यह द्वार व द्वारपाल में पुंलिङ्ग और घरके भीतरी ड्योढ़ीदारिन में स्त्रीलिङ्ग है यह १ द्वारपाल आदि का नाम है । विशाल, नेवला, या बड़ा नेवला, विष्णु और पिङ्गल को 'बभ्रु' कहते हैं यह नेवला विष्णु और विपुल में पुंलिङ्ग है और पीतवर्ण

का वाची त्रिलिङ्ग है एवं विश्वकोष में भी कहा है कि, " बभ्रुर्विशाले नकुले कृशानावजे मुनौ शूलिनि पिङ्गले च " त्रिशाल, नेवला, आगी, ब्रह्मा, मुनिविशेष, महादेव और पिङ्गल ये ' बभ्रु ' कहलाते हैं यह १ विपुल आदि का नाम है॥१७६॥

सामर्थ्य, स्थिरांश, न्याय्य, श्रेष्ठ, जूआरी, बाजी, जूआ. पु. सारो (बले स्थिरांशे च न्याय्ये क्लीबं वरे त्रिषु ) । पु. दुरोदरो(द्यूतकारे पणे) (द्यूते) न. दुरोदरम् ॥ १८० ॥

मोटाई-सामर्थ्य या फ़ौज, वृक्षादिकों का स्थिरांश या हीर, न्याययुक्त और श्रेष्ठ ये ' सार ' कहलाते हैं यह बल और स्थिरांश में पुंलिङ्ग, न्याय्य में नपुंसक और वर में त्रिलिङ्ग है एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, बल, स्थिरांश, मज्जा, जल, धन, न्याय्य और वरको ' सार ' कहते हैं यह बल, हीर और मज्जा में पुंलिङ्ग, जल, धन और न्याय्य में नपुंसक तथा श्रेष्ठ में त्रिलिङ्ग है यह १ बल आदि का नाम है। जूआ करानेवाला, मूल्य या धन और जूआ को दुरोदर या दरोदर कहते हैं यह द्यूतकार और बाजी में पुंलिङ्ग और जूआ में नपुंसक है यह १ द्यूतकार आदि का नाम है ॥ १८० ॥

महावन, दुर्गम मार्ग, परसम्पत्ति का नहीं सहने वाला आदि. पु.न. (महारण्ये दुर्गपथे) कान्तारः (पुन्नपुंसकम्) । पु. मत्सरो(ऽन्यशुभद्वेषे तद्वत्कृपणयोस्त्रिषु ) ॥ १८१ ॥

बड़ावन और कठिनमार्ग को ' कान्तार ' कहते हैं यह पुन्नपुंसक है एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, महावन, बिल, और दुर्गममार्ग का वाची 'कान्तार' पुन्नपुंसक है और कालेगन्ना में पुंलिङ्ग है यह १ महावन आदि का नाम है । परसंपदा के असहन का वाची ' मत्सर ' पुंलिङ्ग है, मत्सर से युक्त और कृपण का वाची त्रिलिङ्ग है एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, मक्खी का वाची मत्सर स्त्रीलिङ्ग, मात्सर्य और क्रोधका वाची पुंलिग, पराई संपदाका नहीं चाहनेवाला और कृपण में वाच्यलिङ्ग है यह १ पराया अनभल चाहना आदिका नाम है ॥ १८१ ॥

देवता से चाहा, श्रेष्ठ, थोड़ा प्यारा, बांसकाअँखुआ, करील, कलश. (देवाहृते) वरः (श्रेष्ठ त्रिषु क्लीबं मनाक्प्रिये) । (वंशाङ्कुरे)करीरो(ऽस्त्री तरुभेदे घटे च ना)॥ १८२ ॥

देवता से चाहाहुआ, श्रेष्ठ और थोड़ा प्रिय इनको ' वर ' कहते हैं यह देवता से चाहे हुए में पुंलिङ्ग श्रेष्ठ में त्रिलिङ्ग और अल्पप्रिय में नपुंसक है एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, दामाद, वरण करना, देवताआदिकों से चाहा हुआ पदार्थ और

चञ्चल में 'वर' पुंलिङ्ग, श्रेष्ठ में त्रिलिङ्ग, कुङ्कुम में नपुंसक शतावरी और त्रिफला में स्त्रीलिङ्ग है और थोड़े प्रिय में नपुंसक है परन्तु कितेक आचार्यों ने अव्यय भी कहा है यह १ देवता से अभिलषित आदि का नाम है। बांसका अँखुआ, वृक्षभेद और घट (कलश) इनको 'करीर' कहते हैं यह वंशाङ्कुर में पुन्नपुंसक, तरुभेद और घटमें पुंलिङ्ग है एवं मेदिनीकोषमें भी कहा है कि, बांस के अँखुवा से 'करीर' पुन्नपुंसक. वृक्षभेद=(करील) और घट में पुंलिङ्ग तथा झींगुर व हाथी के दांतों की जड़में स्त्रीलिङ्ग है यह १ वंशाङ्कुर आदि का नाम है ॥ १८२ ॥

पु.
सेनाका पृष्ठभाग या पुरोभाग, रक्षासूत्र, यम, पवन आदि. (ना चमूजघने हस्तसूत्रे) प्रतिसरो (ऽस्त्रियाम्)।
(यमानिलेन्द्रचन्द्रार्कविष्णुसिंहांशुवाजिषु ॥ १८३ ॥
शुकाहिकपिभेकेषु) हरि (र्ना कपिले त्रिषु)।

सेनाका पुरोभाग या पिछिलाभाग और मङ्गलार्थ मन्त्रों से अभिमन्त्रित जो सूत हाथ में बाँधाजाता है उसको 'प्रतिसर' कहते हैं यह सेनापृष्ठ में पुंलिङ्ग और करसूत्र में पुन्नपुंसक है एवं मेदिनीकोषमें भी कहा है कि, मन्त्रभेद, माल्य, कङ्कण, घावशुद्धि और सेनापृष्ठ में 'प्रतिसर' पुंलिङ्ग, मण्डल व करसूत्र में पुन्नपुंसक और नियोज्य में त्रिलिङ्ग है १ यह सेनापृष्ठ आदि का नाम है। यमराज, पवन, इन्द्र, चन्द्र, सूर्य, विष्णु, सिंह, किरण, घोड़ा, तोता, सांप, वानर और मेंडक इनका वाची 'हरि' पुंलिङ्ग है और कपिल में त्रिलिङ्ग है एवं विश्वकोष में भी कहा है कि, वायु, सूर्य, चन्द्र, इन्द्र, यम, उपेन्द्र (वामन), किरण, सिंह, घोड़ा, मेंडक, सर्प, शुक और लोकान्तर को 'हरि' कहते हैं यह पूर्वोक्त अर्थों में पुंलिङ्ग है और हरे व पीले वर्ण में वाच्यलिङ्ग है यह १ यम आदि का नाम है ॥ १८३ । ३ ॥

सिटकी, खांड़, पत्थर, चलाना या बिताना, स. स. ‡
शर्करा (कर्परांशेऽपि) यात्रा (स्याद्यापने गतौ)॥ १८४॥

चलना, देवपूजनविषयक उत्साह, पृथ्वी, वाणी, मदिरा, स. स.
इरा (भूवाक्सुराप्सु) (स्या) त्तन्द्री (निद्राप्रमीलयोः)।

जल, नींद, आलस्य, धाई, धरती, आंवला. स.
धात्री (स्यादुपमातापि क्षितिरप्यामलक्यपि) ॥ १८५॥

‡ "कोकिल तावद्दिवसान्यापय दिवसान् वनान्तरे निवसन्। यावदलिकुलमालः कोपि रसालःसमुल्लसति" (इति भामिनीविलासः) ॥

१–"पीताय यदि बालस्य विदध्यादुपमातरम्। सुविचार्य गुणान्दोषान्कुर्याद्धात्रीं तदेदृशीम्। सवर्णां मध्यवयसां सच्छीलां मुदितां सदा। शुद्धदुग्धां बहुक्षीरां सवत्सामविवत्सलाम्। स्वाधीनामल्पसंतुष्टां कुलीनां सज्जनात्मजाम्। कैतवेन परित्यक्तां निजपुत्रदृशां शिशौ" (इति भावप्रकाशः) ॥

सिटकी, सिकता या बालू अपिशब्द से पत्थर, खांड़का विकार बूरा या चीनी और सिटकिहा देश आदि को ' शर्करा ' कहते हैं। एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि, खांड़का विकार, पत्थर, सिटकी, सिटकीसमेत देश, रोगविशेष ( प्रमेह ) और टुकड़ा ये ' शर्करा ' कहलाते हैं यह १ सिटकी आदि का नाम है । चलाना या निकालना, और गमन को यात्रा कहते हैं यह यापन, उपाय, गमन और देवपूजन के उत्सव में स्त्रीलिङ्ग है यह १ यापन आदि का नाम है । पृथ्वी, वाणी, मदिरा और जल को " इरा " कहते हैं यह १ पृथ्वी आदि का नाम है शयन, आलस्य या अत्यन्त परिश्रम आदिकों से बेहोश होजाना इनको तन्द्रि, तन्द्री या तन्द्रा कहते हैं यह १ निद्रा आदि का नाम है । बच्चों को दूध पिलानेवाली, पृथ्वी, आंवला अपिशब्द से उपजानेवाली माता को भी ' धात्री ' कहते हैं यह जननी-आमलकी, धरती और उपमाता में स्त्रीलिङ्ग है यह १ धाई आदि का नाम है ॥ १८४ । १८५ ॥

अङ्गहीन, नटी, वेश्या, मधुमक्खी, भटकटैया, निर्दय, नीच, थोड़ा, उपकरण, स्वल्प, माप, समग्र, निश्चित.

स.
**क्षुद्रा ( व्यङ्गा नटी वेश्या सरघा कण्टकारिका ) ।**
पु. स.
**( त्रिषु क्रूरेऽधमेऽल्पेऽपि ) क्षुद्रो मात्रा ( परिच्छदे १८६ ॥**
न.
**अल्पे च परिमाणे स्या) न्मात्रं (कार्त्स्न्येऽवधारणे) ।**

हीनाङ्गी, नाचनेवाली, वेश्या या वारस्त्री, मधुमक्खी, भटकटाई या कटेरी इन को ' क्षुद्रा ' कहते हैं और निर्दय, अधम तथा अल्प और कृपणको भी ' क्षुद्र ' कहते हैं यह त्रिलिङ्ग है एवं विश्वकोष में भी कहा है कि अधम, क्रूर, कृपण, और अल्प में ' क्षुद्र ' त्रिलिङ्ग है और अङ्गहीन नारी, नटी, कण्टकारी, शहद की मक्खी, अम्ललोणिका ( अमलोनियां ) वेश्या, मारडालनेवाली और मक्खीमात्र को भी ' क्षुद्रा ' कहते हैं यह पूर्वोक्त अर्थों में स्त्रीलिङ्ग है यह १ हीनाङ्गी आदि का नाम है । पुरस्कर उपयोगी वस्तु साज बिछौना आदि, अल्प, माप ये ' मात्रा ' कहलाते हैं यह पूर्वोक्त अर्थों में स्त्रीलिङ्ग है और समग्रता तथा निश्चयार्थ का वाची ' मात्र ' नपुंसक है एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि कानों का गहना, धन, माप, उपकरण, अक्षरोंका अवयव और स्वल्प में स्त्रीलिङ्ग है और संपूर्णता व अवधारण में नपुंसक है परिच्छद में जैसे " महामात्रः " अल्प में जैसे ' शाकमात्रा ' परिमाण में जैसे ' किं हस्तिमात्रोऽङ्कुशः ' कार्त्स्न्य में जैसे ' जीवमात्रं न हिंस्यात् ' अवधारण में जैसे ' पयोमात्रं भुङ्क्ते ' यह १ परिच्छद आदि का नाम है ॥ १८६ । ३ ॥

न. न.
चित्रसारी, आश्चर्य, कमर, स्त्री, (आलेख्याश्चर्ययो)श्चित्रं कलत्रं(श्रोणिभार्ययोः) १८७॥
न. न.
उचित, भाजन, वाहन, ( योग्यभाजनयोः ) पात्रं पत्रं ( वाहनपक्षयोः ) ।
न. न.
पक्ष, हुक्म, ग्रन्थ, हथियार, लोहा. (निदेशग्रन्थयोः)शास्त्रं[1] शस्त्र (मायुधलोहयोः) ॥१८८॥

भीति आदि में नानावर्ण लिखना, अद्भुत या विस्मय को ' चित्र ' कहते हैं । यह मूसापर्णी, गोमाककड़ी, श्यामलता, दन्तीवृक्ष, माया, सांप, नक्षत्र और नदी विशेष में स्त्रीलिङ्ग, तिलक, चित्रसारी, कबरा, और आश्चर्य में नपुंसक, तद्वान् में वाच्यलिङ्ग, झिल्ली में स्त्रीलिङ्ग, दाख, वस्त्रभेद, रेखा और लिखना में नपुंसक है यह १ आलेख्य आदि का नाम है । कमर और भार्या को ' कलत्र ' कहते हैं। यह नरपाल आदिकों का दुर्गस्थान ( क़िलाघर ) कमर और जाया में नपुंसक है। यह १ कटि आदि का नाम है । उचित या निपुण और भाजन ( वर्तन ) को ' पात्र ' कहते हैं। यह भाजन, योग्य, दोनों किनारों का बिचिला भाग, स्रुवाआदि, पत्ता और राजमन्त्री में नपुंसक है। यह १ योग्य आदि का नाम है । हाथी-घोड़ा-रथ आदि वाहन, शुक्लपक्ष, कृष्णपक्ष या सहायक आदि, पखेरुओं का पंख और बाण के पुंख का पांख, चिट्ठी तथा पत्तेको भी ' पत्र ' कहते हैं। यह १ वाहन आदि का नाम है । आज्ञा ( हुक्म ) और व्याकरण आदि ग्रन्थों को ' शास्त्र ' कहते हैं । यह १ निदेश आदि का नाम है । हथियार और लोह को ' शस्त्र ' कहते हैं । यह लोहा और अस्त्र में नपुंसक तथा छूरी ( चाकू ) में स्त्रीलिङ्ग है । यह १ आयुध आदि का नाम है ॥ १८७ । १८८ ॥

न. न.
जटा, वस्त्रभेद, भार्या, शरीर, (स्या) (ज्जटांशुकयो) र्नेत्रं क्षेत्रं (पत्नीशरीरयोः) ।
न. न.
सूअर व हलका मुखाग्र, नाम, वंश आदि. (मुखाग्रे क्रोडहलयोः)पोत्रं गोत्रं (च नाम्नि च)॥१८९॥

आपस में मिले जुले केश और वस्त्रविशेष को ' नेत्र ' कहते हैं । यह मथानी की रस्सी, वस्त्रभेद, वृक्षोंकी जड़, रथ, और नयनों में नपुंसक और नदी व नाड़ी में स्त्रीलिङ्ग तथा नेता में वाच्यलिङ्ग है। यह १ जटा आदि का नाम है । धर्मपत्नी और शरीर को ' क्षेत्र ' कहते हैं। यह शरीर, क्षेत्र ( खेत ) सिद्धस्थान और कलत्र ( भार्या ) में नपुंसक है। यह १ पत्नी आदि का नाम है। सूअर और हलके मुखाग्र को ' पोत्र ' कहते हैं। यह वस्त्र और सूकर तथा हलके मुखाग्र में नपुंसक है। यह १

[1] " शासनादनिशं देवि ! वर्णाश्रमनिवासिनाम् । तारणात्सर्वपापेभ्यः शास्त्रमित्यभिधीयते " ( इति कुलार्णवतन्त्रम् ) ॥

शोक को भी तमः (स्) कहते हैं । यह अन्धकार गुण और शोक में नपुंसक और राहु में पुंलिङ्ग है । यह १ राहु आदिका नाम है ॥ २४० ॥

अनुष्टुबादि, मनोरथ, सान्तपनादि कर्म, बल, मार्ग, आकाश, श्रावण मास.

न. न.
**छन्दः (पद्येऽभिलाषे च) तपः (कृच्छ्रादि कर्म च) ।**
न. पु. न. पु.
**सहो(बलं)सहा(मार्गो)नभः(खं)(श्रावणो)नभाः २४१॥**

अनुष्टुप्–गायत्रीआदि वृत्त, मनोरथ चशब्दसे वेद और स्वैराचार इनको छन्दः (स्) कहते हैं । यह पद्य, वेद, स्वैराचार और अभिलाष में नपुंसक है । यह १ पद्य आदिका नाम है । कृच्छ्र आदिकर्म यानी सान्तपन आदि व्रत, आदिशब्द से प्राजापत्य, चान्द्रायण आदि व्रतरूप कर्म चशब्दसे लोकभेद, धर्म, शिशिर और माघमास ये तपः † (स्) कहलाते हैं । यह लोकान्तर, चान्द्रायण आदिव्रत और धर्म में नपुंसक तथा शिशिर व माघ महीना में पुंलिङ्ग है । यह १ सान्तपन आदिका नाम है । मोटापन, सामर्थ्य, सैन्य और ज्योति को सहः (स्) कहते हैं । और अगहन मास तथा राह या डगर ये सहाः (स्) कहलाते हैं । यहां दो प्रकार का पाठ लिङ्ग भेद के लिये जानना चाहिये. ऐसेही आगे भी जानो। यह १ बल आदिका नामहै । आकाश, श्रावणमास चशब्द की अनुवृत्ति से मेघ, पीकदान, नाक और मसीड़ा क सूत्र तथा वर्षा इनको नभः (स्) या नभाः (स्) कहते हैं । एवं विश्वकोष में भी कहा है कि आकाशवाची नभ नपुंसक तथा मेघ, श्रावण, पीकदान, नासिका और मृणालसूत्र का वाची पुंलिङ्ग और वर्षा का वाची स्त्रीलिङ्ग है । यह १ आकाश आदिका नाम है ॥ २४१ ॥

घर, आश्रयमात्र, दूध, पानी, प्रकाश, बल, बीज, नदीका वेग.

न. पु. न. न.
**ओकः(सद्माश्रयश्चौ)काः पयः (क्षीरं) पयो (ऽम्बु च) ।**
न. न.
**ओजो (दीप्तौ बले) स्रोत (इन्द्रिये निम्नगारये) ॥२४२॥**

घर या मन्दिर को ओकः (स्) या ओक और आश्रयमात्र या सहारामात्र को ओकाः (स्) कहते हैं । यह आश्रयमात्र में पुंलिङ्ग और मन्दिर में नपुंसक है । यह १ घर आदिका नाम है । दूध को पयः (स्) और जल को भी पयः (स्) कहते हैं । यह पूर्वोक्त अर्थों में नपुंसक है । एवं हैमकोष में भी कहा है कि क्षीर और नीर ये दोनों पयः (स्) कहलाते हैं । यह १ दूध आदिका नाम है । दीप्ति और बल को ओजः (स्) या ओज कहते हैं । यह दीप्ति, अवष्टम्भ (रुकना) प्रकाश और बल

† अदन्तोऽपि ग्रीष्मार्थः । यथा "तपेन वर्षाः शरदा हिमागमः" (इति स्वामी) ॥

में नपुंसक है । और स्वामी आदिकों के मत में विषमसंख्यावाची 'ओज' अदन्त * भी है । यह १ प्रकाश आदिका नाम है । बीज, नदी का वेग या जल का वेग ये स्रोत: ( स् ) कहलाते हैं । यह जलवेग और शुक्र में नपुंसक है । यह १ वीर्य आदि का नाम है ॥ २४२ ॥

प्रभाव, प्रकाश, असहन, बल, शुक्र, पण्डित, क्रूर आदि.

† न.
**तेज: ( प्रभावे दीप्तौ च बले शुक्रेऽप्य ) तास्त्रिषु ।**

पु. पु.
**विद्वान् (विदंश्च) बीभत्सो (हिंस्रोऽप्य (तिशयेत्वमी) २४३**

प्रभाव, प्रकाश, असहन, सामर्थ्य, वीज और अपिशब्द से धाम इनको तेज: ( स् ) कहते हैं । यह पूर्वोक्त अर्थों में नपुंसक है । एवं विश्वकोप में भी कहा है कि धाम, पराक्रम, प्रभाव और वीर्य को 'तेज:' कहते हैं । तथा मेदिनीकोप में भी कहा है कि, दीप्ति, प्रभाव, पराक्रम और रेतस् ये तेज: ( स् ) कहलाते हैं । यह १ प्रभाव आदि का नाम है । इसके अनन्तर वर्गसमाप्ति पर्यन्त कहेजानेवाले सान्तशब्द त्रिलिङ्ग यानी वाच्यलिङ्ग होते हैं । पण्डित, चशब्द से आत्मवेत्ता और प्राज्ञ को भी 'विद्वान्' कहते हैं । एवं विश्वकोप में भी कहा है कि आत्मवेत्ता, प्राज्ञ और पण्डित में 'विद्वान्' वाच्यलिङ्ग है । यह १ पण्डित आदिका नाम है । क्रूर, घातुक या हत्यारा अपिशब्द से रसभेद, विकृत, अर्जुन, पापी और घृणात्मा ये 'बीभत्स' कहलाते हैं । एवं अजयकोष में भी कहा है कि विकारयुक्त, पार्थ, क्रूर, पापात्मा और घृणात्मा को 'बीभत्स' कहते हैं । यह १ हिंसा करनेवाले आदिका नाम है । अब आगे कहेजाने वाले ये "ज्यायान्" आदि चारों शब्द अतिशय अर्थ में वर्तमान होतेहैं ॥ २४३ ॥

बूढ़ा, प्रशंसनीय, ज्वान, थोड़ा, महान्, श्रेष्ठ, साधु, स्वीकार या मजबूत.

पु.स.न. पु.स.न.
**(वृद्धप्रशस्ययो) र्ज्यायान् कनीयांस्तु (युवाल्पयो:) ।**

पु.स.न. पु.स.न.
**वरीयां (स्तूरुवरयो:) साधीया (न्साधुबाढयो:) ॥ २४४ ॥**

## इति सान्ता: ॥

अतिशय वृद्ध और प्रशंसनीय को 'ज्यायान्' स्त्री 'ज्यायसी' कहते हैं । एवं हैमकोष में भी कहा है कि अतिबूढ़ा और बड़ाईयोग्य पुरुष ये दोनों 'ज्यायान्' कहलाते हैं । यह १ अतिवृद्ध आदिका नाम है । अतिशय से युवा और अल्प को 'कनीयान्' स्त्री 'कनीयसी' कहते हैं । यह अत्यन्त जवान, अति थोड़ा और छोटे भाई में त्रिलिङ्ग है । यह १ युवाआदिका नाम है । अतिशय से महान् और

---

* "ओजे रवीन्द्वो: सम इन्दुरव्यो:" ( इति नीलकण्ठ: ) ॥

† "अधिक्षेपावमानादे: प्रयुक्तस्य परेण यत् । प्राणात्ययेऽप्यसहनं तत्तेज: समुदाहृतम्" (इति भरत:)॥

श्रेष्ठ को 'वरीयान्' स्त्री 'वरीयसी' कहते हैं। यह योगभेद, श्रेष्ठ, वरिष्ठ और महायुवक में त्रिलिङ्ग है। यह १ महान् आदिका नाम है। अतिशयित सज्जन या महज्जन और अतिशयित बाढ़ यानी स्वीकार तथा मज़बूत को भी 'साधीयान्' स्त्री 'साधीयसी' और क्लीब-'साधीयः' कहते हैं। यह १ साधुआदिका नाम है ॥२४४॥

इति सान्ताः ॥

---

अथ हान्ता व्याख्यायन्ते ॥

पत्ता, मोर का पंख, निर्बन्ध, ग्रहण, सूर्यादि, द्वार, शिरोभूषण आदि.

**(दलेऽपि) बर्हं (न.) (निर्बन्धोपरागार्कादयो) ग्रहाः (पु.)।**
**(द्वार्यापीडे क्वाथरसे) निर्यूहो (पु.) (नागदन्तके) ॥ २४५ ॥**

पत्ता अपिशब्द से मोर का पंख इन दोनों को 'बर्ह' कहते हैं। यह मोरपंख और पत्तों में पुन्नपुंसक है। एवं हैमकोष में भी कहा है कि "बर्हं पर्णे परीवारे कलापे इति" पत्ता, परीवार और कलाप (मोरपंख) में नपुंसक है। यह १ दलआदिका नाम है। आग्रहविशेष या ज़िद, सूर्य चन्द्र का ग्रहण और सूर्य आदि ये 'ग्रह' कहलाते हैं। एवं विश्वकोष में भी कहा है कि, अनुग्रह, निर्बन्ध, ग्रहण, रणोद्यम, सूर्यआदि, पूतनाआदि, राहु और उपराग इनमें 'ग्रह' पुंलिङ्ग है। यह १ आग्रह-विशेष आदिका नाम है। दरवाज़ा, शीश का आभूषण, काढ़ा का रस और घर आदिकी भीत में गड़ी हुई कील या खूंटी को 'निर्यूह' कहते हैं। यह १ द्वारआदि का नाम है ॥ २४५ ॥

तुलासूत्र, घोड़े आदिकी रस्सी, पत्नी, परिवार, ग्रहण, मूल धन, सौगन्द आदि.

**(तुलासूत्रेऽश्वादिरश्मौ) प्रग्राहः (पु.) प्रग्रहो (पु.) (ऽपि च)।**
**(पत्नीपरिजनादानमूलशापाः) परिग्रहाः (पु.) ॥ २४६ ॥**

हाथसे जिसको पकड़ के तराजू से तौलते हैं वह "तुलासूत्र" या "मंझा" कहलाता है। घोड़ा आदिशब्द से बैल आदिकों की रस्सी अपिशब्द से किरण, भुजा, सोना, अर्जुनवृक्ष, बन्धन और बन्दीखाना इनको 'प्रग्राह' और 'प्रग्रह' कहते हैं। एवं हैमकोष तथा विश्वकोष में भी कहा है कि, तुलासूत्र और बैलआदि कों का बन्धन ये दोनों 'प्रग्राह' और तुलासूत्र, बन्दीखाना, नियमन=(रोकना) भुजा, घोड़े आदिकों की पगही, किरण, सोना और हरिपादप ये 'प्रग्रह' कहलाते हैं। यह १ तुलासूत्र आदिका नाम है। स्त्री, परिवार, ग्रहण या स्वीकार, मूलधन और सौगन्द इनको 'परिग्रह' कहते हैं। एवं अजयकोष में भी कहा है कि भार्या,

मूलधन, अङ्गीकार, सौगन्द, परिवार और राहु के मुख में समायाहुआ सूर्य ये 'परिग्रह' कहलाते हैं। यह १ पत्नी आदिका नाम है ॥ २४६ ॥

स्त्री, वरस्त्री की कमर, समूह, वृत्रासुर, आगी, चन्द्रमा, सूर्य आदि.

पु.ब. पु.
**(दारेषु च) गृहाः (श्रोण्यामप्या)ऽऽरोहो (वरस्त्रियाः)।**
पु. पु. पु.
**व्यूहो(वृन्देऽप्य)हि(र्वृत्रेऽप्य)(ग्नीन्द्वर्का)स्तमोपहाः२४७**

स्त्री, अपि शब्दसे घर इन दोनों को 'गृह' कहते हैं। यह पुंलिङ्ग होकर बहुवचनान्त है। और नपुंसकभी है। एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि भार्या और मन्दिर में 'गृह' नपुंसक व पुंलिङ्ग है जहां पुंलिङ्ग है वहां नित्य बहुवचनान्त रहता है। यह १ गृहिणी आदि का नाम है । उत्तम स्त्री की कमर अपिशब्द से बरगद की जटा, चढ़ना, गजारोह, दीर्घता और उच्चता ये 'आरोह' कहलाते हैं। एवं मेदिनीकोष में भी कहा है कि बरगद की जटा, वराङ्गना की कमर, आरोहण, गजारोह, लम्बाई और उँचाई में 'आरोह' पुंलिङ्ग, है । यह १ वरस्त्री की कमर आदि का नाम है। समूह, अपिशब्द से तर्क, निर्माण और सेना का रीतिविशेष से ठहराना इनको 'व्यूह' कहते हैं। एवं विश्वकोष में भी कहाहै कि, सेना को रीतिविशेष से टिकाना, निर्माण, (बनावट) रचनासमूह और तर्क ( शास्त्रार्थ या दलील ) इनमें 'व्यूह' पुंलिङ्ग है। यह १ समूह आदिका नाम है। वृत्रासुर और अपि शब्द से सर्प इन दोनों को 'अहि' कहते हैं। एवं विश्वकोषमें भी कहा है कि, वृत्रासुर और सांप का वाची 'अहि' पुंलिङ्ग है। यह १ वृत्र आदि का नाम है। आगी, चन्द्रमा और सूर्य ये 'तमोपह' कहलाते हैं। एवं विश्वकोष में भी कहाहै कि, सूर्य, चन्द्र, जिन और आगी को 'तमोपह' कहते हैं। यह १ आगी आदि का नाम है ॥ २४७ ॥

उपकरण या बिछौना आदि सामान, राजा के योग्य वस्तु.

पु.
**( परिच्छदे नृपार्हेऽर्थे) परिबर्हो (ऽव्ययाः परे)।**

**इति हान्ताः ॥**

उपकरण या पुरस्कर, साज, बिछौना, ढपना, सभा, रक्षक आस्तरण या हाथियों की झूल आदि सामान और राजा के योग्य वस्तु को भी 'परिबर्ह' कहते हैं। अथवा वस्त्र, आभूषण, परिवार, हाथी, घोड़ा, रथ आदि या पैदल और राजा के योग्य द्रव्य, सफ़ेद छाता व चमर आदि ये 'परिबर्ह' कहलाते हैं। इसके अनन्तर कहे जाने वाले जो आङ् आदि शब्द हैं वे 'अव्यय' कहलाते हैं—जैसे कहाहै कि "सदृशं त्रिषु लिङ्गेषु सर्वासु च विभक्तिषु। वचनेषु च सर्वेषु यन्न व्येति तदव्ययम्" जोकि तीनों लिङ्ग, सातों विभक्तियाँ, एकवचन, द्विवचन और बहुवचन में समान बना रहता है और उसमें कुछ विकार नहीं पायाजाता वह अव्यय कहाजाताहै। यहां हान्तवर्गों में कहना पूर्व के समान नानार्थत्वबोधनार्थक है ॥ इति हान्ताः ॥

## अथ अव्यया व्याख्यायन्ते ॥

अल्पार्थ, अभिव्याप्ति, मर्यादार्थ, क्रिया योगज.

**आङीषदर्थेऽभिव्याप्तौ सीमार्थे धातुयोगजे ॥ २४८ ॥**

अल्पार्थ, अभिव्याप्ति, मर्यादार्थ और क्रियायोगज इन अर्थों का वाची 'आङ्' है। एवं सिद्धान्त में भी कहा है कि ईषत् अर्थ, क्रियायोग, मर्याद और अभिविधि में वर्तते हुए इस 'आ' को ङित्संज्ञक जानो और वाक्यारम्भ व स्मरण में अङित् जानना चाहिये। अल्पार्थ में जैसे कि 'आपिङ्गलः' कुछेक पीला है। अभिव्याप्ति में जैसे "आसत्यलोकात् सत्यलोकमभिव्याप्य आपातालात्पातालमभिव्याप्य देवो विहरति" सत्यलोक और पाताललोक में व्याप्त होकर देवता विहार करता है। मर्यादा में जैसे कि "आसमुद्रं राजदण्डः" समुद्रपर्यन्त राजदण्ड है। क्रियायोग में जैसे कि, "आक्रामति धूमो हर्म्यतलात्" धनियों के घरसे धुआं निकलता है। आदि जानना चाहिये ॥ २४८ ॥

स्मरण, वाक्यारम्भ, कोप, पीड़ा, पाप, निन्दा, थोड़ा, घुड़कना या लानत.

**आ (प्रगृह्यः स्मृतौ वाक्येऽ)प्यास्तु(स्यात्कोपपीडयोः)।**
**(पापकुत्सेषदर्थे)कु धिग्नि(र्भर्त्सननिन्दयोः) ॥ २४९ ॥**

स्मरण, वाक्यारम्भ, अपि शब्दसे अनुकम्पा और समुच्चय में विद्यमान 'आ' यह प्रगृह्यसंज्ञक होता है। प्रगृह्यसंज्ञा होनेसे "प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्" इस सूत्र से प्रगृह्यसंज्ञक अच् के परे नित्यही प्रकृतिभाव से रहता है यानी सन्धि को नहीं प्राप्त होता है। स्मरण में जैसे 'आ एवं किल तत्' हां सत्य वह ऐसाही है, वाक्यारम्भ में जैसे 'आ एवंनु मन्य से' क्या अब तुम ऐसाही मानते हो? 'आः' यह जो सविसर्ग निपात है वह कोप और पीड़ा में विद्यमान रहताहै। कोप में जैसे 'आः पाप किं विकत्थसे' आः पापिन्! क्या तू बड़बड़ाता है। और पीड़ामें जैसे 'आः शीतं वर्तते' आः ठंढा है। 'कु' यह पाप, निन्दा और अल्पार्थ तथा निवारण में भी बर्तता है। पाप में जैसे 'कुकर्मपरोऽयंजनः' यह प्राणी पापपरायण है। निन्दा में जैसे 'कापथोऽयं देशो वर्तते' यह देश बुरी रास्ता वाला है, अल्पार्थ में जैसे 'कवोष्णं जलं शीते रोचते' जाड़े में कुछेक गरम जल अच्छा लगता है। अपकार शब्दों से भयका उपजाना, निर्भर्त्सन है और दोषोंका कीर्तन करना निन्दा कहलाती है इन दोनों अर्थों का वाची 'धिक्' है। निर्भर्त्सन में जैसे 'धिक् त्वां ताडनार्ह-

१ तेन सहेत्यभिविधिः। तेन विना मर्यादा ॥
२ "आः किमेतदितिक्रोधादाभाष्य महिषासुरः" (इति मार्कण्डेयपुराणम्) ॥

मनध्ययनशीलम् ' मारने योग्य, नहीं पढ़नेवाले तुझको धिक्कार है । निन्दा में जैसे 'धिक् परस्त्रीगामिनं पुरुषम्' परस्त्रीगामी पुरुष को धिक्कार यानी (ल अनत) है ॥२४६॥

अन्वाचय, समाहार, इतरेतर, समुच्चय, आशीर्वाद, क्षेम, पुण्य आदि, प्रकर्ष, लांघना और प्रशंसा.

**चा ( न्वाचयसमाहारेतरेतरसमुच्चये ) ।**
**स्वस्त्या (शीः क्षेमपुण्यादौ)(प्रकर्षे लङ्घनेऽप्य)ति २५०**

अन्वाचय, समाहार, इतरेतरयोग और समुच्चय इन अर्थों का वाची 'च' है । दोमें से एक के अनुषङ्ग से जो अन्वय होता है वह 'अन्वाचय' कहलाता है। जैसे कि 'वटो ! भिक्षामट गां चानय ' हे वटो ! भीख को जाओ और गऊ को लाओ । अनेकपदों के समूह को समाहार कहते हैं । जैसे कि 'संज्ञा च परिभाषाचानयोः समाहारः संज्ञापरिभाषम ' । मिलेहुओं का अन्वय 'इतरेतरयोग' है । जैसे कि 'धवखदिरौ छिन्धि ' धव और खैर के वृक्ष को साथही काटो । अनेक पदार्थ जोकि परस्पर निरपेक्ष हों उनका एकपदार्थ में अन्वय होना 'समुच्चय' कहाजाता है । जैसे कि 'रमेशं गुरुं च भजस्व ' रमानाथ और गुरु को भजो । एवं त्रिकाण्डशेष में भी कहा है । कि पादपूरण, पक्षान्तर, हेतु और विनश्चय में चशब्द विद्यमान रहता है । आशीर्वाद, क्षेम और पुण्य आदिका वाची 'स्वस्ति' है । आशीर्वाद में जैसे, 'स्वस्ति ते भूयात् ' तुम्हारा कल्याण हो । क्षेम में जैसे कि, 'स्वस्ति गच्छ ' कुशलता के साथ चलाजा । पुण्य में जैसे कि, 'स्वस्तिमान्स्वर्गमश्नुते ' पुण्यवान् जन स्वर्गलोक को पाता है । एवं भागुरि तथा मेदिनीकोष में भी कहा है कि, मङ्गल, आशीर्वाद, पापों की शुद्धता करना और पुण्य इनका वाचक 'स्वस्ति' है । प्रकर्ष यानी उत्कर्ष, लांघना या उछलना या पारहोना और अपिशब्द से बड़ाई या तारीफ़ करना इन अर्थों का वाची 'अति' है । एवं विश्वकोष में भी कहा है कि, प्रशंसा, प्रकर्ष और लांघना इन अर्थों का वाची अतिशब्द है । प्रकर्ष में जैसे कि, 'देवानामत्युत्तमोविष्णुः ' सब देवताओं के बीच श्रीविष्णुजी अत्युत्तम हैं । लांघने में जैसे कि, 'अतिवेलं जलधितलम् ' समुद्र का तल मर्यादा का उल्लङ्घनेवाला है ॥ २५० ॥

पूछना, विचार, भेद, निश्चय, साथ, एकबार, दूर, समीप.

**स्वि(त्प्रश्ने च वितर्के च ) तु ( स्याद्भेदेऽवधारणे ) ।**
**सकृत् ( सहैकवारे स्या) दारा ( दूरसमीपयोः) ॥ २५१ ॥**

पूछना या सवाल करना और नानापक्ष का विचार इन दोनों का वाची 'स्वित्' है । प्रश्न में जैसे कि, 'किंस्वित्ते कुशलमस्ति ' क्या तुम्हारा कुशल है ? वितर्क में जैसे कि, 'सर्वेश्वरत्वं विष्णोराहो स्वित् शिवस्य ' विष्णुजी का सर्वेश्वरत्व है या

शिवजी का । भेद ( फ़रक ) और निश्चय का वाची ' तु ' है । भेद में जैसे कि, ' क्षीरान्मांसं तु पुष्टिकृत् ' दूध से मांस पुष्टिकारी है, निश्चय में जैसे कि, ' शिष्टैर्मतं तु तद्युक्तम् ' महात्माओं ने जिसको माना है वह निश्चय कर योग्य ही है । सहार्थ और एक बार का वाची ' सकृत् ' है । सहार्थ में जैसे कि, ' सकृद्यान्ति सुरस्त्रियः, साथ ही देवङ्गनायें जाती हैं । एकबार में जैसे कि ' सकृदपि कुर्याद्गया श्राद्धम् ' एकबार भी गया का श्राद्ध करे । दूर और समीप का वाची ' आरात् ' है, दूर में जैसे कि, ' आराच्छत्रोः सदा वसेत् ' हमेशा वैरी से दूर बसना चाहिये । समीप में जैसे कि, ' सखायं स्थापयेदारात् ' मित्र को पास ही वैठालना चाहिये यानी सनेही को समीप ही रखना चाहिये आदि उदाहरणों को जानना चाहिये ॥२५१॥

पछाँह, अन्त, समुच्चय, विकल्प, बारम्बार, सहार्थ, प्रत्यक्ष, तुल्य.

**( प्रतीच्यां चरमे ) पश्चादुता ( प्यर्थविकल्पयोः ) ।**
**( पुनः सहार्थयोः ) शश्वत्साक्षा( त्प्रत्यक्षतुल्ययोः ) २५२॥**

पश्चिम दिशा और अन्त्य ( आख़िरी ) इन दोनों का वाची ' पश्चात् ' है । पश्चिम में जैसे कि, ' पश्चादस्तंगतोरविः ' पछाँह में सूर्य अस्त होगया, अन्त्य में जैसे कि, ' पश्चिमे वयसि नैमिषे वसेत् ' अन्त्य अवस्था के आजाने पर नैमिष क्षेत्र में बसना चाहिये । समुच्चय और विकल्पका वाचक ' उत ' है । समुच्चय में जैसे कि ' अर्जुन उत भीमो रणे गमिष्यतः ' अर्जुन और भीमसेन संग्राम में जावेंगे । विकल्प में जैसे कि ' विष्णुरुत शिवः सेव्यः ' भगवान् विष्णु या शिवजी को सेवन करना चाहिये । पुनः पुनः और सहार्थ का वाचक शश्वत् या " सस्वत " है । पुनरर्थ में जैसे कि ' शश्वद्विष्णुं स्मरेत् ' बारम्बार विष्णुजी का स्मरण करना चाहिये । सहार्थ में जैसे कि, ' शिष्यैः शश्वद्गतो गुरुः ' शिष्यों के साथ गुरुजी गये । प्रत्यक्ष और तुल्य का वाची 'साक्षात्' है । प्रत्यक्ष यानी समक्ष में जैसे कि ' साक्षाद् दृष्टो मया हरिः ' मैंने सामने हरिजी को देखा । तुल्य में जैसे कि, ' साक्षाल्लक्ष्मी रियं वधूः ' यह बहू लक्ष्मी के समान है ॥ २५२ ॥

खेद, अनुकम्पा, संतोष, विस्मय, आमन्त्रण, हर्ष, दया, वाक्यारम्भ, विषाद.

**( खेदानुकम्पासन्तोषविस्मयामन्त्रणे ) वत ।**
**हन्त ( हर्षेऽनुकम्पायां वाक्यारम्भविषादयोः )॥२५३॥**

खेद, अनुकम्पा, सन्तोष, विस्मय और सम्बोधन का वाची ' वत ' है । खेदमें जैसे कि 'अहो वत महत्कष्टम्' अहो खेद है कि, बड़ा कष्ट हुआ । अनुकम्पा में जैसे कि, ' वत निःस्वो भरणीयः ' दयासे निर्द्रव्यको भरना चाहिये । सन्तोषमें जैसे कि ' वत रमणया पतिरालिङ्गितः ' सन्तुष्टता से रमणी ने पति का आलिङ्गन किया ।

१ " उत प्रश्नविकल्पयोः । समुच्चये विकल्पे चेति " ( हैमः ) ॥

विस्मय में जैसे कि, 'अहो वतायं ध्रुव आप देवम्' आश्चर्य है कि इस ध्रुव ने देवता को पाया । सम्बोधन में जैसे कि, 'अत्र एहि वत सखे' अय प्यारे ! यहां आओ । हर्ष, अनुकम्पा, वाक्यारम्भ और विषाद का वाचक 'हन्त' है । हर्ष में जैसे कि, 'हन्त ते लाभः शतगुणः' खुशी हुई कि तुम को सौगुणा लाभ हुआ । अनुकम्पा में जैसे कि, 'हन्त दीनो रक्षितव्यः' दया के साथ दीन की रक्षा करनी चाहिये । वाक्यारम्भ में जैसे कि, 'हन्त ते कथयिष्यामि' अब मैं तुमसे कहूंगा । विषाद में जैसे कि, 'हन्त जातमजातारेः प्रथमेन त्वयारिणा' दुःख की बात है कि, युधिष्ठिर के पहले तुमही शत्रु उपजे हो ॥ २५३ ॥

मुख्य सदृश, वीप्सा, लक्षणा आदि, कारण, प्रकरण, प्रकाश आदि, समाप्ति.

**प्रति ( प्रतिनिधौ वीप्सालक्षणादौ प्रयोगतः ) ।**
**इति ( हेतुप्रकरणप्रकर्षादिसमाप्तिषु ) ॥ २५४ ॥**

मुख्य के बराबर यानी एककी जगह दूसरा, व्याप्त होनेकी इच्छा या फैलना, लक्षणा यानी अन्वय के न होने पर अध्याहार जो ऊपर से लियाजाता है । अथवा चिह्न, आदि शब्द से इत्थंभूताख्यान, भाग, प्रतिदान और अल्पआदि इन अर्थों में महात्मा या शिष्टों के प्रयोगानुसार प्रतिशब्द का प्रयोग करना चाहिये । प्रतिनिधि ( एवज़ ) में जैसे कि, 'अभिमन्युं प्रति परीक्षित्' राजा परीक्षित् अभिमन्यु के बराबर है । वीप्सा में जैसे कि, 'तीर्थं तीर्थं प्रति गच्छति बलः' बलदाऊजी प्रत्येक तीर्थों में जाते हैं । लक्षणा में जैसे कि 'वृक्षं प्रति विद्योतते विद्युत्' वृक्षकी ओट में बिजली चमकती है । इत्थंभूताख्यान में जैसे कि, 'भक्तो विष्णुं प्रति यज्ञदत्तः' यज्ञदत्त विष्णु का भक्त यानी विष्णु का स्वरूपही है । भाग में जैसे कि 'लक्ष्मीर्हरिंप्रति' लक्ष्मीजी हरि का भाग हैं । प्रतिदान में जैसे कि, 'तिलेभ्यः प्रतियच्छति माषान्' तिलों के बदले उड़दों को देता है । यहां ( प्रयोगतः ) इस कथन से " केतई, की ओर, पास, सामने, विरुद्ध, उलटा, विपरीत, इसकी अपेक्षा, इसके देखते, बनिस्बत, ऊपर, पर, लगभग, लिये, वास्ते, विषय, अनुसार, नक़ल, पुस्तक और जिल्द " इन अर्थों में भी प्रति शब्द का प्रयोग करना चाहिये । कारण या सबब, प्रकार, प्रकाशआदि और समाप्ति इन अर्थों का वाची 'इति' है । हेतु में जैसे कि 'रामो हन्तीति रावणः पलायते' रामजी मारते हैं इस कारण रावण भागता है । प्रकरण में जैसे कि, 'ब्राह्मण–क्षत्रिय–विट्–शूद्रा इति' ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र ये चार वर्ण हैं । प्रकर्ष या प्रकाश में जैसे कि 'इति पाणिनिः' पाणिनि शब्द लोक में प्रकाशित है । आदिशब्द से 'क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः' क्रम से यह नारद हैं । ऐसा उन हरिने जाना । समाप्ति में जैसे कि, 'धर्ममाचरेदिति' अन्त्यावस्था में धर्म का आचरण करना चाहिये ॥ २५४ ॥

---

१ " हन्तदानेऽनुकम्पायां वाक्यारम्भविषादयोः । निश्चये च प्रमोदे च" ( इति हैमः ) ॥

पूर्वदिशा, पहला, व्यतीत, संपूर्ण, अवधि, परिमाण, निश्चय.

**( प्राच्यां ) पुरस्तात् ( प्रथमे पुरार्थे ) ऽग्रतइत्यपि ) ।**
**यावत्तावच्च ( साकल्येऽवधौ मानेऽवधारणे ) ॥ २५५ ॥**

पूर्वदिशा, पहला और व्यतीत विषय इन अर्थों का वाचक 'पुरस्तात्' या 'पुरः' और 'अग्रतः' यह भी है । पूर्व दिशा में जैसे कि, 'पुरस्ताद्गतोब्रह्मदत्तः' ब्रह्मदत्त पूर्वदिशा में गया । प्रथम में जैसे कि, 'पुरस्ताद्भुङ्क्ते' पहले भोजन करता है । व्यतीत में जैसे कि, 'पुरस्ताद्वासोऽभूत्' पुरातन समय वास हुआ था । ऐसेही 'अग्रतः संस्थाप्य देवेशं पूजयेत्' पहले या आगे देवेश को भलीभाँति स्थापन कर पूजना चाहिये । साकल्य, अवधि, मान और अवधारण ( निश्चय ) इन अर्थों का वाची 'यावत्' और 'तावत्' है । संपूर्णता में जैसे कि, 'यावद्दत्तं तावद्भुक्तम्' जितना दियागया उतना सबही खागया । अवधि में जैसे कि, 'मूलाच्छाखां यावत्प्रकाण्डः' जड़से लेकर जहांतक शाखा है वहांतक प्रकाण्ड यानी पीड़ है । परिमाण में जैसे कि, 'यावत्स्वर्णं तावद्रजतम्' जितना सोना उतनीही चाँदी है । अवधारण में जैसे कि, 'श्रोत्रियं तावदामन्त्रयस्व' निश्चय कर वैदिकब्राह्मण का न्योता करो ॥ २५५ ॥

मङ्गल, अनन्तर, आरम्भ, प्रश्न, कात्स्र्न्य, निरर्थक, विधिहीन, अनेकार्थ, उभयार्थ.

**(मङ्गलानन्तरारम्भप्रश्नकात्स्र्न्ये) ष्वथो अथ ।**
**वृथा(निरर्थकाविध्योः) नाना(ऽनेकोभयार्थयोः)॥२५६॥**

मङ्गल, अनन्तर, आरम्भ, प्रश्न ( पूछना ) और संपूर्णता इन अर्थोंका वाचक अथो और अथ है । मङ्गल में जैसे कि, 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' मङ्गल है इस लिये ब्रह्म के जानने की अभिलाषा हुई । अनन्तर में जैसे कि, 'स्नानं कृत्वाथ भुञ्जीत' स्नान के बाद भोजन करना चाहिये । आरम्भ में जैसे कि, 'अथ शब्दानुशासनं लिख्यते' अब शब्दों का अनुशासन आरम्भ किया जाताहै । प्रश्न में जैसे कि, 'अथ वक्तुं समर्थोऽसि' क्या कहने को समर्थ हो ? संपूर्णता में जैसे कि, 'अथ धातून् ब्रूमः' समस्त धातुओं को, कहते हैं । निरर्थक या निष्कारण और विधिहीन या विधिवर्जित का वाची 'वृथा' है । निरर्थक में जैसे कि, 'वृथा दुग्धोऽनड्वान्' बैल को वृथा दुहा यानी बैलका दुहना बेकार है । अविधि में जैसे कि, 'वृथा दानं धनाढ्येषु' धनीलोगों में दान देना वृथा यानी विधिरहित है । अनेकार्थ और उभयार्थ का वाचक 'नाना' है । अनेकार्थ में जैसे कि, 'इह निवसन्ति नानाविधा जनाः-'

---

१ "अथो अथ समुच्चये । मङ्गले संशयारम्भाधिकारानन्तरेषु च । अन्वादेशे प्रतिज्ञायां प्रश्नसाकल्ययोरपि" ( इति हैमः ) ॥ शास्त्रं सुचिन्तितमथो परिचिन्तनीयं स्वाराधितोऽपि नृपतिः परिशङ्कनीयः । अङ्के स्थितापि युवतिः परिशङ्कनीया शास्त्रे नृपे च युवतौ च कुतो वशित्वम् ॥ १ ॥

यहां अनेकप्रकार के जन निवास करते हैं । उभयार्थ में जैसे कि, 'नानाविधं न सज्जेत' दुबिधा को न लावे यानी दुबिधा में नहीं पड़ना चाहिये ॥ २५६ ॥

पूछना, विकल्प, पीछे, बराबरी, नु* (पृच्छायां विकल्पे च) (पश्चात्सादृश्ययो) रनु ।

सवाल, निश्चय, आज्ञा, तसल्ली देना, सम्बोधन. (प्रश्नावधारणानुज्ञानुनयामन्त्रणे) ननु ॥ २५७ ॥

जानने की इच्छा और विकल्प इन दोनों का वाचक 'नु' है । पृच्छा में जैसे कि 'कोनु धावति' भला कौन दौड़ताहै ? विकल्प में जैसे कि, 'अयं भीमो नु धर्मोनु' यह भीमसेन हैं अथवा युधिष्ठिर हैं। पश्चादर्थ और सादृश्य का वाची 'अनु' है । पश्चादर्थ में जैसे कि 'रथमनुगच्छति' रथ के पीछे जाता है । सादृश्य अर्थ में जैसे कि, 'ज्येष्ठमनुकरोति' जेठ की बराबरी करता है । हीन में भी जैसे कि 'अनु हरिं सर्वे सुराः, हरेर्हीना इत्यर्थः' हरिजीसे सब देवता छोटे हैं । प्रश्न, अवधारण, ( निश्चय ) अनुज्ञा ( आज्ञा ) अनुनयः=( विनय, शिक्षा, या तसल्ली देना) और सम्बोधन इन अर्थों का वाची 'ननु' है । प्रश्न में जैसे कि, 'ननु किमेतत्' भला यह क्या है ? अवधारण में जैसे कि 'नन्वयं योगी' निश्चय कर यह योगी है । अनुज्ञा में जैसे कि 'ननु गच्छ' अच्छा चले जाओ । अनुनय में जैसे कि, 'ननु कोपं मुञ्च दयां कुरु' बस कोप को छोड़ो दया करो । सम्बोधन में जैसे कि, 'ननु राजन् ! मया सह वाराणसीं व्रज' हे राजन् ! मेरे साथ बनारस को चलो ॥ २५७ ॥

निन्दा, समुच्चय, प्रश्न, शङ्का, संभावना, मिसाल, भेद, आधा, निन्दित. ( गर्हासमुच्चयप्रश्नशङ्कासंभावनास्व ) पि ।

(उपमायां विकल्पे) वा सामि(त्वर्धे जुगुप्सिते)॥ २५८

निन्दा, समुच्चय, प्रश्न, शङ्का और संभावना इन अर्थों का वाचक 'अपि' है । गर्हा में जैसे कि, 'तं धिक् योऽपि सिञ्चेत्पलाण्डुम्' उसको लानत है जो कि प्याज को सींचे । समुच्चय में जैसे कि 'स्त्रियं पालय पुत्रमपि' स्त्री और पुत्रकी पालना करो अथवा 'अपि सिंच, अपि स्तुहि' सींचो और स्तुति करो । प्रश्ने यथा 'अपि जानासि किञ्चिन्त्वम्' क्या तुमभी कुछ जानते हो ? शङ्का में जैसे कि 'अपि चोरो भवेत्' हो न हो चोरही होगा । संभावना में जैसे कि 'अपि स्थाणुं जयेद्रामः' रामजी शिवको भी जीतेंगे अथवा 'अपि स्तुयाद्विष्णुम्' वाणी व मनसे परे विष्णु की भी स्तुति करेगा तो "अन्य देवताओं की स्तुति करने में क्या कहना चाहिये" उपमा ( मिसाल ) और विकल्प का वाचक 'वा' है । उपमा में जैसे कि, 'आशीविषो

* "नु प्रश्नेऽनुनयेऽतीतार्थे विकल्पवितर्कयोः" ( इति हैमः ) ॥

१ "स्थाणुः कीले हरे पुमान् । अस्त्री ध्रुवे" ( इति कोषान्तरम् ) ॥

वा संक्रुद्धः ' विषधर सांपके नाईं बहुतही क्रोधित हुआ । विकल्प में जैसे कि । 'शिवं यदि वा विष्णुं पूजयेत् ' शिव या विष्णु की पूजा करना चाहिये । आधा और निन्दा का वाची ' सामि ' है । आधे में जैसे कि ' सामि संमीलिताक्षी ' अधखुली आँखोंवाली । निन्दा में जैसे कि ' सामिकृतमकल्याणकारि ' निन्दा से किया हुआ काम मङ्गलकारी नहीं होता है ॥ २५८ ॥

साथ, समीप, जल, मस्तक, **अमा (सह समीपे च) कं (वारिणि च मूर्धनि)।**
उपमा, प्रकार, तर्क, निश्चय. **(इवेत्थमर्थयो) रेवं नूनं (तर्केऽर्थनिश्चये) ॥ २५९ ॥**

साथ और समीप का वाची ' अमा ' है। सहार्थ में जैसे कि ' पुत्रेणामाभुङ्क्ते ' पुत्रके साथ खाता है । समीपमें जैसे कि, 'अमात्यः' वज़ीर पासही रहता है। जल और मस्तक का वाचक ' कम् ' है । जल में जैसे कि, ' वेत्रवत्याः कममलं पश्य सखे ! अय सखे ! देखिये वेत्रवती का जल कैसा निर्मल है । मस्तक में जैसे कि, ' मम कं पातु माधवः ' माधवजी मेरे शीश की रक्षा करें । उपमा और प्रकार का वाची ' एवम् ' है । उपमा ( मिसाल ) में जैसे कि, 'अग्निरेवं द्विजः ' ब्राह्मण अग्नि के समान है । प्रकार अर्थ में जैसे कि, ' एवं वादिनि देवर्षौ ' इस प्रकार नारदजी के कहने पर । तर्क और निश्चय अर्थ का वाचक ' नूनम् ' है । तर्क में जैसे कि ' नूनमयमति पथ्वानां प्रियः ' क्या यह पथ्वों का अति प्यारा है ? निश्चयार्थ में जैसे कि ' क्षुद्रेऽपि नूनं शरणं प्रपन्ने ' निश्चयकर क्षुद्र के भी शरणागत होने पर रक्षा करना चाहिये ॥ २५९ ॥

मौन, आनन्द, पूछना, निन्दा, **(तूष्णीमर्थे सुखे) जोषं किं (पृच्छायां जुगुप्सने)।**
प्रसिद्ध, संभावना, कोप, प्राप्ति, निन्दा. **नाम (प्रकाश्यसंभाव्यक्रोधोपगमकुत्सने) ॥ २६० ॥**

मौन और सुख का वाची ' जोषम् ' है । मौन में जैसे कि ' जोषं तिष्ठ ' चुपचाप खड़े रहो । सुख में जैसे कि ' जोषमासीत वर्षासु ' वर्षा में सुख से बैठा रहे । पूछना और निन्दा का वाचक ' किम् ' है । पृच्छा में जैसे कि ' किमाद्रियेरन् रसिकाः कृतिं मे ' क्या रसिकलोग मेरी कविता का आदर करेंगे ? निन्दामें जैसे कि ' सकिं राजा यः प्रजां न रक्षति ' जो प्रजाकी रक्षा नहीं करता है वह क्या राजा है यानी निन्दित है । अथवा " सकिं सखा साधु न शास्ति योऽधिपं, हितान्नयः संशृणुते सकिं प्रभुः " जो स्वामी को भली सीख नहीं देता है वह क्या सखा है ? यानी बुरा मिलापी है और जो हित से नहीं सुनता है वह क्या स्वामी है । प्रकाश्य सम्भावना, क्रोध, उपगम ( प्राप्ति, स्वीकार या उदय ) और निन्दा इन अर्थों का

वाची ' नाम ' है। प्रकाश्य ‡ में जैसे कि ' हिमालयो नाम नगाधिराजः ' प्रसिद्ध है कि उत्तरदिशा में हिमाचल पर्वतों का अधिनायक है। संभावना में जैसे कि ' रामरावणयोर्भविष्यति युद्धं नाम ' राम—रावण के युद्ध होने की संभावना है। क्रोध में जैसे कि ' मम वैरी रावणो नाम पापः ' पापी रावण मेरा वैरी है। उपगम में जैसे कि ' शत्रोः सकाशाद्गृह्णाति राज्यं नाम ' वैरी के द्वारा राज्यको स्वीकार ही करता है। निन्दा में जैसे कि, 'को नामायं प्रलपति मे विशतः सभायाम् ' यह कौन है जो कि सभा में प्रवेश करते हुए मेरी बुराई करता है ॥ २६० ॥

भूषण, परिपूर्णता, सामर्थ्य, निषेध, संदेह, प्रश्न, पास, मध्य.

**अलं ( भूषणपर्याप्तिशक्तिवारणवाचकम् )।**
**हुं (वितर्के परिप्रश्ने) समया (न्तिकमध्ययोः) ॥ २६१ ॥**

अलंकार ( गहना ) परिपूर्णता, सामर्थ्य और निषेध इन अर्थों का वाचक ' अलम् ' है। भूषण में जैसे कि ' सर्वालंकरणैरलंकृतोऽयंबालः ' समस्त अलंकारों से अलंकृत यानी सजाहुआ यह बालक है। पर्याप्ति में जैसे कि 'अलं भुक्तवान् यज्ञदत्तः ' यज्ञदत्तने परिपूर्णता से भोजन किया। सामर्थ्य में जैसे कि 'अलं मल्लो मल्लाय' पहलवान पहलवान के लिये समर्थ है "यानी कुश्ती लड़नेवाला कुश्ती लड़नेवाले के साथ लड़सक्ता है" निषेध में जैसे कि ' अलं महीपाल तव श्रमेण ' हे महीपाल ! तुम्हारे श्रमसे क्या है ? यानी तुम्हारा श्रम करनाही बेफ़ायदा है। सन्देह या ऊहा और प्रश्न ( पूछना ) इन दोनों का वाचक ' हुम् ' है। वितर्क में जैसे कि ' हुं जलं मृगतृष्णा हुम् ' क्या जल है या मृगतृष्णा ? परिप्रश्न में जैसे कि ' हुं यज्ञदत्तोऽयमायाति ' क्या यह यज्ञदत्त आता है ? । समीप और मध्य ( बीच ) का वाचक ' समया ' है। समीप में जैसे कि ' समया पत्तनं नदी वहति ' शहर के समीपही नदी बहती है। मध्यमें जैसे कि 'समया शैलयोर्ग्रामो वसति' दो पर्वतों के बीच गांव बसता है॥ २६१ ॥

अप्रथम, भेद, निश्चय, निषेध, प्रबन्ध, चिरातन, व्यतीत, समीप, भावी.

**पुन ( रप्रथमे भेदे ) नि ( र्निश्चयनिषेधयोः )।**
**( स्यात्प्रबन्धे चिरातीते निकटागामिके ) पुरा ॥ २६२॥**

प्रथम का अभाव और भेद ( अन्तर या फ़रक़ ) इन दोनों का वाचक ' पुनर् ' है। प्रथम के अभाव में जैसे कि, ' पुनरुक्तं पुण्यदत्तेन ' पुण्यदत्तने फिर कहा। भेद में जैसे कि, ' किं पुनर्ब्राह्मणाः पुण्याः ' पुण्यवान् ब्राह्मणों को फिर क्या कहना

---

‡ प्रकाश्ये यथा " नदीज ! लङ्केशवनारिकेतुर्नगाह्वयोनाम नगारिसूनुः । एषोऽङ्गनावेषधरःकिरीटी जित्वावयं नेष्यति चाद्यगावः " ( इति महाभारतम् ) ॥

१ वसन्तीह पुरा छात्राः-अवात्सुः-अवसन्-ऊषुर्वा । पुराभुङ्क्ते निश्चितं भोक्ष्यत इति । " इति गुह्यतमं शास्त्रं प्राप्तं ब्रह्मादिकैः पुरा " ( इत्यथर्वणरहस्यम् ) ॥

चाहिये ? निश्चय और निषेध का वाची ' निर् ' है । निश्चय में जैसे कि, 'निरुक्त-मिदं नित्यानन्देन ' निश्चय कर इसको नित्यानन्द ने कहा है । निषेध में जैसे कि, ' निर्धनोऽयं राजा बहुदानात् ' बहुतसा दान देनेके कारण यह राजा निर्धन होगया । प्रबन्ध, चिरन्तन, अतीत, समीप और आगामिक ( भावी ) इन अर्थों का वाचक ' पुरा ' है । प्रबन्ध में जैसे कि, ' पुराऽधीते धीरोऽयम् ' यह धीर निरन्तर पढ़ता था यानी " क्षणमात्र भी पढ़ने से नहीं रुकता था बरन लगातार पढ़तेही चलाजाता था " । चिरन्तन में जैसे कि, 'पुरातना ऋषयो यमैडयंस्तमाहुरग्र्यं पुरुषं पुराणमिति' पुराने ऋषियों ने जिसकी प्रशंसा की है उसको अग्र्य, पुरुष और पुराण कहते हैं । अतीत में जैसे कि, 'पुरा रामो राजा बभूव' पुरातन समय श्रीरामचन्द्रजी राजा हुए । समीप में जैसे कि, ' पुरा रामं तस्थौ रामानुजः ' रामके समीपही रामानुज ठहर गये । आगामिक में जैसे कि, ' चतुर्विंशतितः पुरा मे भाग्यमुदेष्यति ' चौबीस वर्ष के आजाने पर मेरे भाग्य का उदय होगा ॥ २६२ ॥

विस्तार, अङ्गीकार, स्वर्ग, परलोक, बात, संभावना या बड़ाई.*

**ऊरर्यूरी चोररी च ( विस्तारेऽङ्गीकृतौ त्रयम् ) ।**
**(स्वर्गे परे च लोके) स्व (र्वार्तासंभाव्ययोः)किल†॥२६३॥**

ऊररी, ऊरी, " उरी " और ' उररी ' ये तीनों विस्तार ( फैलाव ) और अङ्गीकार के वाचक हैं । विस्तार में जैसे कि ' ऊररी करोति ग्रन्थं गुरुः ' गुरुजी ग्रन्थ का विस्तार करते हैं । अङ्गीकार में जैसे कि ' ऊरीकृत्य पितुर्वाक्यं रामोऽरण्यं जगाम ह ' पिता का वचन अङ्गीकार कर श्रीरामजी वनको चलेगये । एवम् ' उररी करोति प्रभो राज्ञां रामदत्तः ' रामदत्त स्वामी की आज्ञा को स्वीकार करता है । स्वर्गलोक और परलोक का वाची ' स्वर् ' है । स्वर्ग में जैसे कि, ' स्वर्णद्यां स्नाति नारदः ' स्वर्ग की नदी में नारदजी नहाते हैं। परलोक में जैसे कि " स्वर्गतस्य क्रिया कार्या पुत्रैः परमभक्तितः " परलोक गयेहुए पुरुष की क्रिया पुत्रों को परमभक्ति से करना चाहिये । वार्ता और संभावना या संभाव्य बड़ाई के योग्य इन अर्थों का वाचक ' किल ' है । बात में जैसे कि, ' जघान कंसं किल वासुदेवः ' प्रसिद्ध है कि वासुदेवजी ने कंस को मारा । संभाव्य में जैसे कि ' गुरून् किल अतिशेते शिष्यः ' धन्य है शिष्य को जोकि गुरुजी को सुलाकर सोता है ॥ २६३ ॥

निषेध, वाक्य भूषण, जिज्ञासा, अनुनय, समीप, उभयार्थ, शीघ्र, संपूर्णता, सामने.

**( निषेधवाक्यालङ्कारजिज्ञासानुनये ) खलु ।**
**( समीपोभयतःशीघ्रं साकल्याभिमुखे )ऽभितः ॥२६४॥**

---

† ' अलीके यथा-' प्रसह्य सिंहः किल तां चकर्ष ' ( इति रघु०-)। अज्ञानसूचके यथा ' सुप्तोऽहं किल विललाप ' ॥

निषेध, वाक्यालंकार, जाननेकी अभिलाषा और अनुनय ( सान्त्वन करना ) इन अर्थों का वाचक 'खलु' है । निषेध में जैसे कि, 'पीत्वा खलु † गतो गङ्गदत्तः' विनापिये गङ्गदत्त चलागया । वाक्यालङ्कार में जैसे कि, 'एतत्खल्वाहुर्लोकाः' ऐसा लोग कहते हैं यहां 'खलु' वाक्यालंकार में जानना चाहिये । जिज्ञासा में जैसे कि 'खलु जानाति यज्ञदत्तः' यज्ञदत्त जानने की अभिलाषा करता है । अनुनय में जैसे कि 'देहि खलु वाचकम्' अब बाँचने वाले को देदीजिये । समीप, उभयार्थ, शीघ्रता, संपूर्णता और सम्मुखता इन अर्थों का वाची 'अभितः' है । समीप में जैसे कि, 'वाराणसीमभितो भागीरथी' बनारस के पासही भागीरथी गङ्गाजी हैं। उभयार्थ में जैसे कि 'अभितः कृष्णं गोपाः' श्रीकृष्णजी के दोनों तरफ़ ग्वालबाल हैं । अथवा 'अभितः कुरु चामरौ' दोनों ओर चवँरों को कीजिये। शीघ्रार्थ में जैसे कि, 'अभितोऽधीष्व' जल्द पढ़ो । संपूर्णता में जैसे कि 'अभितो ग्रामं वनानि सन्ति' गांव के चारों तरफ़ जंगलही जंगल हैं । सम्मुख में जैसे कि 'अभितोहिंसको हन्ति मामेव परिधावति' मारनेवाला सामने मुझकोही मारता और घेर कर दौड़ता है ॥ २६४ ॥

शब्द, प्रकाश, परस्पर, छिपना, टेढ़ा, दुःख, शोक, पीड़ा.

**( नामप्राकाश्ययोः ) प्रादुर्मिथो ( ऽन्योन्यं रहस्यपि ) ।**
**तिरो(ऽन्तर्धौ तिर्यगर्थे) हा (विषादशुगार्तिषु) ॥ २६५ ॥**

नाम या शब्द और प्रकाश इन दोनों का वाचक 'प्रादुः' है । नाम में जैसे कि 'प्रादुरासीच्चक्रपाणिः' चक्रपाणिनामक पुरुष प्रकट हुआ । प्रकाश में जैसे कि ' 'प्रादुर्बुद्धिर्भविष्यति' तेरी बुद्धि का प्रकाश होगा । परस्पर और एकान्त का वाची 'मिथः' या 'मिथो' है । परस्पर में जैसे कि 'वासिष्ठ-कौण्डिन्य-मैत्रावरुणानां मिथो न विवाहः' वासिष्ठ, कौण्डिन्य और मैत्रावरुण गोत्रों का परस्पर विवाह-सम्बन्ध नहीं होता है । एकान्त में जैसे कि 'मिथः सीतामश्लिक्षद्रामः' रामजी ने एकान्त में सीता का आलिङ्गन किया । अन्तर्धान ( छिपजाना ) और टेढ़ा इन अर्थों का वाचक तिरः ( स् ) है । अन्तर्धान में जैसे कि, 'तिरो बभूव वामनः' वामनजी अन्तर्धान हुए । अथवा 'तिरोभूय आस्ते आत्मारामः' आत्माराम छिपकर बैठता है । टेढ़े अर्थ में जैसे कि 'तिरो वर्तते निशानाथः' चन्द्रमा टेढ़ा होकर रहता है अथवा 'द्वितीयायामिन्दुस्तिरोदृश्यते' द्वितीया में चन्द्रमा टेढ़ा देख पड़ता है । दुःख, शोक और पीड़ा का वाचक 'हा' है । विषाद में जैसे कि, 'हा ! मे रमणीयो गतः कालः' हाय ! बड़ा दुःख है कि मेरा समय जोकि रम-

† "अलंखल्वोः प्रतिषेधयोः प्राचां क्त्वा" ३ । ४ । १८ प्रतिषेधार्थयोरलंखल्वोरुपपदयोःक्त्वा स्यात् । प्राचां ग्रहणं पूजार्थमिति ॥ "संप्रत्यसांप्रतंवक्तुमुक्ते मुसलपाणिना । निर्धारितेऽर्थे लेखेन खलूक्त्वा खलुवाचिकम्" अत्रखलुराद्यः प्रतिषेधे । द्वितीयोवाक्यालंकारे ज्ञेयः ॥

णीय था वह चलागया । शोक में जैसे कि 'हा राम ! वनं गतोसि "कथं जीवामि" हा रामजी ! तुमतो बनको चलेगये " मैं कैसे जीऊंगा " ? पीड़ा में जैसे कि ' हा हतोऽस्मि ' हाय ! मैं मारा गया ॥ २६५ ॥

आश्चर्य, खेद, कारण और निश्चय. अहहे ( त्यद्भुते खेदे ) हि ( हेताववधारणे ) ॥२६६॥

इति नानार्थवर्गः ॥

आश्चर्य और खेद का वाचक ' अहह ' या ' अहहा ' है । आश्चर्य में जैसे कि ' अहह ! बुद्धिप्रकर्षो राज्ञः ' आश्चर्य है कि राजा की बुद्धि का प्रकाश हुआ । खेद में जैसे कि ' अहह नीतो मया द्यूतेन कालः ' हाय ! मैंने जूआ खेलने से समय को बिताया । परिक्लेश ( पीड़ा ) में जैसे कि, ' अहहा परिपीडितोऽहं व्याधिनातोगङ्गाम्भसि पतिष्यामि ' हाय ! मैं व्याधिसे बहुतही पीड़ित होरहा हूं इस लिये गङ्गा के जल में कूद पड़ूंगा । प्रहर्ष में जैसे कि ' अहहा मे रात्रौ पौत्रो जातः ' अहा हा आनन्द हुआ कि रात्रि में मेरे पौत्र पैदा हुआ । सम्बोधन में जैसे कि ' अहह सखे भोक्तव्यं मया साकम् ' अय प्यारे ! मेरे साथ भोजन करना चाहिये । कारण और निश्चय का वाची ' हि ' या ' ही ' अव्यय है । हेतु में जैसे कि, ' अग्निरत्रास्ति धूमोहि दृश्यते ' यहां आगी है क्योंकि धुआं देख पड़ता है । अवधारण में जैसे कि ' चन्द्रोहि शीतो वर्तते ' निश्चयकर चन्द्रमा ठण्ढा है ॥ २६६ ॥

इति नानार्थवर्गविवरणम् ।

---

## अथ अव्ययवर्गो व्याख्यायते ।

दीर्घकाल, ( चिरायचिररात्रायचि स्याद्या ) श्चिरार्थकाः ।

बारम्बार. मुहुः पुनः पुनः शश्वदभीक्ष्णमसकृ (त्समाः) ॥ १ ॥

चिराय, चिररात्राय, चिरस्य आद्यपदसे चिरम्, चिरेण, चिरात्, और चिरे ये चिरकालके वाचक हैं—( अब क्रमसे उदाहरण कहते हैं ) जैसे कि ' चिराय संतर्प्य समिद्भिरग्निम् ' बहुत समय तक समिधाओं से आगी को भलीभाँति तृप्त कर । ' चिररात्राय संचितं मधु मक्षिकाभिः ' मक्खियों ने चिरकाल से शहद को इकट्ठा किया । ' चिरस्य दृष्टैव मृतोत्थितेव ' मरे से उठी के नाईं रमणी को देर तक देखा । ' चिरंजीवतु बालोऽयम् ' । यह बालक बहुत दिनतक जीवे । चिरेण नाभि प्रथमोदबिन्दवः ' चिरकालसे नाभी के सामने पहलेही के जलबिन्दु देख पड़ते हैं । ' चिरात्सुतस्पर्शरसज्ञतां ययौ ' " राजा दिलीप बहुत समय तक राजकुमार के छूने की रसज्ञता को प्राप्तहुए । ' सचिरे तपसि स्थितः ' वह चिरकाल पर्यन्त

तपस्या में टिकारहा। ये ७ दीर्घकाल के नाम हैं। मुहुः, पुनःपुनः, शश्वत्, अभीक्ष्णम् और असकृत् ये तुल्यार्थक हैं। जैसे कि 'मुहुः पश्यसि कौन्तेय' हे अर्जुन! तुम बारम्बार देखते हो। 'आगच्छति पुनः पुनः' फिर फिर आता है। 'शश्वच्छान्तिं निगच्छति' निरन्तर शान्ति को प्राप्त होता है। 'अभीक्ष्णं स्थाल्यामोदनं पचति' बारम्बार बटलोही में भात को पकाता है। 'असकृज्जलपानाच्च' बारम्बार जल पीने से व्रत भङ्ग होजाता है। ये ५ बारम्बार के नाम हैं॥ १॥

शीघ्रतावाचक, **स्राग्झटित्यञ्जसान्हायसपदिद्राङ्मङ्क्षु (द्रुते)।**
अतिशयार्थक. **बलवत्सुष्ठुकिमुतस्वत्यतीव च (निर्भरे)॥ २॥**

स्राक्, झटिति अञ्जसा, अह्नाय, सपदि, द्राक् और मङ्क्षु ये ७ शीघ्रता के वाचक हैं। जैसे कि 'स्राग्वयो याति देहिनाम्' देहधारियों की वयस्=(उमर) शीघ्रता से बीत जाती है। 'वृक्षं झटित्यारुरोह वानरः' वानर वृक्षपर झटसे चढ़ गया। 'अञ्जसा याति तुरगः' घोड़ा वेग से जाता है। 'अह्नाय सूर्येण तमोनिरस्तम्' सूर्य ने अन्धकार को शीघ्रता से दूर करदिया। 'सपदि तां तरुणीं सरणिं मणिं किरतु नाम नवं नवनीविजम्' अहो घनश्यामजी! उस तरुणी रमणी को तुरन्त त्यागो, राधिकाजी के निकुञ्ज वनमार्ग को पधारो और निश्चयकर नये नाग में टकेहुए नवीनमणि को अलग करदो। 'द्राक् भविष्यति सुखं प्रिये' अयि प्यारी! तुझे जल्द सुख होगा। 'मङ्क्षूदपाति परितः पटलैरलीनाम्' भ्रमरसमूह चारोंतरफ़ से जल्द उड़े। ये ७ शीघ्रता के नाम हैं। बलवत्, सुष्ठु, किमुत, सु, अति और अतीव ये छः अतिशय अर्थ के वाचक हैं। जैसे कि, 'पुनर्वशित्वाद्बलवन्निगृह्य गतः' फिर वश में आजाने के कारण खूबही जकड़ के बांधकर चलागया। 'सुष्ठु पीतं मया घृतम्' मैंने घीको अघाकर पीलिया। 'किमुता वर्धितं क्षेत्रम्' खेतको खूबही बढ़ाया। 'सुपक्वं कदलीफलम्' केला का फल खूबही पका है। 'अति वर्षति तोयदः' मेह बहुतही बरसता है। 'अतीव शोभते राजा' राजा अत्यन्त सोहता है। ये ६ अतिशय के नाम हैं॥ २॥

वर्जनार्थक, **पृथग्विनान्तरेणर्ते हिरुङ् नाना च (वर्जने)।**
कारणार्थक,
असंपूर्णार्थक. **यत्तद्यतस्ततो (हेता) वसाकल्ये तु (चिच्चन)॥ ३॥**

पृथक्, विना, अन्तरेण, ऋते, हिरुक् और नाना ये छः वर्जन अर्थ के वाचक हैं। जैसे कि 'किञ्चिदत्त्वा पृथक् क्रिया' कुछेक देकर क्रिया=कर्म को अलग करना चाहिये। "विना वातं विना वर्षं विद्युतः पतनं विना। विना हस्तिकृतं दोषं केनेमौ पातितौ द्रुमौ" वायु विना, वर्षा विना, बिजली के गिरने विना और हाथी

के किये दोष विना इन दोनों वृक्षों को किसने गिराया ? 'अन्तरेण सुतं नास्ति सुखं संसारिणां भुवि' पृथ्वीमण्डल में पुत्र के विना संसारी जनों को सुख नहीं होता है। 'ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः' ज्ञान के विना मुक्ति नहीं होती है। 'हिरुक् कर्म न मोक्षः' कर्म के विना मोक्ष नहीं होता है। 'विष्णुं नाना नास्ति मोक्षदो देवः' विष्णुजी के विना मोक्षदाता देवता नहीं है। ये ६ वर्जन के नाम हैं। यत्, तत्, यतः, ततः और यहां च शब्द की अनुवृत्ति से येन, और तेन, आदि भी जानना चाहिये। जैसे, कि 'यन्न रम्यं तरस्विभ्यः' अयि शोभने ? जिससे कि वेगवालों से रमण करने योग्य नहीं है 'तदिदं रक्ष शोभने' इस लिये तुम इसकी रक्षा करो। 'यतो गङ्गाम्भसि स्नातः' जिसस कि गङ्गाजल में नहाया है 'ततो निष्कल्मषो भवेत्' इस लिये पापरहित होजावेगा। 'वितर गिरमुदारां येन मूकाः पिकाः स्युः' प्यारी वाणी को बोलो कि जिससे पपिहागण मूक होजावें। 'तेन तुष्टा जनाः सर्वे महामोदं प्रलेभिरे' उसीसे सारे जनों ने सन्तुष्ट होकर परमानन्द को पाया। ये ४ कारण के नाम हैं। चित्, चन ये दोनों असंपूर्णार्थ के वाचक हैं। जैसे कि "कश्चित्कान्ता विरहगुरुणा स्वाधिकारप्रमत्तः" कोई यक्ष कान्ता के विरह की गुरुता से अपने अधिकार में असावधान हुआ। 'ततः कञ्चन नाश्रयेत्' तदनन्तर किसी का आश्रय न करे। ये २ असाकल्य के नाम हैं ॥ ३ ॥

किसी काल, सहार्थक, अनुकूलता, निरर्थक.

**कदाचिज्जातु सार्धं (तु) साकं सत्रा समं सह।**
**(आनुकूल्यार्थकं) प्राध्वं (व्यर्थके तु) वृथा मुधा ॥ ४ ॥**

कदाचित्, जातु ये दोनों किसीकाल के वाचक हैं। जैसे कि 'कण्डूयमानेन कटं कदाचित्' कभी गालको खजुआते हुए। 'ज्ञानं ते जातु सूत्तमम्' कभी तुझे बड़ाही उत्तम ज्ञान होवेगा। ये २ किसीकाल के नाम हैं। सार्धम्–साकम्–सत्रा–समम्–सह और यहां त्रिकण्डशेष कोष के प्रमाण से 'सजूः' शब्द भी जानना चाहिये। ये पांच सहार्थ के वाची हैं। जैसे कि 'सार्धं दानववैरिणा' विष्णुजी के साथ। 'पत्न्या साकं पतिर्भुङ्क्ते' पत्नी (प्यारी) के साथ पति भोजन करता है। 'सत्रा कलत्रेण सुखं समश्नुते' भार्या के साथ सुखको पाता है। 'समं वधूभिस्तरुणा रमन्ते' युवकलोग बहुओं के साथ रमते हैं। 'पुत्रेण सहागतः पिता' पुत्र के साथ पिता आया। 'सजूः सख्या गन्तव्यम्' सखी या सखा के साथ चले जाना चाहिये। ये ५ सहार्थ के नाम हैं। 'प्राध्वम्' यह एक आनुकूल्य अर्थ का वाचक है। जैसे कि 'प्राध्वं प्रणमति गुरुं गौरिनाथः' गौरीनाथ गुरु को अनुकूलता से प्रणाम करता है। वृथा–मुधा ये दोनों व्यर्थ या निरर्थक के वाचक हैं। जैसे कि 'पञ्चयज्ञा वृथा तस्य नीलवस्त्रस्य धारणात्' जो नीलाम्बर को धारण

करता है, उसके स्नान, दान, तप, होम और वेदपाठ ये ५ यज्ञ व्यर्थ होजाते हैं। 'मुधा वृथा भ्रमन्त्यत्र' यहां बुधलोग व्यर्थ भ्रमते हैं। ये २ व्यर्थ के नाम हैं ॥ ४ ॥

विकल्पार्थक, **आहो उताहो किमुत (विकल्पे) किं किमूत (च)।**
पादपूरणार्थक. **तु हि च स्म ह वै (पादपूरणे) (पूजने) स्वती ॥ ५ ॥**

आहो, उताहो, किमुत, किम्, किमु और उत ये छः विकल्पार्थक हैं। जैसे कि, "देवः आहो गन्धर्वः" देव है या गन्धर्व। "विकल्पे विस्मयेऽप्यहो" इस रुद्र-कोष के प्रमाण से 'अहो' यह ह्रस्वादि भी है। जैसे कि, 'रामः अहो शिवः' राम हैं या शिव। विस्मय में जैसे कि 'अहो अलं श्लाघ्यतमं यदोः कुलम्' आश्चर्य है कि यदुकुल बड़ाही प्रशंसनीय है। 'उताहो ब्रह्म चोच्यते' अथवा ब्रह्म कहा जाता है। 'किमुत त्वं शिवो ब्रह्मा' तुम शिवहो या ब्रह्मा। 'स्थाणुरयं किं पुरुषः' यह ठूंठ है याकि पुरुष। 'किमु गृहं वनं गतः' वह घर या वनको गया। 'विष्णुरुत शिवः सेव्यः' विष्णु या शिवजी सेवनीय हैं। यह ६ वितर्कण के नाम हैं। तु, हि, च, स्म, ह, वै ये छः पादपूरणार्थक हैं। जैसे कि, 'रामस्तु लक्ष्मणं प्राह' रामजी ने लक्ष्मण से कहा। 'अहं हि यास्ये नगरं मनोज्ञम्' मैं सुन्दर नगर को जाऊंगा। 'स च प्राह च राजानम्' उसने राजा से कहा। 'कुर्वेस्मा हम्' मैं करता हूं। 'स ह तं प्राह लक्ष्मणः' उन लक्ष्मण ने उससे कहा। 'हतो वै रामचन्द्रेण रावणो लोकरावणः' रामचन्द्रजीने लोकरावण रावण को मारडाला। ये ६ पादपूरण के नाम हैं। सु—अति ये दोनों पूजा, प्रशंसा या बड़ाई करने के वाचक हैं। जैसे कि, 'सुस्तुतो देवदेवेशः शिवया सहितो हरः' शिवासमेत देवाधिदेव हरजी की भलीभांति प्रशंसा की। 'अत्युत्तमोहि देवानां विष्णुः सर्वगुहाशयः' सर्वगुहाओं में शयन करने हारा विष्णु देवताओं में बड़ाही उत्तम है। ये २ पूजाके नाम हैं ॥ ५ ॥

दिनार्थक, रात्र्यर्थक, कुटिलार्थक, सम्बोधनार्थक. **(दिवाह्नीत्यथ) दोषा (च) नक्तं (च रजनाविति)।**
**(तिर्यगर्थे) साचि† तिरो (ऽप्यथ सम्बोधनार्थकाः) ॥ ६ ॥**

दिवस इस अर्थ में 'दिवा' वर्तता है यानी दिनार्थ का वाची दिवा है। जैसे कि "दिवानिशं तप्यति मर्मताडितः" मर्मों में ताडित होता हुआ प्राणी दिन रात तपता है। यह १ दिनका नाम है। दोषा—नक्तम् और चकार से उषा ये तीनों रात्रिके वाचक हैं। जैसे कि 'चौराश्च दोषा ययुः' चौरगण रात में गयेथे। 'नक्तं गृहस्थो भुञ्जीत' गृहस्थजन रात्रि में भोजन करे। "उषागतो राधां माधवः"

† साचिः स्त्रीलिङ्गापि प्रकृत्यन्तरमस्ति। 'भित्तौ साची परिणतमुखी' (इति सप्तकुमारिका) "तिर्यक् साचिरपिस्त्रियाम् ॥ (इति रत्नकोषः) ॥

माधवजी रात या प्रभातसमय राधाजी को जाप्राप्त हुए । साचि और तिरस् ये दोनों कुटिल ( टेढ़ा ) अर्थ के वाचक हैं। जैसे कि, ' कृतं साचि धनुस्तेन ' उसने धनुष को तिरछा किया । " तिरो गत्वा समीक्षेत " तिरछा जाकर भलीभांति दर्शन करे । इसके अनन्तर सम्बोधनार्थक हैं ॥ ६ ॥

सम्बोधनार्थक, सामीप्यार्थक, अविचारित, अग्रार्थक.

**स्युः ( पाट् प्याडङ्गहेहैभोः ) (समया निकषा हिरुक्) ।**
**(अतर्किते तु ) सहसा ( स्या )त्पुरः पुरतोऽग्रतः ॥ ७ ॥**

पाट्—प्याट्—अङ्ग—हे—है—भोः—ये छः सम्बोधनार्थक हैं । जैसे कि, ' पाट् भीम ! यज्ञं रक्षस्व ' अयभीम ! यज्ञकी रक्षा करो । ' प्याट् पार्थ जयद्रथं पश्य ' अय अर्जुन ! जयद्रथ को देखो । ' अङ्ग देव ! दयांकुरु ' अयदेव ! दया करो । ' हे राम ! तव दासोऽस्मि ' हे रामजी ! मैं तुम्हारा दास हूं । ' है अम्ब ! मां सन्निधेहि ' अयि माताजी ! तुम मेरे समीप आओ ! ' क्षमस्व भोदुराराध्य ' भोदुराराध्य ! क्षमाकरो, ये ६ सम्बोधनके नाम हैं । समया, निकषा, हिरुक् ये ३ समीप के वाचक हैं । जैसे कि 'समया ग्रामं नदी वहति' गांव के पास ही नदी बहती है । ' विलङ्घ्य लङ्कां निकषा हनिष्यति ' समुद्र को नांघकर रामने लङ्का के पास ही रावण को मार गिराया । ' हिरुग्रामं गतो भरतः ' श्रीरामके पास भरत ने गमन किया । ये ३ समीप के नाम हैं । अविचारित, अकस्मात् या एकाएकी अर्थ का वाचक ' सहसा ' है । जैसे कि ' दिवः प्रसूनं सहसा पपात' अचानक ही आकाश से फूलों की वर्षा हुई । अथवा ' सहसा विदधीत न क्रियाम् ' एकाएकी विना विचारे काम को न करे । यह १ आकस्मिक या अचानक का नाम है । पुरः, पुरतः, अग्रतः—ये तीनों सम्मुख या सामने अर्थके वाचक हैं । जैसे कि, 'पुरः पश्यसि किं बाले ' अयि बाले ! तू सामने क्या देखती है ? ' पुरतः स्थाप्य सर्वेशं पूजयेदिति ' सर्वेश्वर को आगे स्थापन कर पूजे । " ददर्श राजा जननीमिव स्वां गामग्रतः प्रस्रविणीं न सिंहम् " राजाने अपनी माता के नाईं दूधको झरती हुई गऊको आगे देखा सिंह को नहीं ॥७॥

देवतार्थक, पित्रर्थक, अल्पार्थक, जन्मान्तरार्थक.

**स्वाहा ( देवहविर्दाने ) श्रौषड्वौषड्वषट् स्वधा ।**
**किञ्चिदीषन्मना (गल्पे) प्रेत्यामुत्र (भवान्तरे) ॥ ८ ॥**

स्वाहा, श्रौषट्, वौषट्, वषट् और स्वधा ये पांचो देवतार्थ हविष्यदानविशेष में प्रयोग कियेजाते हैं । जैसे कि, ' इन्द्राय स्वाहा ' इन्द्रदेवता के लिये यह होतव्य वस्तु है । एवं ' शम्भवे श्रौषट् ' शम्भुदेवता के लिये यह दातव्य वस्तु है । ' वासुदेवाय वौषट् ' वासुदेव के लिये यह देय पदार्थ है । ' बलाय वषट् ' बलदेवता के

२ " मम तावन्मतमिदं श्रूयतामङ्गवामपि । " ( इति माघः ) ।

लिये यह देनेयोग्य वस्तु है । 'पितृभ्यः स्वधा' पितरों के लिये यह कव्य (दातव्य) पदार्थ है । ये ५ देवतार्थ हविष्यदान के नाम हैं । किञ्चित्, ईषत्, मनाक् ये तीनों अल्पार्थ के वाचक हैं । जैसे कि 'किञ्चिद्विकसितं पुष्पमिति' फूल कुछेक खिला है । 'ईषदुष्णं पयः पिब' कुछेक गरम दूध को पिवो । 'मनाक् विहस्य सन्तुष्टो बभूव' कुछेक हँसकर सन्तुष्ट होगया । ये ३ अल्पार्थक के नाम हैं । प्रेत्य—अमुत्र ये दोनों जन्मान्तर के वाचक हैं । जैसे कि, 'प्रेत्य स्वर्गे महीयते' मरकर स्वर्गलोक में पूजित होता है । 'अमुत्र गत्वा फलमश्नुतेऽसौ' यह प्राणी परलोक में जाकर फलको पाता है । ये २ जन्मान्तर के नाम हैं ॥ ८ ॥

तुल्यार्थक, विस्मयार्थक, मौनार्थक, तत्कालार्थक.

**व वा यथा तथैवैवं (साम्ये) ऽहो ही च (विस्मये) ।**
**(मौने तु) तूष्णीं तूष्णीकां सद्यः सपदि (तत्क्षणे) ॥ ६ ॥**

व, वा, यथा, तथा, एव या 'इव' एवम् ये छः तुल्यार्थ या उपमार्थ के वाचक हैं । जैसे कि 'शरच्चन्द्रोव ते यशः' तुम्हारा यश शरच्चन्द्रमा के नाईं प्रकाशता है । "मणीवोष्ट्रस्य लम्बेते प्रियौ वत्सतरौ मम । म्रियमाणौ च तौ दृष्ट्वा मङ्किस्तत्रेदमब्रवीत्" । मेरे प्यारे बछड़े ऊंट के गले में युगलमणियों की नाईं लटकते हैं । वहां उनको मरा हुआ देखकर मङ्की ब्राह्मण ने ऐसा कहा । 'विषन्धरो वा चुक्रोध मेघनादो महाबलः' महाबली मेघनाद ने विषधर सांप के नाईं कोप किया । 'यथा बुभुक्षितस्यान्नम्' जैसे भूंखे हुए को अन्न अच्छा लगता है । 'तथैवार्तस्य चौषधम्' वैसेही आर्त (रोगी) को औषध भली भाती है । 'शार्दूल एव भूपालो भाति लोके भयंकरः' भयकारी सिंह के समान राजा सोहता है । यहां पर स्वामी और मुकुटने 'इव' शब्द का ग्रहण किया है । जैसे कि, 'छायेव तां भूपतिरन्वगच्छत्' राजा छाया के नाईं उस गऊके पीछे चलागया । 'अग्निरेवं द्विजोभाति रामान्तिकमुपागतः' रामजीके निकट आया हुआ ब्राह्मण आगीके समान चमकता है । ये ६ तुल्यार्थ के नाम हैं । अहो, ही—ये दोनों विस्मय अर्थ के वाचक हैं । जैसे कि, 'अहो अलं पुण्यतमं मधोर्वनम्, विस्मय है कि मधुवन अतीव पुण्यदायक है । 'ही विचित्रो विपाकः' विस्मयदायक विचित्र विपाक है । ये २ आश्चर्य के नाम हैं । तूष्णीम्, तूष्णीकाम्—ये दोनों मौन के वाचक हैं । जैसे कि, "तूष्णीं स्थित्वा क्षणं रामो जगाम गुरुसन्निधिम्" श्रीरामजी क्षणभर चुपचाप खड़े होकर गुरुजी के पास चलेगये । "तूष्णीकामासने रामः स्थित्वा दध्यौ महेश्वरम्" श्रीरामजी आसन पर चुपचाप बैठकर महादेवजी का ध्यान किया । ये २ चुपचाप के नाम हैं । सद्यः, सपदि—ये दोनों तत्काल के वाचक हैं । जैसे कि, 'सद्योहतः समुत्तस्थौ' माराहुआ प्राणी तुरन्त उठबैठा । 'ध्यात्वा सपदि तं रामं बाणं जग्राह लक्ष्मणः' उन रामजी को ध्यानकर

लक्ष्मण ने जल्द बाण को लिया। ये २ तत्क्षण ( उसीक्षण, ) के नाम हैं ॥ ९ ॥

कल्याणार्थक, **दिष्ट्या समुपजोषं ( चेत्यानन्द )ऽथान्तरेऽन्तरा।**
मध्यार्थक, हठार्थक. **अन्तरेण च (मध्ये) स्युः प्रसह्य तु (हठार्थकम्) ॥ १० ॥**

दिष्ट्या, समुपजोषम् या समुपयोषम् ये दोनों आनन्दार्थ के वाचक हैं और मुकुटने 'दिष्ट्या शमुपजोषं च' ऐसा पढ़कर दिष्ट्या, शम्, उपजोषम्, या उपयोषम् इन तीन नामों को कहा है। जैसे कि, 'दिष्ट्याते दर्शनं कान्ते' अय कान्ते ! बड़ा आनन्द है कि तेरा दर्शन हुआ। 'समुपजोषं समीपं ते दर्शनं यातमुत्तमम्' आनन्द की बात है कि मैंने समीपही तेरा उत्तम दर्शन पाया। 'शंकरः शंकरो तु मे' शंकरजी मेरा कल्याण करें। 'उपजोषमुमानाथदर्शनं प्राप्त मद्यमे' बड़े मङ्गल की बात है आज मुझको उमानाथ का दर्शन प्राप्त हुआ। ये ३ कल्याण के नाम हैं। अन्तरे, अन्तरा, अन्तरेण ये तीनों मध्यार्थ के वाची हैं। जैसे कि, 'अनयोरन्तरेतिष्ठ' इन दोनों के बीच खड़े हो। 'त्वां मामन्तरा हरिः' तेरे-मेरे बीच हरिजी विराजते हैं। 'नारद पर्वतयोरन्तरेण कमण्डलुः' नारद व पर्वत के बीच कमण्डलु रक्खा है। ये ३ मध्य के नाम हैं। 'प्रसह्य' यह एक बलात्कार का वाचक है। जैसे कि, 'प्रसह्य सिंहः किल तां चकर्ष' सिंहने बलात्कारता 'ज़बरदस्ती' से उस गऊको किलकिलाकर खींचा। यह १ हठ का नाम है ॥ १० ॥

उचितार्थक, निरन्तरार्थक, **( युक्ते द्वे ) सांप्रतं स्थानेऽभीक्ष्णं शश्व ( दनारते )।**
अभावार्थक, वारणार्थक. **(अभावे) नह्यनो†नापि मास्म मालं च (वारणे) ॥ ११ ॥**

सांप्रतम्, स्थाने-ये दोनों उचितार्थ के वाचक हैं। जैसे कि 'क्रमशो वच्मि सांप्रतम्' उचित है कि मैं क्रमसे कहता हूं। विषवृक्षोऽपि संवर्ध्य स्वयं छेत्तुमसाम्प्रतम्' विषैले वृक्षको भी भलीभाँति बढ़ाकर आपही काटने छाटने योग्य नहीं होता है। 'स्थाने हृषीकेश तव प्रकीर्त्या जगत्प्रहृष्यत्यनुरज्यते च' अहो हृषीकेश ! यह उचितही है कि तुम्हारे कीर्तन से जगत् हर्षित होता और अनुराग को करता है। ये २ युक्तार्थ के नाम हैं। अभीक्ष्णम्, शश्वत्-ये दोनों निरन्तर के वाची हैं। जैसे कि, 'अभीक्ष्णमुष्णैरपि तस्य सोष्मणः' कामज्वर समेत उस रावण का शरीर अत्यन्त गरम, सुरेन्द्र की बन्दीकृत रमणियों के निःश्वास पवनों से जैसा शान्त हुआ है। वैसा चन्दनोदक बिन्दु समेत कोमल जलोक्षित पंखों की पवनों से न शान्त हुआ। 'शश्वच्छान्ति प्रदेहि मे' मुझको हमेशा शान्ति को दीजिये। ये २ लगातार या हमेशा के नाम हैं। नहि-अ-नो-न ये चारो अभाव अर्थ के वाचक हैं। जैसे कि 'नहि स्वात्मारामं विषयमृगतृष्णा भ्रमयति' अमने आत्माराम को विषय मृगतृष्णा

† 'अनशब्दोऽपि निषेधे' अनोपमाते बुद्धिरिति मुकुटः।

नहीं घुमाती है । " अ स्यादभावे स्वल्पार्थे " ( इति विश्वः ) अ—यह अभाव और स्वल्पार्थ का वाचक है । अभाव में जैसे कि ' अ विप्रवद्भाष से ' ब्राह्मण के नाईं तू नहीं बोलता है । ' नो चक्री किं कुलालः ' जो तुम चक्रधारी नहीं तो क्या कुम्हार हो ? ' नायं जनो मे सुख—दुःख—हेतुः ' यह जन मेरे सुख—दुःख का कारण नहीं है । ये ४ अभाव के नाम हैं । मास्म, मा, अलम् ये तीनों वारण अर्थ के वाची हैं । जैसे कि, ' मास्मकार्षीरिदं प्रिये ' । अय प्यारी जी ! ऐसा मत करो । ' मा निषाद ! प्रतिष्ठां त्वमगमश्शाश्वतीः समाः ' अय निषाद ! तू बहुत वर्षोंतक प्रतिष्ठा ( बड़ाई ) को न पावेगा । ' अलं महीपाल तव श्रमेण ' अय महीपाल ! तुम्हारे श्रम से क्या है यानी तुम्हारा श्रम करनाही बेकार है ? ये ३ वारण ( मने करने ) का नाम हैं ॥ ११ ॥

पक्षान्तरार्थक, यथार्थक, प्रकटार्थक, अङ्गीकारार्थक.

**(पक्षान्तरे) चेद्यदि च (तत्त्वे) त्वद्धाऽञ्जसा (द्वयम्)।**
**(प्राकाश्ये) प्रादुराविः (स्या)दोमेवं परमं (मते) ॥१२॥**

चेत्—यदि ये दोनों पक्षान्तर ( विकल्पार्थ ) के वाचक हैं । जैसे कि, ' सत्यं चेत्तपसा च किम् ' यदि सत्य है तो तपस्या से क्या ? ' शुचिमनो यद्यस्ति तीर्थेन किम् ' यदि मन शुद्ध है तो तीर्थ से क्या ? ये २ पक्षान्तर के नाम हैं । अद्धा—अञ्जसा ये दोनों यथार्थ के वाचक हैं । जैसे कि, ' भ्रातरं चावधीत्कंसं मातुरद्धाऽत दर्हणम् ' माताके भाई ( मामा ) कंस को श्रीकृष्णजीने मारडाला वास्तव में यह काम उनके अयोग्य हुआ । ' अञ्जसा मथुरां रुध्वा जरासन्धो जगर्जह ' वास्तव में मथुरा को घेर कर जरासन्ध बहुतही गर्जा । ये २ तत्त्वार्थ के नाम हैं । प्रादुः—आविः ये दोनों प्रकटार्थ के वाची हैं । जैसे कि " प्रादुर्भूत्वा तयोर्मध्ये जहार स्वां प्रियां हरिः " उन दोनों मुनियों के बीच प्रकट होकर श्रीहरिजी ने अपनी प्यारी लक्ष्मी का हरण किया । ' देवक्यां देवरूपिण्यां विष्णुः सर्वगुहाशयः । आविरासीद्यथा प्राच्यां दिशीन्दुरिव पुष्कलः ' । देवरूपिणी देवकी में सर्वगुहानिवासी श्रीविष्णुजी प्रकट हुए जैसे कि पूर्वदिशा में पूर्णरूप होकर चन्द्रमा प्रकट होता है । ये २ प्रकटार्थ के नाम हैं । ओम्, एवम्, परमम्—ये तीनों अनुमति या अङ्गीकार के वाची हैं । जैसे कि, ' ओमित्युक्तवतोऽथ शार्ङ्गिण इति ' वैसाही हो ऐसा स्वीकार करते व शिशुपाल से क्रोधित होतेहुए शार्ङ्गधारी श्रीकृष्ण के बदन में आकाश के नाईं सदा शत्रुविनाशक उत्पात विशेष ने भौंहों के छल से प्रतिष्ठा को किया । ' एवं यदाह भगवान् ' ऐसाही हो ऐसा अङ्गीकार कर जिसको भगवान् ने कहा । " इत्युक्त्वा परमं रामो हनुमन्तमुवाचह " अङ्गीकार है ऐसा कह कर श्रीरामने हनूमान् से कहा, ये ३ अनुमत के नाम हैं ॥ १२ ॥

सब तरफ़, यथेष्ट, अत्यर्थ, या विनाकामना स्वीकार, निन्दा-समेत स्वीकार.

**समन्ततस्तु परितः सर्वतो विष्वगि ( त्यपि ) ।**
**(अकामानुमतौ) कामम(सूयापगमे) ऽस्तु (च) ॥ १३ ॥**

समन्ततः, परितः, सर्वतः, विष्वक् ये चारो सर्वतः ( सब कहीं ) इस अर्थ में प्रयोग कियेजाते हैं । अपि शब्द से 'अभितः, विश्वतः, समन्तात्'—आदिकों का संग्रह कियाजाता है । जैसे कि 'समन्ततो वर्षति वारिवाहः' मेह चारों तरफ़ वर्षता है । 'आयान्ति परितःश्रियः' संपत्तियाँ चारों ओरसे आती हैं । 'सर्वतो वाति पवनः' हवा सब तरफ़ से चलती है । 'विष्वक् पतन्ति किरणाः' किरणें चारों तरफ़ पड़ती हैं । 'अभितो ग्रामं वनानि सन्ति' गांव के चारों तरफ़ जंगलही जङ्गल हैं । 'विश्वतो वाति वातोऽयम्' यह वायु चारोंतरफ़ बहती है । 'समन्तात्सरति स्मरः' कामदेव सबही ओर सरकता है । ये ७ सब कहीं इस अर्थ के नाम हैं । विना कामना अङ्गीकार, यथेष्ट या अत्यर्थ का वाचक 'कामम्' यह । एक अव्यय है । जैसे कि 'त्वं हनिष्यसि चेत्कामम्' † यदि तू यथेष्ट उसको मारेगा । यह १ विना कामना स्वीकार का नाम है । निन्दापूर्वक स्वीकार अर्थ का वाची 'अस्तु'—यह एक है । च शब्दसे 'नाम' का भी संग्रह किया जाता है । जैसे कि, 'माजीवन् यः परावज्ञादुःखदग्धोऽपिजीवति । तस्या जननिरेवास्तु जननीक्लेशकारिणः' ( इति माघः ) जो प्राणी पराये अनादर के दुःख से जला व निन्दितजीवी होता हुआ प्राणों को धारता है उस मातृकष्टकारी का न पैदा होनाही भला है । यह १ निन्दापूर्वक अङ्गीकार का नाम है ॥ १३ ॥

विरोधोक्ति, इष्ट प्रश्न, निन्दा योग्य, यथा योग्य.

**ननुच ( स्याद्विरोधोक्तौ ) कच्चित् ( कामप्रवेदने ) ।**
**निःषमं दुःषमं (गर्ह्ये) यथास्वं (तु) यथायथम् ॥ १४ ॥**

'ननुच' या 'ननु' यह एक अव्यय विरोधवचन में वर्तता है यानी विरोधोक्ति का वाचक है । जैसे कि, "ननु ( च ) एवं मन्यसे तर्हि किमपि न स्यात्" जो तू ऐसाही मानेगा तो कुछ भी न होगा ? यह १ विरोधोक्ति का नाम है । 'कच्चित्' यह एक अव्यय इष्ट परिप्रश्न या इच्छार्थ प्रकाश करने का वाची है । जैसे कि, 'कच्चिज्जीवति मे माता' क्या मेरी माता जीती है ? यह १ कामप्रवेदन का नाम है । निःषमम्—दुःषमम् ये दोनों निन्दनीय अर्थ के वाचक हैं । जैसे कि, "निःषमं वक्ति मे मूर्खो वेदविद्याविनिन्दकः" । वेदविद्याविदूषक होकर मूढ़ प्राणी मुझसे निन्दनीय वचन कहता है । "दुःषमं वर्तते कान्ता कान्तिहीना कलिप्रिया," झगड़नेहारी

† "आरभन्तेऽल्पमेवाज्ञाः कामं व्यग्रा भवन्ति च । महारम्भाः कृतधियस्तिष्ठन्ति च निराकुलाः" ( इति माघः ) ।

नारी शोभा रहित होकर दुःखसे वर्तती है । ये २ निन्दनीय के नाम हैं । यथा स्वम्, यथायथम्—यें दोनों यथायोग्य के वाची हैं । जैसे कि ' यथास्वमाश्रमं चक्रे चित्रकूटे नगोत्तमे' पर्वतों में उत्तम चित्रकूट पर श्रीरामजीने यथायोग्य आश्रम का निर्माण कराया । ' यथायथं फलायन्ते रसालाद्या रसाकराः ' रसखानि आम आदि फल यथायोग्य फलते हैं । ये २ यथोचित के नाम हैं ॥ १४ ॥

असत्यार्थक, सत्यार्थक, निश्चयार्थक.

**मृषा मिथ्या च ( वितथे ) यथार्थं ( तु ) यथातथम् ।**
**( स्यु ) रेवं तु पुनर्वै वे ( त्यवधारणवाचकाः ) ॥ १५ ॥**

मृषा, मिथ्या—ये दोनों असत्यार्थ के वाचक हैं । जैसे कि " उच्छ्रायसौन्दर्यगुणा मृषोद्याः" उंचाई व सौन्दर्यता के गुण कवियों को झूंठ कहने योग्य नहीं होते हैं । " सत्यमुक्तं त्वया नात्र मिथ्या किञ्चित्त्वयोदितम् " तूने सत्य कहा इसमें तैंने कुछ झूंठ नहीं कहा है । ये २ असत्य के नाम हैं । यथार्थम्, यथातथम्—ये दोनों यथायोग्य के वाची हैं जैसे । कि, " यथार्थमुक्तं भवता न चान्यत् " आपने यथार्थ कहा असत्य नहीं । " गुरुर्यथातथं ब्रूते गोविन्दगुणगायकः " गोविन्दगुणगायक गुरुजी सत्यही कहते हैं । ये २ यथार्थ के नाम हैं । एवम्—तू—पुनः—वै, वा या वा—एव ये पांचो निश्चयार्थ के वाचक हैं. और सुभूति के मतमें एवम्, तु, पुनः, वा, च ये ५ निश्चयार्थक हैं । जैसे कि " एवमेव यथा प्राह " जैसा आप कहते हैं ऐसाही है । "रावणं तु दुरात्मानमवधीद्राघवः प्रभुः " स्वामी रामजीने दुरात्मा रावणको निश्चय कर मारडाला । " पुनर्बभाषे वसुदेवसूनुः " वासुदेवजीने निश्चित वचन कहा । " धर्मज्ञो व्याससूनुर्वै सज्जनानन्ददायकः " व्यासपुत्र शुकदेवजी निश्चय कर धर्मज्ञाता होकर सज्जनों के आनन्ददायक हैं । " स्वामिना तु वचो वोक्तं तन्मे भद्रकरं भवेत् " स्वामीजीने जो निश्चित वचन कहा था वह मेरे को मङ्गलकारी होगा । " तदेव सत्यं वद मे मुरारे " अहो मुरारे ! मुझ से उस सत्य वचन कोही कहिये । ये ५ अवधारण के नाम हैं ॥ १५ ॥

अतीतार्थक, निश्चयार्थक, संवत्सरार्थक. पश्चादर्थक, आत्मार्थक.

**प्राग ( तीतार्थकं ) नूनमवश्यं ( निश्चये द्वयम् ) ।**
**संव(द्वर्षे)(ऽवरे)त्ववागामेवं स्वय (मात्मना) ॥ १६ ॥**

" प्राक् " यह एक अतीतार्थ का वाचक है । जैसे कि " प्राक्कर्मकृतं भुङ्क्ते जनो-जातो धरातले " पृथ्वीतल में उपजा हुआ प्राणी पूर्वकृत कर्म को भोगता है । यह १ भूतार्थ का नाम है । नूनम्—अवश्यम् ये दोनों निश्चयार्थ के वाची हैं । जैसे कि " धर्मज्ञो धर्मराजोऽयं नूनं राज्यं प्रपत्स्यते " यह धर्मराज ( युधिष्ठिर ) जी धर्म के ज्ञाता हैं. इस लिये निश्चय कर राज्य को पावेंगे । " अवश्यं यातारश्चिरतरमुषि-

त्वापि विषयाः " कामादि विषयगण चिरकालपर्यन्त बस करके भी अवश्यही जानेवाले होते हैं। ये २ निश्चयार्थ के नाम हैं । ' संवत् ' यह एक बर्ष या सालका वाचक है । जैसे कि ' साम्प्रतं क्षयनामकं संवत् प्रवर्तते ' इस समय क्षयनामक संवत्सर प्रवर्तमान है। यह १ संवत्सर का नाम है । पूर्वकाल से पीछे इस अर्थ का वाचक ' अर्वाक् ' है । जैसे कि " कुले भृतुत्रयादर्वाक् मण्डनान्नतु मुण्डनम् " वंशस्थ तीन पुरुषों के मध्य में यज्ञोपवीत के अनन्तर छ:महीना तक मुण्डन नहीं करना चाहिये। यह १ पश्चादर्थ का नाम है। आम्—एवम् ये दोनों निश्चयार्थ या अङ्गीकारार्थ के वाचक हैं । जैसे कि " आं कुर्मो वचनं गुरोः " हमलोग गुरुके वचनों को स्वीकार करते हैं। " एवं कृत्वा पितुर्वाक्यं रामो मात्रन्तिकं गतः " पिता (दशरथ) का वचन मानकर रामजी माता (कौसल्या) के पास चलेगये। ये २ अङ्गीकार के नाम हैं। ' स्वयम् ' यह एक आत्मा इस अर्थ का वाचक है। जैसे कि " जायते श्रीपतिः स्वयम् " श्रीपतिजी आपही प्रकट होते हैं। यह १ आत्मार्थ का नाम है ॥१६॥

अल्पार्थक, महत्त्वार्थक, बाहुल्यार्थक, अशीघ्रार्थक, नित्यार्थक, बाह्यार्थक, अतीतार्थक, अदर्शनार्थक.

**(अल्पे) नीचै (र्मह) त्युच्चैः प्रायो (भूम्न्यद्रुते) शनैः ।**
**सना(नित्ये)बहि(र्बाह्ये)स्मा(तीते)ऽस्त(मदर्शने)॥१७॥**

' नीचैः ' यह एक अल्पार्थ का वाचक है। जैसे कि " तथापि नीचैर्विनयाददृश्यत " तौ भी विनय से नीचेही देखे गये। यह १ अल्पार्थ का नाम है। ' उच्चैः ' यह एक महत्त्व अर्थ का वाची है । जैसे कि " उच्चैरधः पातिपयोमुचोऽपि समूहमूहुः पयसां प्रणाल्यः " ऊंचे व जिनके नीचे मेघ गिरे हैं उन पनारों ने जलसमूहों को वहाया। यह १ महदर्थ का नाम है। " प्रायः " यह एक बाहुल्यार्थ का नाम है। जैसे कि " प्रायः साहसिकाः स्त्रियः " स्त्रीगण बहुधा साहसकर्म की करनेहारी होती हैं। ' शनैः ' यह एक अशीघ्र ( विलम्ब ) अर्थ का वाचक है । जैसे कि, " शनैरनीयन्त रयात्पतन्तो रथाः क्षितिं हस्तिनखादखेदैः " ओटेसे खेदरहित घोड़ोंने वेगसे गिरते हुए रथों को पृथ्वी पै धीरे से पहुँचाया । यह १ अशीघ्रार्थ का नाम है। ' सना ' यह एक अथवा सना—सनात्—सनत् ये तीनों नित्य ( हमेशह ) अर्थ के वाचक हैं। जैसे कि " सनातनोऽयं पुरुषः पुराणः " यह पुराण पुरुष सनातन यानी तीनों कालों में एकरस बना रहता है। " सनान्नमस्ये चरणौ मुरारेः " मुरारिजीके चरणों को मैं सदैव नमस्कार करता हूं । " सनत्कुमारो वचनं बभाषे " ब्रह्मा का बेटा " एक मुनि " जो कि सदा कुमाररूपसे ही रहता है, उसने वचन को कहा। यह १ नित्यार्थ का नाम है। ' बहिः ' यह एक बाह्य अर्थ का वाचक है। जैसे कि, " बहिर्विकारं प्रकृतेः पृथग्विदुः पुरातनं त्वां पुरुषं पुराविदः " विकारों से

बाहर, प्रकृति से परे हुए तुमको कपिलादिकों ने पुरातन पुरुष कहा है । 'स्म' यह एक अतीतार्थ का वाचक है । जैसे कि, "शीतालुः सलिलगतेन सिच्यते स्म" शीतसे कांपती या डरती हुई नायिका को जलगत नायक ने सींचा यानी जल के छिट्टाओं से तर बतर करदिया । यह १ अतीतार्थ का नाम है । "अस्तम्" यह एक दर्शनाभाव अर्थ का वाचक है । जैसे कि "उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जावहिमरुचौ हिमधाम्नि याति चास्तम्" फैली व ऊपर को गई किरणरूप रस्सीवाले सूर्य के उदय होते व चन्द्रमा के अस्तमयमान होते हुए इस पर्वत ने मानों लटकते हुए दो घण्टाओं से परिवारित गजेन्द्रलीला को किया है । यह १ अदर्शनार्थ का नाम है ॥ १७ ॥

सत्ता, कोपोक्ति, प्रश्न, सान्त्वन, तर्क, रात्रि विराम, नमस्कार.

**अस्ति (सत्त्वे) (रुषोक्तावू)मु (प्रश्ने) (ऽनुनये) त्वयि ।**
**हुं (तर्के) स्यादुषा (रात्रेरवसाने) नमो (नतौ) ॥ १८ ॥**

अस्ति, यह एक सत्ता या विद्यमानता अर्थ का वाचक है। जैसे कि "मित्रमस्तिधनं कृष्णं पश्येत्याह प्रिया पतिम्" विद्यमान धनवाले मित्ररूप श्रीकृष्णजी का दर्शन कीजिये । ऐसा प्यारी ने प्यारे से कहा । यह १ सत्ता का नाम है। क्रोधसे कहने अर्थ का वाची 'ऊम्' यह एक अव्यय है । जैसे कि "ऊमागतोहं शत्रुस्ते पौरुषं दर्शयाशु मे" ओ बे मैं तेरा बैरी आ पहुंचा हूं मुझे जल्द पौरुष को देखला । यह १ कोपोक्ति का नाम है । पूछने या क्रोधसे पूछने अर्थ का वाचक 'उम्' यह एक अव्यय है । जैसे कि 'उं गच्छसि बहिर्धव' अय प्यारे ! क्या बाहर जाते हो ? यह १ प्रश्न का नाम है । 'अयि' या 'अये' यह एक अनुनय=सान्त्वन (तसल्ली देना) प्रीति या प्रार्थना का वाचक है । जैसे कि, "अयि विजहीहि दृढोपगूहनम्" अय प्यारे ! दृढ़ आलिङ्गन को त्यागिये ! "माकुरु मानिनि मानमये" अये मानिनि ! मानको मतकरो। यह १ अनुनय का नाम है । 'हुम्' यह एक तर्क का वाची है । जैसे कि "हुं रामो भरतो हुं च" क्या रामजी हैं या भरत । यह १ तर्क का नाम है । उषा या उषः (स्) यह एक रात्रि के अवसान का वाचक है । जैसे कि 'उषातनो वाति वायुः' उषाकालीन वायु बहता है । यह १ रजनीशेष का नाम है । नमः (स्) यह एक नमस्कार अर्थ का वाची है । जैसे कि "नमो ब्रह्मण्यदेवाय" ब्रह्मण्यदेव के लिये नमस्कार है । यह १ प्रणाम का नाम है ॥ १८ ॥

पुनरर्थक, निन्दार्थक, प्रशंसार्थक, सायंकालार्थक, प्रभातार्थक, समीपार्थक.

**(पुनरर्थे) ऽङ्ग (निन्दार्थे) दुष्ठु सुष्ठु (प्रशंसने) ।**
**सायं (साये) प्रगे प्रातः (प्रभाते) निकषा (ऽन्तिके) ॥ १९ ॥**

'अङ्ग' यह एक पुनरर्थ का वाचक है। जैसे कि, "मूर्खोऽपि नावमन्येत किमङ्ग ! विद्वान्" मूर्ख का भी अनादर न करे फिर विद्वान् को क्या कहना चाहिये ? यह १ पुनरर्थका नाम है। 'दुष्टु'—यह निन्दा का वाचक है। जैसे कि, "दुष्टु खलु त्वम्" निश्चयकर तू दुष्टु, यानी बुरा है। यह १ निन्दा का नाम हैं। 'सुष्टु'—यह प्रशंसा, बड़ाई या तारीफ़ का नाम है। जैसे कि, "सुष्टु काव्यं त्वया कृतम्" तुमने काव्य को अच्छा बनाया है। यह १ प्रशंसा का नाम है। सायम्—यह एक सन्ध्याकाल ( शाम ) का वाचक है। जैसे कि, "सायं सन्ध्यामुपासिष्ये" मैं सायंकालीन सन्ध्या की उपासना करूंगा। यह १ सायंकाल का नाम है। प्रगे, और प्रातः ये दोनों प्रभातकाल के वाचक हैं। जैसे कि "इत्थं रथाश्वेभनिषादिनां प्रगे गणो नृपाणा-मथतोरणाद्बहिः" इस प्रकार सूर्योदय के अनन्तर रथ, घोड़े और हाथियों पै सवार राजाओं के गणों ने बाहिरी दरवाज़े के बाहर अच्युत भगवान् को देखा। "रेवती रमणो रामः प्रातरत्र समागतः" प्रभातसमय रेवतीरमण बलरामजी यहां आये थे। ये २ प्रातःकाल के नाम हैं। और निकषा। यह एक समीप अर्थ का वाचक है। जैसे कि, "निकषा पत्तनं नदी वहति" शहर के पासही नदी बहती है। यह १ समीप या निकट का नाम है ॥ १९ ॥

पूर्वगत, पूर्वपूर्व गत, वर्तमानवर्ष, आजदिन, पूर्व-गत दिनादि·

**परुत्परार्यैषमो ( ऽब्दे पूर्वे पूर्वतरे यति )।**
**अद्या ( त्राह्वय ) थ पूर्वेऽह्नीत्यादौ पूर्वोत्तरापरात् ॥२०॥**
**तथाधरान्यान्यतरेतरात्पूर्वेद्युरादयः।**

पूर्ववर्ष, पूर्वतरवर्ष और वर्तमान वर्ष इन्होंके वाचक परुत्—परारि—और ऐषमः ये तीनों क्रमसे होते हैं। यानी बीते पूर्ववर्ष को 'परुत्' कहते हैं, जैसे कि, "परु-न्नागतः कामिनीं कान्तकोऽसौ" बीते हुए पूर्ववर्ष में यह कान्त कामिनी के पास नहीं आया था। एवं पूर्व से पूर्वगत वर्ष को 'परारि' कहते हैं जैसे कि "परारि नागतः कृष्णो राधां बाधाहरीं प्रियाम्" पूर्वसे पूर्वगत वर्ष में बाधा हरने हारी प्यारी राधाजीके पास श्रीकृष्णजी नहीं आये थे। वर्तमान वर्ष को 'ऐषमः' (स्) कहते हैं। जैसे कि, "ऐषमो भगवानिन्द्रो भूरि वृष्टिं करिष्यति" इस साल भगवान् इन्द्रजी बड़ीभारी वर्षा करेंगे। आज के दिन का वाचक 'अद्य' यह एक अव्यय है। जैसे कि, "अद्यापि सेनातुरगाः सविस्मयैरलूनपक्षा इव मेनिरे जनैः" विस्मय-समेत जनोंने आजके दिन सेनाके घोड़ोंको बिना कटे हुये पंखोंके नाई माना। यह १ आज के दिन का नाम है। इसके अनन्तर पूर्व, उत्तर, अपर तथा अधर, अन्य, अन्यतर और इतर इन शब्दों से पूर्व दिवस आदि अर्थों में ( एद्युस् ) प्रत्यय करने पर 'पूर्वेद्युः' आदि सात शब्द क्रमसे सिद्ध होते हैं यानी "पूर्वस्मिन्नहनि" इस अर्थ का वाचक 'पूर्वेद्युः' कहा जाता है। जैसे कि, "पूर्वेद्युः प्राह पितरं पूर्णानन्दः परेश्वरः"

प्रातःकाल या पूर्वदिन में परों के स्वामी पूर्णानन्द पिताजी से बोले । एवं "उत्तरेऽहनि" उत्तर दिन का वाचक 'उत्तरेद्युः' कहाता है । जैसे कि "नान्दीमुखादुत्तरेद्युर्विवाहः परिकीर्तितः" नान्दीमुख श्राद्ध से उत्तर दिन में विवाह कहा गया है । "अपरेऽहनि" अपर दिन का वाचक 'अपरेद्युः' कहलाता है । जैसे कि, "अपरेद्युर्गमिष्यामि मथुरां माधवप्रियाम्" अपर दिन में माधव की प्यारी मथुरा को मैं जाऊंगा । "अधरेऽहनि" अधर दिन का वाची 'अधरेद्युः' कहाता है । जैसे कि "अधरेद्युरधोगत्वा नागनाथं ददर्शह" अधर दिन में नीचे जाकर उसने नागनाथ को देखा । "अन्यस्मिन्नहनि" अन्य दिनका वाचक 'अन्येद्युः' कहा जाता है । जैसे कि, "अन्येद्युरात्मानुचरस्य भावम्" अन्य दिन में अपने सेवक का भाव जानना चाहती । "अन्यतरस्मिन्नहनि" अन्यतर दिन को 'अन्यतरेद्युः' कहते हैं । जैसे कि, "दृष्ट्वात्वन्यतरेद्युर्मामानन्दुर्मुनयोऽमलाः" अन्यतर दिवस में मुझे देखकर मलरहित मुनियों ने आनन्द मनाया । "इतरस्मिन्नहनि" इतर दिन का वाचक 'इतरेद्युः' कहाता है । जैसे कि, "इतरेद्युर्निरीक्षेहमीशानं पार्वतीप्रियम्" इतर दिन में पार्वती के प्यारे महादेवजी को मैं देखता हूं । यह एक २ क्रम से पूर्वादि दिवसों का नाम है ॥ २० ॥

दोनों दिन, पर दिन. **उभयद्युश्चोभयेद्युः ( परेत्वह्नि ) परेद्यवि ॥ २१ ॥**

उभयद्युः, उभयेद्युः—ये दोनों उभय दिवस के वाचक हैं । जैसे कि "उभयद्युरुमानाथपादकञ्जं भजाम्यहम्" उमानाथजीके चरण कमलों को मैं दोनों दिवसों में भजता हूं । "उभयेद्युर्भजेरामं ससीतं लक्ष्मणानुगम्" दोनों दिनमें अनुगामी लक्ष्मण व सीता समेत रामजीको मैं भजताहूं । ये २ उभय दिन के नाम हैं । पर दिन का वाची 'परेद्यवि' कहाता है । जैसे कि, "मित्रं दृष्टं परेद्यवि" परदिन में उसने मित्र को देखा । यह १ पर दिन का नाम है ॥ २१ ॥

गयादिन, आने वाला दिन, परसों, उसीसमय, एकसमय, सर्व समय. **ह्यो ( ऽतीते ) (ऽनागतेऽह्नि) श्वः परश्वश्च (परेऽहनि)**
**तदा तदानीं युगपदेकदा सर्वदा सदा ॥ २२ ॥**

'ह्यस्' यह गये दिन का वाचक है । जैसे कि "ह्योऽभवत्त्वत्पुत्रः" गये दिन में तुम्हारे लड़का हुआ । यह १ बीते दिन का नाम हैं । 'श्वस्' यह आगामी दिन का वाची है । जैसे कि, "श्वोभविता राज्यभारो रामस्य" आनेवाले दिन में श्रीरामजी को राज्य का भार प्राप्त होगा । यह १ आगामी दिन का नामहै । परश्वः यह परदिन ( परसों ) का वाचक है । जैसे कि, "रामःपरश्वः समुपैष्यते माम्" परसों के दिवस श्रीरामजी मुझको प्राप्त होंगे । यह १ परसों का नाम है । तदा—

तदानीम् ये दोनों तत्काल के वाचक हैं। जैसे कि, " तदा चक्षुष्मतां प्रीतिः " उस समय नेत्रवानों की प्रीति होती है । एवं " यदा स्याद्राधया संगस्तदानीमेव मे सुखम् " अयि सखि ! जब राधा के साथ समागम होगा तबहीं मुझको सुख होवेगा । ये २ तत्काल के नाम हैं । युगपद्–एकदा ये दोनों एकसमय के वाची हैं । जैसे कि, " उदयाद्रिमूर्ध्नियुगपद्बभासतो: " उदयाचल के शिखरपै एकही समय चन्द्रमा व सूर्य ये दोनों प्रकाशमान होते हुए । " एकदा भगवान्व्यासो वासुदेवं ददर्शह " एक समय भगवान् व्यासजीने वासुदेवजी को देखा । ये २ एककाल के नाम हैं। सर्वदा–सदा ये दोनों सर्वकाल ' हमेशा ' के वाचक हैं । जैसे कि, " तैरस्मान्रक्ष सर्वदा " अहोमातः ! उन पूर्वोक्त हथियारों से हमेशा हम लोगों की रक्षा कीजिये । एवं " याचन्ते याचकाः सदा " मंगतालोग हमेशा मांगा करते हैं । ये २ सब काल के नाम हैं ॥ २२ ॥

अब या इस समय, पूर्व, उत्तर, पश्चिम.

**एतर्हि संप्रतीदानीमधुनासाप्रतं तथा ।**
**( दिग्देशकालेपूर्वादौ ) प्रागुदक्प्रत्यगादयः ॥ २३ ॥**

**इत्यव्ययवर्गः ॥**

एतर्हि–संप्रति–इदानीम्–अधुना और सांप्रतम् ये ५ इस समय या अबके वाचक ( नाम ) हैं । जैसे कि " एतर्हि क्रियते कार्यम् " अभी कार्य किया जाता है। " हरत्यघं संप्रति हेतुरेष्यतः " इस समय आनेवाले शुभका कारण आपका दर्शन पापको हरता है । " इदानीं नास्ति ते भयम् " अब तुमको भय नहीं है । " नीर क्षीरविवेके हंसालस्यं त्वमेव तनुषे चेत् । विश्वस्मिन्नधुनान्यः कुलव्रतं पालयिष्यति कः " अहो हंस ! पानी व दूध के विवेक में यदि तुम्हीं आलस करोगे तो अब विश्व में दूसरा कौनसा है जो कि कुलव्रत को पालेगा । " मानिनीमानविध्वंसदक्षो जयति सांप्रतम् " इस समय मानिनियों के मानहरने में चतुर कृष्णजी जय करें । जब पूर्व आदि शब्द दिशा–देश व कालके वाच्य रहते हैं तो प्राक्–उदक्–और प्रत्यक् आदि शब्द साधु होते हैं । जैसे कि " प्रागेव विद्यमानत्वान्न तेषामिह संभवः " पहलेही विद्यमान होने के कारण उन विकारों का संभव नहीं है । " उमानाथो ह्युदग्गतः " उमानाथ उत्तरदिशा में गये । " प्रत्यग्गतो महेशानो रामं दृष्ट्वा जहर्षह " पश्चिम में पहुँचे हुए महेशजी रामजीको देखकर हर्षित हुए। "पूर्वादौ" इस आदि शब्द से उत्तर–दक्षिण–अधर और ऊर्ध्व आदि का ग्रहण किया जाता है । और "प्रत्यगादयः" इस आदि शब्द से उत्तरात्–अधरात्–दक्षिणात्–उत्तरेण–अधरेण–दक्षिणेन–दक्षिणा–दक्षिणाहि–दक्षिणतः और उतरतः आदि का भी ग्रहण होता है जैसे कि "उत्तरात्तु गतो योगी जटाधारी दिगम्बरः " दिगम्बर जटाधारी योगी उत्तर दिशा में चला गया "अधरात्तु गमिष्यामि" मैं अधोदिशा में जाऊंगा "दक्षिणात्तु ययौ देवः" देव

दक्षिणादिशा में चला गया " उत्तरेण गतो रामः " रामजी उत्तरदिशा में पासही चले गये " अधरेण नदी वहति " नदी अधोदिशा में पासही बहती है । " दक्षिणेन शिवानाथो रमानाथं ददर्शह " शिवानाथ ने दक्षिणादिशा में पासही रमानाथ को देखा । " दक्षिणा दुर्जना यन्ति " दक्षिणादिशा में दूर पै दुर्जनलोग जाते हैं । " दक्षिणाहि वसन्त्यत्र श्वपाकाः पापकारिणः " पापकारी भङ्गीलोग या चाण्डाल लोग यहां दक्षिणादिशा में दूर पै बसते हैं । " गतो दक्षिणतः खलः " खल रावण दक्षिणादिशा में चला गया । "शिवोह्युत्तरतो नित्यं विजह्रे शिवया सह" उत्तरदिशा में शिवजीने शिवा के साथ नित्य विहार किया " ग्रामस्योपरि पक्षिणः पतन्ति " पखेरू गांव के ऊपर गिरते हैं । " उपरिष्टान्नारदोभ्यागात् " ऊपर से नारद आगये । " ततोह्यधस्ताद्वसतीह भौमः " उसकी अधो दिशा में मङ्गल बसता है । इत्यादि जानना चाहिये ॥ २३ ॥

इत्यव्ययवर्गः ॥

## अथ लि[illegible]संग्रहवर्गो व्याख्यायते ॥

**सलिङ्गशास्त्रैः सन्नादिकृत्तद्धित[illegible]ः ।**
**अनुक्तैः संग्रहे लिङ्गं संकीर्णवदिहोन्नयेत् ॥ १ ॥**

" सलिङ्गशास्त्रैः" पाणिनिआदिकोंसे कहेहुए लिङ्गानुशासनसमेत ' सन् ' आदिप्रत्ययों से उत्पन्न चिकीर्षा, लोलूया कण्डूया, पुत्रकाम्या, आदि शब्दों से, कृत्प्रत्ययों से उत्पन्न भूतिः—इष्टिः—कृतिः—स्मृति आदिकों से, तद्धित प्रत्ययों से उपजे अणाद्यन्त औपगवः—औपगवी, गार्ग्यः, गार्गी आदिकों से, समासप्रयुक्त लिङ्गभागी संज्ञापरिभाषम्, बदरामल[illegible] आदिकों से और पहले अनुक्तशब्दों से संग्रह किया जाता है । यहां इस संग्रहवर्ग में लिङ्गका ज्ञान किसभाँति करना चाहिये ? इस आशङ्कामें कहतेहैं कि ' संकीर्णवत् ' जैसे संकीर्णवर्ग में प्रकृति-प्रत्ययाद्यर्थों से लिङ्ग जानेजाते हैं वैसेही यहां भी जानना चाहिये । तहां प्रकृति से जैसे कि " अर्धर्चाः पुंसि च " से अर्धर्चः, अर्धर्चम् । प्रत्ययार्थ से जैसे " स्त्रियां क्तिन् " "पुंसि संज्ञायां घः " । " नपुंसके भावे क्तः " आदि । "प्रकृतिप्रत्ययाद्यर्थैः " इस आदि शब्द से क्रियावि[illegible]णों को नपुंसकत्व और एकवचनान्तत्व भी होता है । उसीसे " सुखं सुष्वाप पिङ्गला " आदि सिद्ध होते हैं। यदि कहाजावे कि ' कृत्प्रत्ययजैः' इस वचन से चिकीर्षा व पुत्रकाम्या आदिकों का संग्रह सिद्धही है अलग सन्नादिकोंका ग्रहण किस लिये किया गया है ? तहां कहते हैं कि, गोबलीवर्दन्याय या ब्राह्मणवसिष्ठन्याय से प्राधान्यसूचनार्थ जानना चाहिये ॥ १ ॥

लिङ्गशेषविधि, ईदन्त—ऊदन्त—एकस्वर, भगसमेत प्राणिनाम.

**लिङ्गशेषविधिर्व्यापी विशेषैर्यद्यबाधितः ।**
**स्त्रियामीदूद्विरामैकाच्सयोनिप्राणिनाम च ॥ २ ॥**

सन् आदि—कृत्—तद्धित और समास से उत्पन्न विषय पूर्वोक्त शब्दों का अन्यलिङ्ग " शेषलिङ्ग " कहलाता है उसकी विधि उत्सर्ग होनेसे काण्डत्रय की व्यापक है । जो पूर्वोक्त और यहां की कही हुई विशेष विधियों से बाधित न होवे तभी व्यापक होती है । क्योंकि " अपवाद विषय को छोड़ कर उत्सर्ग सर्वत्र प्रवृत्त होता है " । इस कथन से लिङ्गविशेषविधि को जोकि उत्सर्गभूत का स्वर्ग आदि वर्ग अपवाद हैं उनमें प्रथम कहे हुए विशेषों को पुनरुक्त दोष व विस्तारकी भय से फिर यहां विधान नहीं किया जाता है । और यहां स्वर्गपर्याय पुंलिङ्ग कहेंगे उसका " द्योदिवौ द्वे स्त्रियां क्लीबे त्रिविष्टपम् " यह पूर्वोक्त अपवाद है । और नी प्रभृतियों को तो " कृतः कर्तरि " आदिकों से कहेंगे—यद्यपि पहले ' लिङ्ग ' कहा है तो भी अप्राप्त की प्रापणार्थकता के कारण यहां भी लिङ्गानुशासनही प्रधान है । "स्त्रियाम्" इसका अधिकार 'मसी' शब्द पर्यन्त जानना चाहिये । जिनके ईकार व ऊकार अवसानस्थ हैं वे और एकाच् ये दोनों स्त्रीलिङ्ग होते हैं । यानी—ईदन्त और ऊदन्त एकस्वर शब्दरूप स्त्रीलिङ्ग होते हैं । जैसे कि श्रीः=लक्ष्मी । धीः=बुद्धि । ह्रीः=लज्जा । भ्रूः=भौंह । स्रूः=यज्ञपात्र । द्रूः=सोना या राक्षस जूः=आकाशवाणी या पिशाची । लूः=काटना, भूः=होना । और " नयतीति नीः" लुनातीति लूः " आदिकों में " कृतः कर्तर्यसंज्ञायाम् " इसके बाध होनेसे वाच्यलिङ्गता होती है । और भगसमेत प्राणियों के नामभी स्त्रीलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि माता=मइया या जननी । दुहिता=पुत्री । याता=देवरानी या जेठानी । पौत्ता=पोती । ननान्दा=नन्द या ननँद । स्वसा=बहिन । स्त्री=औरत आदि जानना चाहिये । और दारशब्द में तो "दाराः पुंभूम्नि," यह बाधक पहले ही कह चुके हैं और 'कलत्रम्' शब्द में " कलत्रं श्रोणिभार्ययोः " यहां का क्लीब पाठही बाधक है । ऐसे ही अन्यत्र भी जानलेना चाहिये ॥ २ ॥

बिजली आदि. अदन्त शब्दों के साथ द्विगुसमास, पात्राद्यदन्त का निषेध.

**नाम विद्युन्निशावल्लीवीणादिग्भूनदीह्रियाम् ।**
**अदन्तैर्द्विगुरेकार्थो न स पात्रयुगादिभिः ॥ ३ ॥**

विद्युत् आदि ह्री शब्दपर्यन्त आठ शब्दों के जो नाम ( संज्ञा ) हैं वे स्त्रीलिङ्गमें होते हैं । जैसे कि विद्युत्=बिजली । तडित्=बिजली । रात्रिः=राति । रजनिः=राति । वल्ली=लता । वीरुत्=फैलीलता । वीणा=बीन । विपञ्ची=बीन । इत्यादिकों में ' ङ्याबन्तम् ' इससे सिद्ध ही था वीणा का ग्रहण करना चिन्तनीय है ।

कितेक आचार्य ' वीणा ' के स्थान में ' वाणी ' पढ़ते हैं । वाक्=वाणी । गौः=वाणी । गीः=वाणी । दिक्=दिशा । हरित्=दिशा । भूः=पृथ्वी । भूमिः=पृथ्वी । कुः=पृथ्वी । सरित्=नदी । त्रिस्रोता=तीन सोतोंवाली नदी । विपाट्=विपाशा नदी । ह्री का ग्रहण चिन्तनीय है । " इदूद्विरामैकाच् " इससे और 'त्रपा' आदिकों में ' ङ्याबूङन्तम् ' से सिद्ध होजाने के कारण कितेक आचार्य "धियाम् " ऐसा पढ़ते हैं । संवित्, चित, प्रतिपद्=बुद्धि । अदन्त उत्तर पदोंके साथ जो द्विगुसमास कि जिसका " द्विगुरेकवचनम् " से एकार्थ रहता है वह स्त्रीलिङ्ग होताहै । जैसे कि दशानां मूलानां समाहारो 'दशमूली' दशमूलों का समाहार दशमूली, तीनलोकों का समाहार त्रिलोकी, पांच अक्षरों का समाहार ' पञ्चाक्षरी ' कहलाता है । अदन्तः किम् । अदन्त क्यों कहा गया ? यदि न कहते तो ' पञ्चकुमारि ' व ' दशधेनु ' में होजाता । यदि एकार्थ न किया जाता तो ' पञ्चकपालः ' आदि में होजाता । और पात्रयुग आदि अदन्त शब्दों के साथ जो द्विगुसमास वह स्त्रीलिङ्ग नहीं होता है । जैसे कि पांचपात्रों के समाहार को पञ्चपात्रम्, चार युगों के समाहार को चतुर्युगम्, तीन भुवनों के समाहार को त्रिभुवनम् और तीनपुरों के समाहार को ' त्रिपुरम् ' कहते हैं । परन्तु भाष्य में ' त्रिपुरी ' ऐसाही देखा जाता है ॥ ३ ॥

भावाद्यर्थक, समूहार्थक, वैर मैथुनिकाद्यर्थक, स्त्रीभावाद्यर्थक.

**तल् (वृन्दे) येनिकटयत्रा वैरमैथुनिकादिवुन् ।**
**(स्त्रीभावादाव)निक्तिण्णवुल्णच्ण्वुक्यञ्युजिञ्ङ्निशाः ४**

भाव आदि अर्थ में विहित ' तल् ' प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे कि शुक्लता=सफ़ेदी का होना । ग्रामता=गांवों का समूह । गोता=गौओं का समुदाय । ब्राह्मणता=ब्राह्मणपना । समूह अर्थ में " य–इनि–कटय–त्र " प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग होते हैं। जैसे कि पाश्या=पाशों का समूह । खलिनी=खलों का समुदाय । शाकिनी=शाकों का समूह । रथकट्या=रथों का समुदाय । गोत्रा=गौओं का झुण्ड या लेहड़ । ' वृन्दे किम ' समूह अर्थ क्यों कहा ? यदि न कहते तो मुख्यः=प्रथम कल्प या प्रधान । दण्डी=दण्डवाला इनमें होजायगा। " द्वन्द्वाद्वुन्वैरमैथुनिकयोः " से ' वुन् ' व अकादेश करने पर अश्वमहिषिका=घोड़ा भैंसी का वैर । काकोलूकिका=कौआ–उल्लू का वैर । अत्रिभरद्वाजिका=अत्रि–भरद्वाज की मैथुनि का ( विवाह संबन्ध ) । एवं कुत्स व कुशिक का विवाहसंबन्ध । आदि शब्द से " पादशतस्य संख्यादेर्वीप्सायां वुन्लोपश्च " और " दण्डव्यवसर्गयोश्च " से ' वुन् ' का ग्रहण होता है । वीप्सा में जैसे कि ' द्विपदिकां ददाति ' दो २ पाद को देता है । द्विशतिकां ददाति दो २ सौ देता है । दो पाद दण्डित को ' द्विपदिका ' कहते हैं । द्विशतिकां ददाति=दोसौ देता है । ' वैरेत्यादिकिम् ' वैर आदि न करते तो " वासुदेवार्जुनाभ्यां वुन् " से 'वुन्' करने पर वासुदेवकः=वासुदेवकी भक्ति रखनेवाला । यहां

होजाता । ' वुन् ' का ग्रहण ' वुञ् ' का ' उपलक्षण ' जतलानेवाला है । कहीं ' वु ' ऐसा भी पाठ है । " गोत्रचरणाच्छ्लाघात्याकारतदवेतेषु " से ' वुञ् ' करने पर गार्गिकया श्लाघते, गर्गगोत्रत्व से बड़ाई करता है । काठिकया विकत्थते= कठशाखाध्येतृत्व से प्रशंसा करता है । " द्वन्द्वमनोज्ञादिभ्यश्च " से ' वुञ् ' करने पर शैष्योपाध्यायिका=शिष्य–उपाध्याय का होना । स्त्रीलिङ्ग के अधिकार होने पर कर्तृवर्जित कारक में जो ' अनि ' आदिप्रत्यय तदन्त स्त्रीलिङ्ग होते हैं । जैसे कि " आक्रोशे नञ्यनि: " से ' अनि ' करनें पर ' अकरणि: ' नहीं करना । अजीव- निस्ते शठ भूयान्=रे शठ ! तेरा जीना न हो । " स्त्रियां क्तिन् " से ' क्तिन् ' करने पर कृति:=करना । भूति:=होना । ' ण्वु ' इस करके ' ण्वुल् ' व ' ण्वुच् ' का सामान्य ग्रहण किया जाता है । " रोगाख्यायां ण्वुल् बहुलम् " से " ण्वुल् " करने पर प्रच्छर्दिका=बड़ा भारी वमनरोग, उलटी, कै या रद्द । प्रवाहिका=संग्रहणी रोग या दस्तों की बीमारी । " धात्वर्थनिर्देशे ण्वुल्वक्तव्य: " से ' ण्वुल् ' करने पर आसिका=आसन । शायिका=शयन । " पर्यायार्हर्णोत्पत्तिषु ण्वुच् " से ' ण्वुच् ' करने पर ' भवत: शायिका ' आपके शयन की पारी । " भवानिक्षुभक्षिकामर्हति " आप ईख खाने को योग्य हैं । " कर्मव्यतिहारे ' णच् ' स्त्रियाम् " से णच्, णजन्त से " णच: स्त्रियामञ् " से ' अञ् ' तदन्तसे ङीप् करने पर व्यावक्रोशी=परस्पर बुराई करना । व्यावहासी=परस्पर हँसी करना । व्यात्युक्षी=परस्पर पानी फेकना या छिड़कना । " व्रजयजोर्भावे " से ' क्यप् ' करने पर व्रज्या=चलना या जाना । इज्या= पूजना । " संज्ञायां समजनिषद्– " से ' क्यप् ' करने पर समज्या=सभा । निषद्या= बाज़ार । विद्या=शास्त्र का ज्ञान, इल्म, चौदह विद्या प्रसिद्ध हैं ( चार वेद और छ: वेदों के अङ्ग, पुराण, मीमांसा, न्याय, धर्मशास्त्र ) देवी का मन्त्र और दुर्गा । ' स्त्री भावादौ किम् ' स्त्रीभावादि क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो " वद:सुपि क्यप् च " से ' क्यप् ' करने पर ब्रह्मोद्यम्=ब्रह्म का कहना । " भुवो भावे " से ' क्यप् ' करने पर ब्रह्मभूयम्=ब्रह्म का होना । यहां होजायगा । " ण्यासश्रन्थो युच् " से ' युच् ' करने पर कारणा=तीव्रवेदना । कामना=चाहना । " विभाषाख्यानपरिप्र- श्नयोरिञ् च " से ' इञ् ' करने पर " कां त्वं कारिं गणिं वा ऽकार्षी: " तुमने किस क्रिया या गणना को किया ? ' सर्वां कारिं गणिं वा ऽकार्षम् ' मैंने सारी क्रिया वा गणना को किया । ' इञ् ' यह " इण्–इक् " का उपलक्षण है । " इणजादिभ्य: " से ' इण् ' करने पर आजनमाजि[1]:=संग्राम या लड़ाई । " इकृ- ष्यादिभ्य: " से ' इक् ' करने पर कर्षणं, कृषि:=खेती । " षिद्भिदादिभ्योऽङ् " से ' अङ् ' करमे पर पचा=पकाना । त्रपा=लजाना । भिदा=तोड़ना या फाड़ना । छिदा=छेदना या काटना । " अ प्रत्ययात् " से ' अ ' प्रत्यय करने पर चिकीर्षा=

१—" तिष्ठाम्याजौ स्थिरोभव " ( इति मार्कण्डेय: ) ॥

करने की चाहना । पुत्रीया=पुत्रकी अभिलाषा । " गुरोश्च हलः " से ' अ ' प्रत्यय करने पर ईहा=चेष्टा या उपाय । ऊहा=तर्क, वितर्क या दलील । " ग्लाम्ला-ज्याहाभ्यो निः " से ' नि ' करने पर ग्लानिः=हर्षक्षय । म्लानिः=मलिनता । ज्यानिः=जियान या नुक़सान । हानिः=घटी या टोटा । " कृञः शच " से ' श ' करने पर क्रिया=काम, काज, व्यवहार, क्रियाकर्म, धर्मसम्बन्धी काम आदि । एवं इच्छा=चाहना ॥ ४ ॥

औणादिकन्यन्त, ऊदन्त, ईदन्त, ङ्यन्त, आबन्त, चल, स्थिर, जिस खेल में मार पीट हो वहां ण प्रत्यय का होना.

**उणादिषु निरूरीश्च ङ्याबूङन्तं चलं स्थिरम् ।**
**(तत्क्रीडायां प्रहरणं) चेन्मौष्टा पाल्लवा "ण दिक्" ॥ ५ ॥**

उणादिकों में नि प्रत्ययान्त, ऊ प्रत्ययान्त, और ई प्रत्ययान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि, "वीज्याज्वरिभ्योनिः" से नि, प्रत्यय करने पर वेणिः या प्रवेणिः= बालों का गूंथना । ज्यानिः=जियान । जूर्णिः=ज्वररोग । " सृवृषिभ्यां कित् " से कित् होने पर सृणिः=अङ्कुश । " वह्निश्रिश्रुयुद्रुग्लाहात्वरिभ्योनित् " से नि प्रत्यय करने पर श्रेणिः=पङ्क्तिः । श्रोणिः=कमर । द्रोणिः=डोंगी । ' अनिरिति पाठान्तरम् ' । ' अनि ' यह पाठान्तर है । " अर्तिसृधृधम्यश्यवितृभ्योऽनिः " से 'अनि' प्रत्यय करने पर धरणिः=पृथ्वी । धमनिः=नाडी । सरणिः=मार्ग-राह या डगर । " कृषिचमितनिधनिसर्जिखर्जिभ्यऊः" । से ऊ प्रत्यय करने पर कर्षूः=जीविका, छोटी नदी, ( नहर ) या नदीमात्र । चमूः=सेना या फ़ौज । " अवितृस्तृतन्त्रिभ्य ईः " से ' ई ' प्रत्यय करने पर ' अवीः=रजोवती नारी । तरीः=नौका । स्तरीः=धुआं । तन्त्रीः=वीणा आदिकों की तांति । " ङ्याबूङन्तम् " ङ्यन्त, आबन्त और ऊङन्त स्त्रीलिङ्ग होते हैं । कदली=मृगभेद, केला या वैजयन्ती । कन्दली=गंभीरध्वनि, मृगभेद, सेनाभेद । रमा=लक्ष्मी । गङ्गा=देवनदी । वामोरूः[1]=मनोहर जांघोंवाली । करभोरूः[2] । चढ़ा, उतार गोल सुन्दर जांघोंवाली । जंगम और स्थावर स्त्रीलिङ्ग में होते हैं । जंगम में जैसे नारी=औरत, अबला, वनिता । शिवा=गौरी या सियारी आदि । ब्रह्मवधूः=ब्रह्माणी । स्थावर में नाड़ी=धमनी, शिरा, नब्ज, नस । खट्वा=खाट, पलंग या चारपाई । अलाबूः=लौकी या तोंबी । चर स्थिर का ग्रहण करना चिन्तनीय है । क्योंकि अन्य व्यवच्छेद्य का अभाव है । वह प्रहार यदि खेल में हो तो 'मौष्टा' व ' पाल्लवा ' होता है । " तदस्यां प्रहरणमिति क्रीडायां णः " से 'ण' प्रत्यय

१ वामौ सुन्दरावूरू यस्याः सा वामोरूः । २ " मणिबन्धादाकनिष्ठं करस्य करभो बहिः " करभाविवोरू यस्याः सा करभोरूः ॥

करने पर जिस क्रीड़ा में मूठी से मारना होता है उसे ' मौष्टा ' कहते हैं व जिस खेल में हाथ या पत्तों से मारना होता है उसे ' पाल्लवा ' कहते हैं । यह ' ण ' प्रत्यय का उदाहरण है परिगणन नहीं है । उसीसे जिस क्रीडा में मूसल से मारना होता है उसे ' मौसला ' और जिस क्रीड़ा में दण्ड से प्रहार किया जाता है उसे ' दाण्डा ' कहते हैं ॥ ५ ॥

घञन्त से ञ प्रत्ययका होना, फगुई, शिकार, स्वधा.

**घञो ञः सा क्रियास्यां चेद्दाण्डपाता हि फाल्गुनी ।**
**श्यैनंपाता च मृगया तैलंपाता स्वधे (ति दिक्) ॥ ६ ॥**

यदि वह घञन्तपद वाच्य दण्डपात आदि क्रिया इस फाल्गुनी के अर्थ में बर्तती हो तो घञन्त से ' ञ ' प्रत्यय होता है तदन्त स्त्रीलिङ्ग होते हैं । " घञः सास्यां क्रियेति ञः " से ' ञ ' करने पर ' दण्डपातोऽस्यां फाल्गुन्यां वर्तते ' दाण्डपाता फाल्गुनी । जिस देश में फाल्गुनमास पूर्णिमा को दण्ड या लट्ठ से पात होता है उसको ' दाण्डपाता ' फाल्गुनी कहते हैं । एवं जिस क्रिया में बाज का गिरना होता है उसे ' श्यैनंपाता ' कहते हैं—यह मृगया=शिकार का नाम है । जिस में तिलों का ' पात '=( गेरना ) होता है वह तैलंपाता, कहलाती है । यह स्वधा का नाम है । " पितृदाने स्वधा मता " पितरों के दान में स्वधा शब्द माना गया है। यह अमरमाला का मत है । परन्तु वररुचिने " स्वधा क्रिया प्रवेशणी " से स्त्रीलिङ्गता कही है । यह उदाहरण है । ' श्येनतिलस्य किम् ' श्येन, तिल का ग्रहण क्यों किया गया ? यदि न करोगे तो जिस तिथि में ' दण्डपात ' होता है वह ' दाण्ड-पाता ' और जिस भूमि में मूसलपात होता है उसे ' मौसलपाता ' कहते हैं । यहां होजावेगा ॥ ६ ॥

अल्पत्व विवक्षा में मृणाली आदि, लङ्का, निर्गुण्डी या नेवारी, निरन्तरव्याख्या, धवई, निश्शेष पदव्याख्या, अरहर या तोरई.

**( स्त्री स्या ) त्काचिन्मृणाल्यादि (र्विवक्षापचये यदि) ।**
**लङ्का शेफालिका टीका धातकी पञ्जिकाऽऽढकी ॥ ७ ॥**

यदि अल्पार्थ में कहने की इच्छा हो तो ' मृणाली ' आदि कितेक शब्द स्त्री लिङ्ग में होते हैं । जैसे कि अल्पं मृणालम्=थोड़े से मृणाल को 'मृणाली' कहते हैं। यह भसीड़े का नाम है । आदि शब्द से कुम्भी=पुरइनि या जलपर्णी । प्रणाली= पनारी या पनारा । मुशली=तालमूलिका या गृहगोधिका । छत्री=छोटीसी छतुरी । पटी=कपड़ा या दुपटी । मठी=झोपड़ी या कुटी । ' काचिदिति किम् ' काचित् ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो ' अल्पो वृक्षः, वृक्षकः ' यहां हो जावेगा ।

'ङ्याबूङन्तम्' इससे सिद्धही था लङ्कादिकों का पाठ नामानुशासनार्थ जानना चाहिये। 'भङ्गि' आदिकों का पाठ दोनों के शासनार्थ है और 'शेफालिका' आदिकों का पाठ व्यर्थ किया गया है। क्योंकि अपने नामों में पढ़चुके हैं। लङ्का=राक्षसपुरी, शाखा, शाकिनी और कुलटा। शेफालिका=काले फूल की नेवारी। टीका=निरन्तर व्याख्या या कठिनपदों की व्याख्या, टिप्पणी, विवरण, शरह या गूढ अभिप्राय को भलीभाँति समझाना। धातकी=धवई का फूल या आँवला। पञ्जिका=निःशेष पदकी व्याख्या। या पञ्चिका=रोज़नामचा। आढ़की=अरहर या तोरई में स्त्रीलिङ्ग और परिमाणान्तर में त्रिलिङ्ग भी होता है॥ ७॥

सीध, मैना, हिचकी, बनमक्खी, लूका, चींटी, तेंदुआ, किनका भर, टेढ़ाई, सुरंग, सूजी, पत्ते का सिरा.

**सिध्रका सारिका हिक्का प्राचिकोल्का पिपीलिका।**
**तिन्दुकी कणिका भङ्गिः सुरङ्गासूचिमाढयः॥ ८॥**

सिध्रका=सीधनामक वृक्षभेद। सारिका या शारिका पक्षिभेद या मैना। हिक्का स्वरभेद या हिचकी। प्राचिका या पाचिका वनमक्खी या पक्षिभेद। उल्का=तेज का समुदाय या लूका आग या तारा जो आकाश से गिरता है। पिपीलिका=कीटभेद चींटी या चींटा। स्वामी के मत में "शनैर्याति पिपीलकः" इस उदाहरण से पुंलिङ्ग भी है। तिन्दुकी=वृक्षभेद या 'तेंदुआ' इस नाम से प्रख्यात द्रुमविशेष। कणिका=अत्यन्त सूक्ष्म या परमाणु। भङ्गिः=कुटिलता का भेद या टेढ़ाई। सुरङ्गा=बिल या सुरंग। सूचिः=सूजी या व्यधनी, शिखा या नाचका भेद। माढिः=पत्ते का सिरा या दीनता का प्रकाश करना॥ ८॥

सेमर या भात आदि का मांड़, वितण्डावाद, कौड़ी, सौ कौड़ी, साड़ी या कसौटी, कछुई, झरना, दान, कथरी, कुर्सी, तोंदी, कचहरी.

**पिच्छा वितण्डा काकिण्यश्चूर्णिः शाणी द्रुणी दरत्।**
**सातिः कन्था तथासन्दी नाभी राजसभापि च॥ ९॥**

पिच्छा=सेमर का गोंद या भात आदिकों का माँड़। वितण्डा=वादभेद। काकिणी या काकिनी=पण का चौथा भाग या कौड़ी या छदाम, कभी दो दमड़ी। "चूर्णिः=कपर्दकशतम्" सौकौड़ी। शाणी=सनका बिना कपड़ा, या कसौटी। द्रुणी=कर्णजलौका या कछुई। दरत्=म्लेच्छजाति, झरना, भय, पर्वत। सातिः=दान या अवसान। कन्था=कथरी या मिट्टी की भीति, गुदड़ी या कमरी। आसन्दी=आस-

नभेद, बेतका आसन या कुर्सी। नाभिः=मुख्य राजा, पहिया का मध्य भाग, क्षत्रिय, नाभी, तोंदी या ढोंढ़ी, कस्तूरी का मद। राजसभा=राजा का दरबार या कचहरी इस प्रसिद्ध का नाम है ॥ ९ ॥

झालरि, गीत-भेद, गगरी, होराशास्त्र, गौरैया चिड़िया, मत्स्य विकार, लाह, लीख, कुल्ला, वातरोग, चौंसी, रोशनाई.

**झल्लरी चर्चरी पारी होरा लट्वा (च) सिध्मला ।**

**लाक्षा लिक्षा (च) गण्डूषा गृध्रसी चमसी मसी ॥ १० ॥**

इति स्त्रीलिङ्गशेषः ॥

' झल्लरी ' या ' झिल्लरी ' ये दोनों वाद्यभेद—हुडुक या बालचक्र के नाम हैं, या झालरि, खंजड़ी वा डफली को कहते हैं। चर्चरी=गीतभेद, केशभेद या हाथ का शब्द। पारी=ककड़ी, गगरी (छोटा घड़ा) पूरा या हाथी के पैरकी रस्सी। होरा=लग्न, राशिका आधा भाग, रेखा या होराशास्त्र। लट्वा=कञ्जा का भेद, फल या गौरैयाचिड़िया। सिध्मला=मत्स्यविकार में स्त्रीलिङ्ग और सेहुआंरोगवाले में त्रिलिङ्ग है। लाक्षा=लाख वा लाह। लिक्षा=यूकाण्ड या लीख। गण्डूषा=ऊंची-तोंदी या ढोंढ़ी या जलादिकों से मुख का पूर्ण करना यानी ' कुल्ला ' इस प्रसिद्ध का नाम है। गृध्रसी=वातरोग भेद जो कि ऊरुओं की संधि में होता है। चमसी=यज्ञपात्र भेद या उड़द के आटे की चौंसी। मसी या मसिः=स्याही या काली रोशनाई। परन्तु हैमकोष के प्रमाण से मूर्धन्योपधमी है। जैसे कि " मलिनाम्बु मषी मसी " मैले जल को ' मषी ' या ' मसी ' कहते हैं ॥ १० ॥

इति स्त्रीलिङ्गशेषविवरणम् ॥

---

अथ पुंलिङ्गसंग्रहो व्याख्यायते ॥

---

सभेद-सानुचर-सपर्याय, देव और दैत्य, स्वर्ग, याग, पर्वत, मेघ, समुद्र, वृक्ष, समय, तरवार, बाण, वैरी.

**पुंस्त्वे सभेदानुचराः सपर्यायाः सुरासुराः ।**

**स्वर्गयागाद्रिमेघाब्धिद्रुकालासिशरारयः ॥ ११ ॥**

" अब पुंलिङ्ग संग्रह का व्याख्यान करते हैं " कि, ' पुंस्त्वे ' इसका अधिकार ' पतद्ग्रह ' पर्यन्त जानना चाहिये। भेद—अनुचर और पर्याय समेत वर्तमान देव

---

१—" मषीवर्णमभूत्तदा " ( इति मार्कण्डेयः ) ॥

और दैत्य शब्द पुंलिङ्ग में होते है । जैसे कि अमराः, निर्जराः, देवाः—ये देवताओं के नाम हैं । उनके भेद जैसे कि तुषिताः, साध्याः, आभास्वराः, इन्द्रः, शक्रः, सूर्यः आदित्यः ' आदि होते हैं । देवताओं के अनुचर जैसे कि " हाहाः, हूहूः, तुम्बुरुः, नारदः, मातलिः " आदि होते हैं । असुरपर्याय जैसे कि, ' दैत्याः, दैतेयाः, दानवाः ' ये दैत्यों के नाम हैं । उनके भेद जैसे कि बलिः, नमुचिः, जम्भः आदि होते हैं । दैत्यों के अनुचर जैसे कि कूष्माण्डः, मुण्डः, कुम्भाण्डः आदि कहलाते हैं । इनका दैवतानि, देवता आदि बाधक हैं । भेद व पर्याय समेत उन्नीस स्वर्ग आदि शब्द पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि, स्वर्गः, नाकः, त्रिदिवः ये स्वर्ग के नाम हैं । इनका " द्योदिवौ द्वे स्त्रियां क्लीबे त्रिविष्टपम् " यह विशेषों से बाध है । 'यज्ञः, मखः, क्रतुः ' ये यज्ञ के नाम हैं । उनके भेद—जैसे कि, उक्थः, अतिरात्रः, अग्निष्टोमः, अश्वमेध आदि होते हैं । ' अद्रिः, गिरिः, पर्वतः—ये पर्वत के नाम हैं । इनके भेद—जैसे कि, मेरुः, हिमवान्, सह्य आदि होते हैं । इनका ' गन्धमादनम् ' यह बाध है । मेघः, घनः, जलदः—ये मेघके नाम हैं । उनके भेद—जैसे कि, पुष्करः, आवर्तकः आदि होते हैं । इनका ' अभ्रम् ' यह बाध है । अब्धिः, समुद्रः, सागरः ये सागर के नाम हैं । इनके भेद जैसे कि, क्षीरोदः, लवणोदः, सुरोदः आदि कहलाते हैं । ' द्रुः, वृक्षः, शाखी ' ये वृक्ष के नाम हैं । उनके भेद—जैसे कि लक्षः=पाकर, वटः=बरगद, आम्रः=आम इनका शिंशपा व पाटला आदि में बाध है । ' कालः, दिष्टः, समयः ' ये समय के नाम हैं । इनके भेद—जैसे कि, मासः=महीना । पक्षः=पखवारा । ऋतुः=वसन्त आदि छः ऋतुवें होती हैं । इनका ' दिनतिथ्यादौ ' यह बाधक है । असिः, खड्गः, मण्डलाग्रः—ये तलवार के नाम हैं । इनके भेद—जैसे कि नन्दकः, चन्द्रहासः आदि होते हैं । इनका 'कटित्र' आदि में बाध है । शरः, बाणः, विशिखः—ये बाण के नाम हैं । उनके भेद—जैसे कि, नाराचः, काण्डः, भल्ल आदि होते हैं । इनका ' इषुर्द्वयोः ' यह बाध है । अरिः, शत्रुः, अरातिः ये वैरी या दुश्मन के नाम हैं । उनके भेद 'आततायी' आदि होते हैं ॥ ११ ॥

हाथ, गाल आदि **करगण्डौष्ठदोर्दन्तकण्ठकेशनखस्तनाः ।**
अहाहान्त, विष भेद, रात्रान्त. **अह्नाहान्ताः क्ष्वेडभेदा रात्रान्ताः प्रागसंख्यकाः ॥ १२ ॥**

करः=राजभागभाग यानी महसूल, मालगुज़ारी, किरण या हाथ को कहते हैं । इनमें मरीचि आदिकों का बाध है । गण्डः, कपोलः=गाल । ओष्ठः, दन्तच्छदः, अधरः=ओठ या होठ । दोः, प्रवेष्टः=भुजा या बाँह । भुजा आदि का ' द्वयोः ' यह बाध है । दन्तः, दशनः, रदः=दाँत । इसका भेद ' जम्भः ' है । कण्ठः, गलः=कण्ठ या गला । समीप—गल व शब्द इनमें पण्डितलोग ' कण्ठ ' को त्रिलिङ्ग कहते हैं । केशः, कचः=बार या बाल । नखः, पुनर्भवः=नख या नाखून । इसका

" नखरोऽस्त्रियाम् " यह बाध है । स्तनः, कुचः, पयोधरः=चूची, दूध, छाती या पयोधर। जिनके अन्त में 'अह्न' और 'अह'–हों वे पुंलिङ्ग में होते हैं। यह परवल्लिङ्गता का अपवाद है । जैसे कि ' अह्नः पूर्वम्, पूर्वाह्णः। दिन के पूर्व भागको ' पूर्वाह्णः ' व अपरभाग को ' अपराह्णः ' कहते हैं । दो दिनों के समाहार को ' द्व्यहः ' और तीन दिनों के समाहार को ' त्र्यहः ' कहते हैं । यहां " सनपुंसकम् " इसका अपवाद है । क्ष्वेडः=विषको कहते हैं । उसके भेद–पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि, सौराष्ट्रिकः, शौल्किकेयः, ब्रह्मपुत्र आदि कहलाते हैं । जिनके अन्तरात्र हो व जिनके पूर्वपद संख्या न हो वे शब्द पुंलिङ्ग में होते हैं । यह परवल्लिङ्गता का अपवाद है, और परत्व से समाहार नपुंसकता को भी बाधता है । उसीसे अहोरात्रः=दिन–रात सर्वरात्रः=सारीरात । पूर्वरात्रः=रातिका पूर्वभाग । 'प्रागसंख्यकाः ' यह क्यों किया ? यदि न करोगे तो ' पञ्चरात्रम् ' व ' गणारात्रम् ' इनमें दोष आवेगा इस लिये किया गया है ॥ १२ ॥

गोंद आदि, विशेष धूप आदि, कसेरू आदि.

**श्रीवेष्टाद्याश्च निर्यासा असन्नन्ता " अबाधिताः " ।**
**कशेरुजतुवस्तूनि ( हित्वा ) तुरुविरामकाः ॥ १३ ॥**

श्रीवेष्ट आदि जो निर्यास यानी वृक्षद्रव–गोंद या सार हैं वे पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि, श्रीवेष्टः, सरलद्रवः=विशेषधूप । कहीं 'श्रीपिष्टः' ऐसा भी पाठ है । आद्य-शब्द से श्रीवासः=विशेषधूप । वृकधूपः=बनाई धूप । गुग्गुलुः=गूगलधूप । सिह्लकः= लोबानकी धूप । आदि शब्द पुंलिङ्ग में जानना चाहिये । यदि असन्त और अन्नन्त शब्द अबाधित हों तो पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि अङ्गिराः=एक ऋषि का नाम है । वेधाः=ब्रह्मा । चन्द्रमाः=चांद । अन्नन्त जैसे कि कृष्णवर्त्मा=आगी । प्रतिदिवा=दिवस या दिन । मघवा=इन्द्र या धनाढ्य । "अबाधिताः किम्" अबाधित क्यों कहा? यदि न कहोगे तो ' अप्सरसः '=अप्सरायें । जलौकसः=जोंक । सुमनसः=मालती या चमेली यहां होजावेगा । लोम=रोम या रूंगटे । साम=सामवेद या मिलाप । वर्म=कवच या बख्तर । कशेरु=कशेरुवा या अस्थिविशेष । जतु=लाख या लाह । वस्तु=पदार्थ या चीज़ । इन्हों को छोड़कर जिनके अन्त में " तु–रु " ये रहते हैं वे पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि, हेतुः=कारण । सेतुः=पुल, बांध या बन्ध । धातुः=मनुष्य के शरीर का सार अंश जैसे कि ( वात–पित्त–कफ ) बीज या वीर्य, सोना, रूपा, चाँदी, तांबा आदि खानि से निकली हुई चीज़ या क्रिया । कुरुः=दिल्ली के एक पुराने राजा का नाम । मेरुः=सुमेरुपर्वत । त्सरुः=तलवार आदि की मूठ । ' कशेरु जतुवस्तूनि हित्वा ' यह व्यर्थ किया गया है क्योंकि ' अबाधिताः ' इसके अन्वय का संभव है । वास्तव में ' अबाधिताः ' ये भी व्यर्थ है । क्योंकि ' विशेषैर्यद-बाधितः ' इससेही निर्वाह होजावेगा । इस लिये दारु=काठ । अश्रु=आंसू आदिकों

में निर्वाह जानना चाहिये ऐसा सुधा आदि व्याख्याकारों ने कहा है ॥ १३ ॥

कषणभमरोपध, पथनयसटोपध, गोत्र व वेदशाखा के नाम.

**कषणभमरोपान्ता ( यद्यदन्ता अमी अथ ) ।**
**पथनयसटोपान्ता गोत्राख्याश्चरणाह्वयाः ॥ १४ ॥**

क–ष–ण–भ–म–र– ये छः वर्ण जिनके उपान्त्य में हों यानी उपधा में रहते हों और यदि ये अकारान्त हों तो पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि, अङ्कः=आंक, चिह्न, संख्या, संकेत, नम्बर या गोद । अर्कः=सूर्य या मदार । लोकः=भुवन या लोग । शोकः=शोक या शोच । षान्त जैसे कि माषः=उड़द या माशा । तुषः=भूसी, छिलका या चोकरा । तोषः=संतोष, हर्ष, आनन्द । पोषः=पालन, पोषण । रोषः= क्रोध, कोप, गुस्सा । णान्त जैसे कि, पाषाणः=पत्थर । शाणः=शाणयन्त्र जिस पर हथियार पैने किये जाते हैं । गुणः=स्वभाव, विशेषण, हुनर, चतुराई, प्रवीणता, विद्या, रस्सी, डोरी, सत्त्व–रज–तम तीन गुण, कृपा–मेहरबानी, भला, भलाई या गुना हुआ । घुणः=एक कीड़ा जो कि लकड़ी या अनाज को खाकर थोथा कर देता है । भान्त जैसे कि, दर्भः=कुश या डाभ । सरभः=लड़ीसरा या वानरविशेष । गर्दभः=गधा । मान्त जैसे कि, सोमः=सोमरस या चन्द्रमा । होमः=हवन या आगी में साकल्यडालना । ग्रामः=गांव, बस्ती, खेड़ा, पुरा, समूह । धूमः=धुआं, भाफ़ । रान्त जैसे कि, झर्झरः=झांझ । शीकरः=जलकण । सीरः=हल । समीरः=पवन या हवा । प–थ–न–य–स–ट ये वर्ण जिनकी उपधा में वर्तते हों और यदि ये अबाधित हों तो पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि कूपः=कुआं, इन्दारा । यूपः=यज्ञाङ्ग-भेद या यज्ञपशु बाँधने का काष्ठविशेष । सूपः=दाल या पहिती । कलापः=अलंकारमात्र, मोरशिखा, तरकश या समुदाय । नाथः=स्वामी, मालिक, पति, धनी या योगियों की पदवी । सार्थः=जन्तुसमूह । शपथः=सौगन्द । नान्त जैसे कि, अपघनः=अङ्गावयव, इनः=स्वामी । जनः=लोग । अपनयः=दुर्नीति । विनयः=बिनती या शिष्टाचार । प्रणयः=प्यार या प्यार से मांगना । रसः=शृङ्गार, वीर, करुणा आदि नवरस, मधुरादि छः रस, गरल, प्रीति, अर्क, वेग, पारा । हासः=हँसना । पनसः=कटहल । करटः=कौआ या हाथी का गाल । पटः=कपड़ा, पल्ला, पड़दा या आड़ । सरटः=गिरगिट । ये शब्द पुंलिङ्ग में होते हैं । यहां पर मुकुट के मत में 'अदन्ताः' यह सम्बन्ध नहीं करता है क्योंकि आदि में अथ का प्रयोग किया गया है उसीसे गोमायुः=शृगाल या सियार । जायुः=औषध । वायुः=पवन । पायुः=गुदा आदि शब्द पुंलिङ्ग में होते हैं । जिनकी वंश में संज्ञा है वे गोत्राख्य ऋषिसंज्ञक कहलाते हैं । गोत्र के आदि पुरुष जो कि प्रवराध्याय में पढ़े गये हैं और जो अन्य अपत्य प्रत्यय के विना गोत्रवाचित्व से लोक में प्रसिद्ध हैं वे पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि, गौतमः, भरद्वाजः, अत्रिः, वसिष्ठः, कश्यपः और वत्स आदि पुँल्लिङ्ग में होते हैं ।

जैसे कि " गोत्रमस्माकं भरद्वाजः " हमारा गोत्र भरद्वाज है । वेदशाखा की नामवाली संज्ञा पुलिङ्ग में होती हैं । जैसे कि कठः, कलापः, बह्वृचः-आदि पुंलिङ्ग हैं ॥ १४ ॥

घञ् आदि, **नाम्न्यकर्तरि भावे ( च ) घञजबनङ्णघाथुचः ।**

ल्युआदि. **ल्युःकर्तरीमनिज्भावे कोघोःकिः(प्रादितोऽन्यतः) ॥१५॥**

घञ्—अच्—अप्—नङ्—ण—घ—अथुच् ये सात प्रत्यय जो कि संज्ञाविषय, कर्तृवर्जित कारक और भाव में विहित हैं तदन्त शब्द पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि प्रसीदन्त्यस्मिन्मनांसि, इस विग्रह में " हलश्च " से अधिकरण में ' घञ् ' करने पर प्रासादः=देवता व राजाओं का मन्दिर । प्रास्यते, यहां कर्म में 'घञ्' करने पर प्रासः=सांग । ' विदन्त्यनेन ' यहां करण में ' घञ् ' करने पर वेदः=आम्नाय हिन्दुओं की पवित्र पुस्तक, ऋग्वेद—यजुर्वेद—साम और अथर्ववेद, और इतिहास व पुराणों को पांचवां वेद भी कहते हैं । प्रपतन्त्यस्मात्, यहां अपादान में ' घञ् ' करने पर प्रपातः=बीहड़ या पहाड़ से जल गिरने का स्थान । भाव में जैसे कि, पाकः=पकाना । त्यागः=छोड़ना या दानदेना । चकार से " पदरुजविशस्पृशो-घञ् " से ' घञ् ' करने पर पद्यतेऽसौ पादः=पैर या चौथा भाग । रुजतीति रोगः=व्याधि या बीमारी । दायः=देना या देनेवाला, धायः=धारना या धारने वाला आदि शब्द संज्ञा में विहित भी ग्रहण किये जाते हैं । " एरच् " से ' अच् ' करने पर चयः=खांवां, चुनना या ढेर करना । जयः=जीतना । "ऋदोरप्" से ' अप् ' करने पर करः=पोत या लगान, किरण या हाथ । गरः=गला । लवः=काटना, लेश, कालभेद या रामात्मज । स्तवः=स्तुति, बड़ाई, या तारीफ़ करना । इज्यतेऽनेनात्रेतिवा इस विग्रह में " यजयाचयतविच्छप्रच्छरक्षोनङ् " से ' नङ् ' करने पर यज्ञः=याग, आत्मा, नारायण और अग्नि को कहते हैं । यत्नः=उपाय या तदबीर । ' नङ् ' यह उपलक्षण है उसीसे " स्वपोनन् " से क्रिया नन्, भी ग्रहण किया जाता है अथवा " स्वप्नः संवेश इत्यपि " इस मूलसे भी पुंलिङ्ग की सिद्धि जाननी चाहिये । " नौणच " से ' ण ' करने पर न्यदनं, न्यादः=आहार या जीमना । " पुंसि संज्ञायां घः—" से ' घ ' करने पर उरच्छदः=कवच या बख़्तर । प्रच्छदः=पट या ओहार । " ट्वितोऽथुच् " से 'अथुच्' करने पर श्वयथुः=शोथ या सूजना । वेपथुः=काँपना या हिलना " नन्दिग्रहिपचादिभ्यः " से कर्ता अर्थ में नन्द्यादिकों से विहित ' ल्यु ' प्रत्यय पुंलिङ्ग में होता है, जैसे कि नन्दयतीति, नन्दनः=सुखदायक, आनन्द देनेवाला, बेटा या इन्द्र का बागीचा । रमते इति रमणः=रमनेवाला । मधुसूदनः=मधुनामक दैत्य का मारनेवाला । यह संज्ञा में है और असंज्ञा में " कृतः कर्तर्य संज्ञायाम " इससेही सिद्ध है । भाव में ' इमनिच् ' तदन्त शब्द पुंलिङ्ग में होते हैं ।

जैसे कि 'पृथोर्भावः' इस विग्रह में "पृथ्वादिभ्य इमनिज्वा" इसमें 'इमनिच्' प्रत्यय करने पर प्रथिमा=विस्तार का होना । मृदोर्भावो, म्रदिमा=कोमलका होना । भाव में 'क' प्रत्यय तदन्त पुंलिङ्ग होते हैं । जैसे कि "सुपिस्थः" इस योगविभाग से भाव में 'क' प्रत्यय अथवा "घञर्थे कः" से 'क' करने पर आखूना-मुत्थानमाखूत्थः=मूसों का उठना या प्रकट होना । प्रस्थानम्, प्रस्थः=चल-ना या युद्धके लिये कूच करना, विस्तार, आधसेर, सेर या दोसेर का नाम है । उप-सर्ग और अन्यसुबन्त से परे जो घुसंज्ञक धातु उससे विहित जो 'कि' प्रत्यय तदन्त शब्द पुंलिङ्ग में होते हैं । "दाप्–दैप्" के विना दारूप व धारूप भी धातु घुसंज्ञक हैं" । जैसे कि "उपसर्गे घोः किः" से 'कि' प्रत्यय करने पर निवरां धीयतेऽनेन निधिः=सामान्यनिधि, कुबेर का भंडार या ख़ज़ाना । परिधीयतेऽनेन परिधिः=घेरा या सूर्य-चांद का मण्डल । आदीयते गृह्यतेऽर्थोऽनेनेत्यादिः=पहला, प्रथम, आरम्भ, मूल । विधानम्, विधीयतेऽनेनेति वा विधिः=विधान–ब्रह्मा, भाग या दैवज्ञ । उदका-नि धीयन्तेऽस्मिन्निति, इस विग्रह में "कर्मण्यधिकरणे च" से 'कि' करने पर उदधिः= समुद्र । जलानि धीयन्तेऽस्मिन्निति जलधिः=सागर । यहां पर 'प्रादितोऽन्यतः' यह व्यर्थ है क्योंकि 'घोः किः' इससे ही इष्ट की सिद्धि होजावेगी तो भी स्पष्टार्थ किया गया है ॥ १५ ॥

घोड़ा-घोड़ी, सूर्यकान्त, इन्दुकान्त, लोहकान्त आदि.

**द्वन्द्वेऽश्ववडवावश्ववडवानसमाहृते ।**
**कान्तः सूर्येन्दुपर्यायपूर्वोऽयः पूर्वकोऽपि च ॥ १६ ॥**

समाहार से अन्यत्र द्वन्द्वसमास में 'अश्ववडवौ' यह पुंलिङ्ग में होताहै । जैसे कि, अश्वश्च वडवा च 'अश्ववडवौ' यहां "पूर्ववदश्ववडवौ" इस शास्त्र से पूर्वपदस्थ पुंलिङ्ग हुआ । यह परवल्लिङ्गता का अपवाद है । द्विवचन अतन्त्र है यानी कहने को इष्ट नहीं है । उसीसे "अश्वाश्च वडवाश्च अश्ववडवाः, अश्ववडवान्, अश्ववडवैः" आदि प्रयोग साधु होते हैं । 'असमाहृते किम्' असमा-हार क्यों किया ? यदि न करोगे तो 'अश्वाश्च वडवाश्चैषां समाहारः' अश्ववड-वम्–यहां "विभाषा वृक्षमृगतृणधान्यव्यञ्जनपशुशकुन्यश्ववडवपूर्वापराधरोत्तराणाम्" से जो नपुंसकत्व व एकवचनान्त होता है वह न होगा इसलिये किया है । सूर्य-चन्द्र के पर्यायपूर्वक कान्तशब्द पुंलिङ्ग है । जैसे कि, सूर्यकान्तः, अर्ककान्तः, इन्दु-कान्तः, चन्द्रकान्तः, सोमकान्तः आदि होते हैं । अयोवाचक यानी लोहवाचक पूर्व-कभी कान्त शब्द पुंलिङ्ग है । जैसे कि अयस्कान्तः, लोहकान्तः, पिण्डकान्त आदि पुंलिङ्ग में होते हैं ॥ १६ ॥

बरा आदि, **वटकश्चानुवाकश्च रल्लकश्चकुडङ्गकः ।**

फोंक आदि. **पुङ्खोन्यङ्कः समुद्गश्च विटपट्टघटाः खटः ॥ १७ ॥**

वटकः=उड़द की पीठी का विकार यानी बरा का नाम है । अनुवाकः=वेद का अवयव या भाग या ऋग्यजुर्वेद का समुदाय । रल्लकः=कम्बल या पक्ष्मकम्बल या कमरा इस प्रसिद्ध का नाम है । कुडङ्गकः, कुटङ्गकः, कुटुङ्गकः=छावना या वृक्षलता का समूह या घर । पुङ्खः=बाण का अवयव यानी फोंक । न्युङ्खः या न्यूङ्खः बड़ा सुन्दर या सामवेद में धरा ओंकार । समुद्गः=संपुट या डब्बा । विटः=पहाड़, उजला, भौंरा, मूसा, खैर, धूर्त या ठग । पट्टः=पीसने का पत्थर, घाव आदि का बन्धन, चौराहा या काष्ठ आदि का बना हुआ आसनविशेष, पीढ़ा या पाटा । धटः= तुला या तराजू । खटः=अन्धकूप, खपजाना, प्रहारान्तर, टांकना या बांधना ॥ १७ ॥

कोट, अरहट, बाजार आदि, गलगण्ड, प्यटारी, लाठी, मुखरोग, घावका चिह्न, घुन.

**कोट्टारघट्टहट्टाश्च पिण्डगोण्डपिचण्डवत् ।**
**गडुः करण्डो लगुडो वरण्डश्च किणो घुणः ॥ १८ ॥**

कोट्टारः=नगरवासी या नागरब्राह्मण, कुआं या पुखरिया का पाट । घट्टः=घाट का नाम है । कितेक आचार्यों ने 'कोट्टः' व 'अरघट्टः' ऐसा पदच्छेद कर कोट्टः=दुर्ग, क़िला—गढ़ या पुर । अरघट्टः=कुआं का भेद ऐसा व्याख्यान किया है । या उसके ऊपर बंधा जलके निकालने का काष्ठ रहट अरहट या पुरवट । हट्टः=क्रय विक्रय का स्थान, हटिया या बाज़ार । पिण्डः=गन्धरस, बल, सघन, देह व घर का एकदेश, देहमात्र, पिण्डदान, पति के मरजाने पर जार से उपजा हुआ बालक या गोलाकार और लोबान का नाम है । गोण्डः=नीचजाति भेद या बड़ीनाभि । पिचण्डः=पशु का अवयव, उदर या पेट " पिचण्डवत् " यहां के ' वत् ' शब्द से वक्ष्यमाण गडु आदिक शब्द भी पुंलिङ्ग हैं, यह बोधित होता है । गडुः=गलगण्ड, पृष्ठगुड या कुबड़ा । करण्डः=कौआ, डब्बा, डिबिया, प्यटारी, पात्र, मधुचक्र, शहद का छत्ता, पानपात्र या पुष्पभाजन । लगुडः=बांस आदि का दण्ड, लट्ठ या लाठी । वरण्डः=अन्तरावेदि—समूह—मुखरोग । किणः=मांसकी गांठि का भेद जो कि फावड़ा व लाठी के चलाने से हाथ आदि में होजाती है और घाव से उपजे हुए चिह्न को भी कहते हैं । घुणः=काठ का कीड़ा या घुन इस प्रसिद्ध का नाम है ॥ १८ ॥

मशक, बालों का बांधना, हरारंग, पागुर, सामवेद, ध्वनि, बुल्ला. रोगभेद, दशकरोड़, कुन्द, फेना, उंचाई, पुआ या बरा.

*** दृतिसीमन्तहरितोरोमन्थोद्गीथबुद्बुदाः ।**
**कासमर्दोऽर्बुदःकुन्दः फेनस्तूपौ सपूपकौ ॥ १९ ॥**

दृतिः=चामका दोना या मशक । सीमन्तः=केशविन्यास, पटिया पारना या

* इन्द्रियाणान्तु सर्वेषां यद्येकं क्षरतीन्द्रियम् । तेनास्य क्षरति प्रज्ञा दृतेः पात्रादिवोदकम् ॥ (इति मनुः)॥

गुथा हुआ चूड़ा । हरित्=हरा घोड़ा, हरारंग, पलाश, या तृणविशेष । रोमन्थः=पशुओं के चबाये हुए को फिर चबाना, रौंथ या पागुर । उद्गीथः=ॐकार, सामवेद की ध्वनि या सामवेद का विशेषभाग । बुद्बुदः=जलका विकार या बुल्ला का नाम है । कासमर्दः या काशमर्दः=मसाले का भेद, गुल्मभेद या रोगभेद । अर्बुदः=मांसग्रन्थि, दशकरोड़, या अर्बुदपर्वत यानी अर्वली पहाड़ विशेष । कुन्दः=कुन्द का फूल, मुकुन्द, भ्रमण करना, खज़ाने का भेद, औज़ार रखने का पात्र या शिल्पभाण्ड । फेनः=जल का विकार या समुद्रफेन । स्तूपः=वृक्ष या पर्वत की बड़ी उंचाई या घी आदिकों से किया हुआ कूट । पूपकः पुआ या बरा का नाम है । यूपः या यूपकः=यज्ञ का खंभा कि जिसमें यज्ञीयपशु बांधा जाता है ॥ १६ ॥

घाम, राजा व क्षत्रिय, भाला, मुर्दा, छूरा, व्यवहार, पदार्थ, पानी की धारा, बाण, अम्लवेतस, गोल, ईंगुर, देह.

**आतपः क्षत्रिये नाभिः कणपक्षुरकेदराः ।**
**पूरक्षुरप्रचुक्राश्च गोलहिङ्गुलपुद्गलाः ॥ २० ॥**

आतपः=उजेला, सूर्य का प्रकाश या घाम का नाम है । क्षत्रियवाचक नाभिशब्द पुंलिङ्ग है । नाभिः=राजाविशेष, नाह या क्षत्रिय । कणपः=प्रासविशेष या भाला । कुणपः=बे प्राण की देह, मुर्दा या लाश या दुर्गन्ध को कहते हैं । क्षुरः=नाई का छूरा, तालमखाना, या गोखुरू । केदरः=व्यवहार का द्रव्य या पदार्थ या वृक्षविशेष । पूरः=जलका प्रवाह, घावका पूरना या खाने का पदार्थ । क्षुरप्रः या खुरप्रः=बाणभेद जो कि छूरा के समान पैना होता है । चुक्रः=चूक, खट्टा पदार्थ, अम्लवेतस । गोलः=गोलाकार या गोलपदार्थ जो कि तोप के गोले व गेंद आदि में विख्यात है । हिङ्गुलः या हिङ्गुलुः=राग द्रव्य का भेद, रक्तवर्ण सेंदुर के समान कोई सा पदार्थ या ईंगुर का नाम है । पुद्गलः=सुन्दर आकारवाला, आत्मा या देह । जैसे कि "पुद्गलः सुन्दराकारे त्रिषु पुंस्यात्मदेहयोः" (इति मेदिनी) 'पुद्गलः' यह सुन्दर आकार में त्रिलिङ्ग है और आत्मा व देह में पुंलिङ्ग कहा जाता है ॥ २० ॥

भूत, पहलवान, भालू, जाउरि, पटा-पीढा या अन्नभेद, कांजी, हर्ष, कड़ाह, पीकदान.

**वेतालमल्लभल्लाश्च पुरोडाशोऽपि पट्टिशः ।**
**कुल्माषो रभसश्चैव सकटाहः पतद्ग्रहः ॥ २१ ॥**

**इति पुंलिङ्गसंग्रहः ॥**

वेतालः=वह मुर्दा जो कि भूत के प्रविष्ट होजाने से जीता सा जाना जाता है. या शिवजीके अनुचर का नाम, या द्वारपाल को भी कहते हैं । मल्लः=पात्र, गाल,

मल्ली का भेद या बाहुयुद्धकुशल, कुश्ती लड़नेवाला ' मल्लविशेष ' । भल्लः= भालू, बाणविशेष, भाला या भांटा । पुरोडाशः=या पुरोडासः=हविष का भेद, उड़द आदि की पीठी की चौंसी, सोमलता का रस या हवन शेष का नाम है । पट्टिशः या पट्टिसः=आयुधविशेष या ' पटा ' इस प्रसिद्ध का नाम कहा जाता है । कुल्माषः या कुल्मासः=अधभिगा जौ, कांजी, या उड़द आदि से मिला अधगीला भात या कि जिसको लोक में ' खिचड़ी ' कहते हैं । जैसे कि " कुल्माषं काञ्जिके यावके पुमान् " ( इति मेदिनी ) रभसः=हर्ष, वेग, उत्सुकता या पूर्वापर का विचार करना । कटाह समेत पतद्ग्रह शब्द पुंलिङ्ग में होता है । कटाहः=घी व तेल आदि के पकाने का पात्र, कराह या कराही खपड़ा, कछुवा की पीठ, स्तूप यानी वृक्ष या पहाड़ की उंचाई या भैंसी का बच्चा । जैसे कि, " कटाहः कूर्मकर्परे । द्वीपस्य च प्रभेदे च तथा स्यान्महिषीशिशौ । तैलादिपाकपात्रे च " ( इति कोषान्तरम् ) । पतद्ग्रहः=थूंकने का पात्रविशेष यानी " पीकदान " इस प्रसिद्ध का नाम पण्डितों ने कहा है ॥ २१ ॥

इति पुंलिङ्गसंग्रहविवरणम् ॥

आकाशादि, **( द्विहीने ) ऽन्यच्च खारण्यपर्णश्वभ्रहिमोदकम् ।**
शीतादि. **शीतोष्णमांसरुधिरमुखा† क्षिद्रविणं बलम् ॥ २२ ॥**

अब स्त्री व पुंलिङ्ग दोनों से रहित नपुंसकलिङ्ग का अधिकार बाह्लीकशब्द पर्यन्त किया जाता है । अन्य अवशिष्ट यानी उक्तसंग्रह से शेष और चकार से वस्त्र व भूषणों का संग्रह भी नपुंसकलिङ्ग में होता है । तहां " पर्यायसमेत " कितेक शब्दों को दिखलाते हैं । जैसे कि खम्=इन्द्रिय, पुर, क्षेत्र, शून्य, बिन्दु, आकाश, संवेदन, देवलोक और सुख को कहते हैं । अरण्यम्=बन, कानन, विपिन या जंगल का नाम है । पर्णम्=पत्ता, दल या पलाश । श्वभ्रम् या स्वभ्रम्=पाताल या अधोभुवन । हिमम्=पाला या ठंढा । उदकम्=जल, नीर या पानीय । शीतम्=शीतल, ठंढा या आलस । उष्णम्=ग्रीष्म, दक्ष या गरम । मांसम्=पिशित, तरस या आमिष । रुधिरम्=शोणित, रक्त या कुंकुम । मुखम्=वदन, वक्त्र, निस्सरण, प्रारम्भ, उपाय, नाटक आदि की संधि या शब्द । अक्षि=नयन, नेत्र, लोचन या आंख । द्रविणम्= धन, वित्त, काञ्चन, पराक्रम या बलको भी कहते हैं । बलम्=गन्धरस, रूप, शौर्य, स्थौल्य और फ़ौज में नपुंसक । बलदेव, बलासुर और वायस ( कौआ ) में पुंलिङ्ग । और बलवान् में वाच्यलिङ्ग तथा बरियारा में स्त्रीलिङ्ग है ॥ २२ ॥

† " प्राक्खनो मुखुदात्तश्च ततोऽच्प्रत्ययो भवेत् । प्रजासृजा यतः खातं तस्मादाहुर्मुखं बुधाः " ( इति निरुक्तम् ) ॥

फल, सोना, तांबा, लोहा, सुख, दुःख, शुभ, अशुभ, कमल आदि फूल, नमक, पक्वान्न, उबटन.

**फलहेमशुल्वलोहं सुखदुःखशुभाशुभम्।**
**जलपुष्पाणि लवणं व्यञ्जनान्यनुलेपनम्॥ २३॥**

फलम्=फलमात्र या काम का सिद्ध होना, जायफर, अनाजफल, त्रिफला, कंकोल, हथियार की नोक, संपदा, लाभ, मेवा, प्रयोजन, परिणाम, संतान, वंश, संतति प्रतिफल, पारितोषिक, बाणके आगे का लोहा, फार, (गणित में) लब्धि, ढाल, या फरी। हल=लाङ्गल या सीर। हेम=हाटक, हिरण्य, काञ्चन या स्वर्ण। शुल्वम्=ताम्र (तांबा) द्व्यष्ट, वरिष्ठ या म्लेच्छमुख। लोहम्=लोहा, तीक्ष्ण, पिण्ड या शस्त्रक। सुखम्=सुख, शात या शर्म। दुःखम्=दुःख, कृच्छ्र, कष्ट या कलाकुल। शुभम्=शुभ, कल्याण, मङ्गल। अशुभम्=अशुभ, अभद्र, अकल्याण। जलपुष्पाणि=जलसे उपजे पुष्प (फूल) कुमुद, कमल, कह्लार या उत्पल आदि। लवणम्=सैन्धव आदि नमक, समुद्र, लवणासुर, रस, नदीभेद या वैरी। व्यञ्जनानि=तेमन, निष्ठान, चिह्न, दाढ़ी, व्यञ्जनविशेष से दही, तक्र, तरकारी, साग भोजन के अच्छेपदार्थ और वह अक्षर जिसमें स्वर न हो, जैसे क. से लेकर ह पर्यन्त वर्णों को 'व्यञ्जन' कहते हैं। अनुलेपनम्=उबटन लगाना, तेल लगाना जैसे कि "कुंकुमाद्यनुलेपनम्" कुंकुम, केसर या चन्दन आदि का लेप करना। 'बाधितादन्यत्' किम्। बाधित से "अन्यत्" ऐसा क्यों कहा गया? यदि न कहोगे तो आकाशः-विहायाः-द्यौः, अटवी-आदि में दोष आजावेगा-ये ख आदि शब्द पर्याय व विशेषता समेत नपुंसकलिङ्ग में होते हैं ऐसा मुकुट व स्वामी आदिकों ने व्याख्यान किया है॥ २३॥

करोड़ से भिन्न सौ आदि संख्या लाख, द्विस्वर इसन्त, उसन्त, अमन्त, अनान्त

**कोट्याः शतादिः संख्यान्या वा लक्षा नियुतं (च तत्)।**
**द्व्यच्कमसिसुसन्नन्तं यदनान्तमकर्तरि॥ २४॥**

कोटि से भिन्न शतादि संख्या नपुंसकलिङ्ग में होती है। जैसे कि शतम्=सौ। सहस्रम्=हज़ार। अयुतम्=दशहज़ार। अर्बुदम्=दशकरोड़। लक्षा=लाख जैसे कि "लक्षा न पुंसि संख्यायां क्लीबे व्याजशरव्ययोः" (इति मेदिनी) संख्यावाची लक्षा शब्द पुंलिङ्ग में नहीं होता है। छल व निशाना में नपुंसक है। और वह लक्ष नियुत शब्दवाच्य भी है। जैसे कि "शतं सहस्रमयुतं नियुतं प्रयुतं मतम्। कोटिरर्बुदमिति क्रमादशगुणोत्तरम्" (इति रत्नकोषः) सौ, हज़ार, दशहज़ार, लाख, दशलाख, करोड़ और दशकरोड़ ये क्रमसे दशगुना उत्तरवाले हैं। असन्त-इसन्त-उसन्त-अमन्त जो दो स्वरवाले शब्द हैं वे नपुंसक में होते हैं। जैसे कि

यश:=कीर्ति या नामवरी । पय:=दूध या पानी । तेज:=प्रताप या प्रकाश । तम:= अन्धकार, तमोगुण व शोक में नपुंसक और राहु में विकल्प से पुंलिङ्ग होता है । इसन्त जैसे कि, सर्पि:=घी । हवि:=घी या साकल्यविशेष । रोचि:, या शोचि:= दीप्ति या प्रकाश । उसन्त जैसे कि धनु:=धनुष् या चाप । वपु:=शरीर, देह या काय । यजु:=यजुर्वेद । अन्नन्त जैसे कि कर्म=काम, धन्धा, धर्मसम्बन्धी काम जैसे कि यज्ञ—होम—दान आदि, पहले जन्म में किया हुआ, कर्मकारक, भाग या क़िस्मत । चर्म=चमडा या ढाल । वर्म=कवच या बख़्तर । शर्म=सुख या ब्राह्मणों की पद्वी । कर्तृवर्जितकारक में जो अनान्त शब्द वह नपुंसक में होते हैं । जैसे कि कदनम्= मारना, पीटना या रुलाना । गगनम्=आकाश या आस्मान । दमनम्=दमन करना । शमनम्=शमनकरना । ‘ अकर्तरि किम् ’ कर्तृवर्जित ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो नन्दन:=सुखदायक, आनन्द देने वाला । रमण:=रमनेवाला । सूदन:=मारने या छरनेवाला आदिकों में भी होजावेगा ॥ २४ ॥

त्रान्त, सलोपध, संख्यापूर्वपद रात्रान्त, पात्राद्यन्तद्विगुसमास.

**त्रान्तं सलोपधं शिष्टं रात्रं प्राक्संख्ययान्वितम् ।**
**पात्राद्यदन्तैरेकार्थो द्विगु ( र्लक्ष्यानुसारतः ) ॥ २५ ॥**

जिनके अन्तमें ‘ त्र ’ हो और जिनकी उपधा में सकार व लकार हो वे शब्द नपुंसकलिङ्ग में होते हैं । त्रान्त जैसे कि गात्रम्=गात या शरीर । दात्रम्=दांतरि या हंसिया । पात्रम्=बरतन, बासन, आधार, दानदेने योग्य या उचित । मित्रम्=मिलापी, सखा या हितू । यन्त्रम्=शीसा आदि यन्त्र, कल या तावीज़ । वहित्रम्=जलयान या जहाज़ । वस्त्रम्=वसन या कपड़ा । सोपध जैसे बिसम्=मृणाल या भंसीड़ा । बुसम्=भुस या भूसा । अन्धतमसम्=गाढ़ा अन्धकार या बड़ा अँधेरा । लोपध जैसे कि कूलम्=तीर या किनारा । तूलम्=सहतूत या रुई । मूलम्=जड़, असल, वंश, कुल, संतान, असलधन, पूंजी, किसी पुस्तक का मूल या उन्नीसवां नक्षत्र । शूलम्= पीड़ा, दु:ख, रोग, लोहे का तीखा कांटा या त्रिशूल । ‘ शिष्टम् ’ यह जो प्रागुक्त से भिन्न है वह भी और वह प्रागुक्त जो कि अबाधित है वह भी त्रान्तादिक नपुंसक में होते हैं ‘ शिष्टम् ’ यह क्यों कहा यदि न कहोगे तो पुत्र:=पुन्नामनरक से बचाने या कुलको पवित्र करनेवाला पुत्र या बेटा । मन्त्र:=वेदों का भेद, देवादिकों का साधन या सलाह करना । वृत्र:=मेघ, वैरी, अंधेरा, दानव, इन्द्र या पर्वत । कंस:= पानपात्र, कटोरा, आबख़ोरा या उग्रसेन का बेटा । पनस:=कटहल या बानरविशेष । हंस:=एक प्रकार के पक्षी जो कि पानी के सरोवर में रहते हैं, आत्मा, जीव, पर- मात्मा, ब्रह्म, राजा, योगी घोड़ा या सफ़ेद पदार्थ । काल:=समय, कालारंग, यमराज या मौत । शाल:=सौरीनामक मछली, आवरण या घेर । संख्यापूर्वक रात्र शब्द नपुंसक में होता है । “ रात्राह्नाहा: पुंसि ” इस सूत्र से पुंस्त्व प्राप्त था उसका

यह अपवाद है । जैसे कि द्विरात्रम्=दो रातियों का समाहार । त्रिरात्रम्=तीन रातियों का समाहार । पञ्चरात्रम्=पांचरातियों का समाहार । संख्यया, यह क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो अर्धरात्रः=आधीरात । मध्यरात्रः=राति का मध्यभाग यहां दोष आवेगा । पात्र आदि अदन्त शब्दों से जो एकार्थ द्विगुसमास वह शिष्टप्रयोगों के अनुसार क्लीब में होता है । जैसे कि पञ्चपात्रम्=पांचपात्रों का समाहार । त्रिभुवनम्=तीन भुवनों का समाहार । 'एकार्थः किम्' एकार्थ क्यों कहा ? पञ्चकपालः= पांच कपालों में धरा हुआ यज्ञ का भाग । यह तद्धितार्थ में द्विगु है । 'लक्ष्यानुसारतः किम्' "लक्ष्य के अनुसार" ऐसा क्यों कहा ? त्रिपुरी=तीनपुरों का समाहार । पञ्चमूली=पांच जड़ों का समाहार । त्रिलोकी=स्वर्ग–मर्त्य–पाताल इन तीनों का समाहार । आदि अपवाद हैं ॥ २५ ॥

एकार्थकद्वन्द्व, अव्ययीभाव, संख्याव्यय से परे पथिन्, षष्ठ्यन्त परछाया, समूह में सभा.

**द्वन्द्वैकत्वाव्ययीभावौ पथः संख्याव्ययात्परः ।**
**षष्ठ्याश्छाया (बहूनां चे) द्विच्छायं (संहतौ)सभा ॥ २६ ॥**

एकार्थकद्वन्द्व यानी समाहारद्वन्द्व और अव्ययीभावसमास ये दोनों नपुंसकलिङ्ग में होते हैं । द्वन्द्वैकत्व जैसे–पाणिपादम्=हाथ पैरों का समाहार । शिरोग्रीवम्= शीश–ग्रीवा का समाहार । मार्दङ्गिकपाणविकम्=मृदङ्गवादक, पणववादकों का समुदाय । अव्ययीभाव जैसे–अधिगोपम्=गोपों में अधिकार करके जो बर्तता है । उपगङ्गम्=गङ्गाके समीप । अधिस्त्रि=स्त्रीके अधीन घर का कार्य । यथाशक्ति= शक्ति को नहीं नांघकर । संख्या और अव्यय से परे पथ शब्द यानी कृतसमासान्त पथिन् शब्द नपुंसक में होता है । जैसे कि द्विपथम्=दो मार्गों का समाहार । त्रिपथम्=तीन मार्गों का समाहार । चतुष्पथम्=चौराहा । अव्यय से परे जैसे कि, विपथम्=विरूप या विरुद्धमार्ग । कापथम्=कुमार्ग या कुराह । संख्याव्ययात्परः किम्, संख्या व अव्यय से परे ऐसा क्यों किया ? यदि न करोगे तो 'धर्मस्य पन्थाः' धर्मपथः=धर्म का मार्ग । योगस्य पन्थाः, योगपथः=योग का मार्ग । यहां होजावेगा । 'कृतसमासान्तःकिम्' कृतसमासान्त ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो अतिपन्थाः= अत्युत्तममार्ग । सुपन्थाः=शोभनमार्ग । यहां "न पूजनात्" से समासान्त का निषेध होजाता है । षष्ठ्यन्त से परे तत्पुरुष समास में छाया शब्द नपुंसक में होता है । यदि वह छाया बहुतों की हो । जैसे कि वीनां=पक्षिणां छाया, विच्छायम्= पक्षियों की छाया । इक्षूणां छाया, इक्षुच्छायम्=ईखों या गन्नों की छाया । "बहूनां किम्" ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो कुड्यस्य छाया, कुड्यच्छाया–कुड्यच्छायम्=भीत या दीवाल की परछाईं । यहां "विभाषासेनासुराच्छायाशाला-

निशानाम् " से क्लीबता विकल्प से होती है। समूह अर्थ में वर्तमान जो सभा-शब्द तदन्त तत्पुरुष नपुंसक में होता है। यदि सभा षष्ठयन्त से परे हो। जैसे कि-स्त्रीणां सभा, स्त्रीसभम्=स्त्रियों की सभा यानी समुदाय। यहां " अशाला च " इस सूत्र से क्लीबता होती है। ' संहतौ ' ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो धर्मस्य सभा, धर्मसभा=धर्मशाला यहां दोष आवेगा इस लिये कहा है ॥ २६ ॥

राजशब्द वर्जित राजपर्याय-रक्षःपिशाचादि वाचक षष्ठयन्त पर शालार्थक सभा शब्द.

**शालार्थापि परा राजाऽमनुष्यार्थादराजकात्।**
**दासीसभं नृपसभं रक्षःसभ ( मिमादिशः ) ॥ २७ ॥**

राजशब्द वर्जित राजपर्याय और मनुष्यहीन राक्षसपिशाचादि वाचक षष्ठयन्त से परे शाला ( घर ) अर्थवाला अपिशब्द से समूहार्थवाला भी सभा शब्द तत्पुरुष समास होजाने पर नपुंसकलिङ्ग में होता है। राजपर्याय से जैसे कि इनस्य सभा, इनसभम्=स्वामी की सभा। प्रभूणां सभा, प्रभुसभम्=प्रभुओं की सभा। अमनुष्यार्थ से जैसे रक्षसां सभा, रक्षःसभम्। राक्षसों की समाज। पिशाचानां सभा, पिशाचसभम्=पिशाचों की सभा। दासीनां सभा दासीसभम्=दासियों का घर। नृपाणां सभा, नृपसभम्=नरपालों की समाज। इन्हों में " सभा राजामनुष्यपूर्वा " इस सूत्र से नपुंसकलिङ्ग हुआ। ये उदाहरण जानना चाहिये। ' अराजकादिति किम् ' ' अराजक से ' ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो राज्ञांसभा, राजसभा=राजाओं की समाज। यहां नपुंसक होजावेगा। राजपर्याय के ग्रहण से यहां न हो जैसे कि चन्द्रगुप्तस्य सभा, चन्द्रगुप्तसभा=चन्द्रगुप्तकी समाज। यह राजविशेष है। ' षष्ठयन्तात्किम् ' षष्ठयन्त से ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो ' ईश्वराचासौ सभाचेति ' ईश्वरसभा ' यहां दोष आवेगा। न सभा, असभा=नहीं सभा। ' तत्पुरुषे ' इति किम्, ' तत्पुरुषे ' ऐसा क्यों कहा यदि न कहोगे तो ' ईश्वरस्य सभेव सभा यस्येति ' ईश्वरकी सभा की नाईं सभा है जिसकी उसे ' ईश्वरसभः ' कहते हैं। यहां बहुव्रीहि समास में दोष आजावेगा इस लिये किया है ॥ २७ ॥

उपज्ञान्तआदि, **उपज्ञोपक्रमान्तश्च तदादित्वप्रकाशने।**
कौपज्ञान्तआदि. **कौपज्ञकोपक्रमादिकन्थोशीनरनामसु ॥ २८ ॥**

यदि उपज्ञा और उपक्रम इन दोनों का पहले प्रकाश करना हो तो उपज्ञान्त व उपक्रमान्त तत्पुरुषसमास नपुंसक में होता है। उसीको पाणिनिजी भी कहते हैं कि, " उपज्ञोपक्रमंतदाद्याचिख्यासायाम् " उपज्ञान्त और उपक्रमान्त तत्पुरुष नपुंसक में होता है। यदि उन उपज्ञायमान व उपक्रममाणों का पहले कहने को इष्ट

१ कस्य प्रजापतेः उपज्ञा, उपक्रमश्च। सृष्टिस्तेनादौ ज्ञाता प्रक्रान्ता च ॥

हो । जैसे कि उपज्ञायते इत्युपज्ञा, को ब्रह्मा तस्य उपज्ञा आद्यं ज्ञानम्, कोपज्ञम्=प्रजा । प्रजापति ने प्रथम बनाया था इसीसे उसीने आदि में प्रजाको जाना था । कस्य ब्रह्मणः उपक्रमः, आद्यारम्भः, कोपक्रमम्=लोकः । ब्रह्मा का आद्यारम्भ यानी ब्रह्माने पहले रचा था इसीसे उसने आदि में लोक का आरम्भ किया था । आदि शब्द से पाणिनेरुपज्ञा आद्यं ज्ञानम्, पाणिन्युपज्ञं=ग्रन्थः । पाणिनि ने पहले बनाया था इसीसे आदि में उसने ग्रन्थ को जाना था । नन्दस्य उपक्रमः आद्यारम्भः, नन्दोपक्रमम्=द्रोणः । नन्दका आद्यारम्भं यानी नन्द ने आदि में उस द्रोण का आरम्भ किया था । षष्ठ्यन्त से परे जो कन्था शब्द तदन्त तत्पुरुष नपुंसक में होता है । यदि वह कन्था शब्द उशीनरदेशस्थ संज्ञाओं में बर्तता हो । जैसे कि सौशमीनां कन्था, सौशमिकन्थम्=सौशमियों की कथड़ी, गुदड़ी या कमरी । आह्वीनां कन्था, आह्विकन्थम्=आह्वियों की कन्था । 'उशीनर इति किम्' उशीनर ऐसा क्यों कहा यदि न कहोगे तो दाक्षिकन्था=दाक्षियों की गुदड़ी । यह संज्ञा बाह्लिकों में है । 'नामसु' ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो वीरणानां कन्था, वीरणकन्था=गांडर की कथड़ी । यह संज्ञा कहीं भी नहीं है ॥ २८ ॥

भाव में नणक चितों से अन्य अदन्त प्रत्यय, समूह व भाव कर्म में तद्धित प्रत्ययांत, पुण्य सुदिन पर अहन्शब्द.

**भावे नणकचिद्भ्योन्ये समूहे भावकर्मणोः ।**
**अदन्तप्रत्यया पुण्यसुदिनाभ्यां त्वहः परः ॥ २९ ॥**

न—ण—क—और चित् उन्हों से भिन्न अदन्त प्रत्यय कृत्संज्ञक जो भाव में विधान कियेगये हैं तथा समूहार्थ व भावकर्म में विहित अदन्त प्रत्ययवाले तद्धित तदन्तनाम नपुंसक में होते हैं । जैसे कि भूतम्=होना । यहां भाव में क्त प्रत्यय नपुंसक हुआ । भवितव्यम् या भवनीयम् भवद्भिः=आप लोगोंका होना उचित है । भवति—भूयते भवितुं योग्यमिति वा भव्यम् । होता या होना या होनेयोग्य, कुशल-क्षेम । ब्रह्मणोभवनम्, ब्रह्मभूयम्=वेद या ब्रह्म का होना यहां "भुवो भावे क्यप्" से भाव में क्यप् हुआ । "संरवणम्, सांराविणम् । संकूटनम्, सांकूटिनं वर्तते=परस्पर बहुतही चिल्लाते और कूट करतेहुए वर्तमान है ।" इन दोनों में "अभिविधौ भावे इनुण्" से 'इनुण्' तदन्त से "अणिनुणः" से 'अण्' और "इनण्यनपत्ये" से 'इन्' प्रकृति से रहता है । उसीसे "नस्तद्धिते" इस सूत्र से टिलोप नहीं हुआ । "नणक" ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो यज्ञः=याग । यत्नः=उपाय । यहां "यजयाचयतविच्छप्रच्छरक्षोनङ्" से भावादि में 'नङ्' हुआ । स्वप्नः=स्वपना । यहां "स्वपोनन्" से भाव में 'नन्' हुआ । न्यादः=जीमना । यहां "नौणच्"

से भाव में ' णच् ' हुआ। आखूत्थः=मूषकों ( मूसों ) का उठना। यहां "सुपीति" से ' क ' हुआ। विघ्नः=रोक, रुकाव, अटकाव, बिगाड़ या बाधा। यहां 'घञर्थे' से 'क' हुआ। चित् प्रत्ययान्त जैसे कि, चयनम्, चयः=ढेर करना। जयनम्, जयः=जीतना। यहां " एरच् " से ' अच् ' हुआ। कारणं, कारणा=तीव्रवेदना। यहां " णयास-श्रन्थोयुच् " से ' युच् ' हुआ। इन उदाहरणों में दोष आवेगा। समूह में तद्धित जैसे कि, भिक्षाणां समूहो, भैक्षम्=भिक्षाओं का समूह। यहां ' भिक्षादिभ्योऽण् ' से ' अण् ' हुआ। औपगवानां समूहः, औपगवकम्=उपगु अपत्यों का समुदाय। यहां " गोत्रोक्षोष्ट्र-" से ' वुञ् ' हुआ। काकानां समूहः, काकम्=कौओं का समूह। यहां " तस्य समूहः " से ' अण् ' हुआ। केदाराणां समूहः, कैदार्यम्—कैदारकं वा=खेतों का समूह। यहां " केदाराद्यञ्च " से ' यञ् ' या ' वुञ् ' हुआ। गोर्भावो, गोत्वम्=गौका होना। यहां " तस्यभावस्त्वतलौ " से ' त्व ' प्रत्यय हुआ। शुचेर्भावः शौचम्=पवित्रता का होना। मुनेर्भावो मौनम्=मुनि का होना। यहां " इगन्ताच्चलघुपूर्वात् " से ' अण् ' हुआ। मनोज्ञानां समूहो, मानोज्ञकम्=सुन्दरता या सुडौलता का समूह। यहां " द्वन्द्वमनोज्ञादिभ्यश्च " से ' वुञ् ' हुआ। स्तेनस्य भावः, कर्म वा स्तेयम्=चोर का होना या कर्म। यहां " स्तेनाद्यन्नलोपश्च " से ' यत् ' और नलोप हुआ। शुक्लस्य भावः, कर्म वा शौक्ल्यम्=सफ़ेद का होना या कर्म। यहां " गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च " से ' ष्यञ् ' हुआ। पुण्य व सुदिन से परे कृतसमासान्त अहन् शब्द नपुंसक में होता है। जैसे कि, पुण्यं च तदहश्च पुण्याहम्=पुण्यदिन। सुदिनं च तदहश्च, सुदिनाहम्=भला दिन। यहां " राजाहः सखिभ्यष्टच् " से ' टच् ' और " पुण्यसुदिनाभ्यामह्नः क्लीबता " से नपुंसक हुआ। " समासान्त " ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो जिस मास में पुण्यदिन होते हैं उसे ' पुण्याहा ' कहते हैं। यहां दोष आवेगा इस लिये कहा है ॥ २९ ॥

क्रियाव्ययवि-शेषण, साम-भेद, वृत्तभेद, ताड़फल या केला का फल, गोंद या भात, थूनीं, सोना, मर्म—योजन.

**क्रियाव्ययानां भेदकान्येकत्वेऽप्युक्थतोटके।**

**चोचं पिच्छं गृहस्थूणं[१] तिरीटं मर्मयोजने ॥ ३० ॥**

क्रिया और अव्ययों के विशेषण नपुंसक व एकवचन में होते हैं। क्रियाविशेषण, जैसे कि, मन्दं पचन्ति—धीरेसे पकाते हैं। सुखं तिष्ठन्ति योगिनः=योगीलोग

१ " गृहशशाभ्यां क्लीबे ( नियमार्थमिदम् ) गृहशशपूर्वे स्थूणोर्णे यथासंख्यं नपुंसके स्तः। इति क्लीबत्वम् " ॥

सुख से टिकते हैं। सलीलं नृत्यन्ति बालाः=बालगण लीला से नाचते हैं। अव्यय-विशेषण जैसे कि, रम्यं श्वः=कल्ह का दिन रमणीय है। प्रातः कमनीयम्=प्रभात-काल सुहावना है। उक्थम्=सामविशेष या भेद। तोटकम्=छन्द का भेद। चोचम्=खाये हुए फल का शेष, तालफल या केला का फल। पिच्छम्=पूंछ, मोरपंख, मुकुट, मोर, हिंसा, कपासवृक्ष, केला, सेमर, भात का मांड़, घोड़े के पैर का रोग। गृह-स्थूणम्=घर का खंभा या थून्ही। तिरीटम्=वेठन, सोना या शिरोभूषण। मर्म (न्)=सन्धिस्थान या हड्डियों के जोड़ का स्थान। योजनम्=मिलना, मिलाना, परमात्मा, चार कोस या योग को कहते हैं॥ ३०॥

राजसूय, वाज-पेय, गद्य-पद्य, माणिक्य, भाष्य, सेंदुर, चीर, चीवर, पञ्जर या पिंजरा

**राजसूयं वाजपेयं गद्यपद्ये (कृतौ कवेः)।**
**माणिक्यभाष्यसिन्दूरचीर[1]चीवरपञ्जरम्॥ ३१॥**

राजसूयम्=एकयज्ञ जिसको केवल चक्रवर्ती राजाही करसक्ते हैं और इस यज्ञ का सारा कामकाज केवल उसके अधीन और राजालोग करते हैं। वाजपेयम्=जिसमें वाज=अन्न, घी या पैष्टी सुरा पीजाती है उसे 'वाजपेयम्' कहते हैं। एकप्रकार का यज्ञ। ये दोनों अर्धर्चादि हैं। कवि की रचना में गद्य—पद्य ये दोनों नपुंसकलिङ्ग में होते हैं। जैसे कि गद्यम्=छन्दरहितवाक्य, विना छन्द का वाक्य, वार्तिक या नसर। पद्यम्=पदसमूह की रचना या श्लोक "पद्यं श्लोके पुमाञ्शूद्रे पद्या वर्त्मनि कीर्त्तिता" (इति मेदिनी) श्लोक में 'पद्यम्' नपुंसक, शूद्र में 'पद्यः' पुंल्लिङ्ग और मार्ग में 'पद्या' स्त्रीलिङ्ग कहा है। 'कवेः कृतौ' ऐसा क्यों कहा? यदि न कहोगे तो 'गद्या वार्ता' बात कहने योग्य है। पद्यः=कीचड़ या चहला। पद्यम्=रज या धूल। यहां दोष आवेगा। माणिक्यम्=रत्नभेद या बड़े मोलवाला एक लाल रंग का पत्थर। या "मणिके मणिपूराख्ये नगरे भवं माणिक्यम्" मणिक यानी मणिपुर विख्यात नगर में जो उपजा है उसे 'माणिक्यम्' कहते हैं। भाष्यम्=टीका, टिप्पणी, विवृति, विवरण या सूत्रार्थ। जैसे कि "सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र वाक्यैः सूत्रानुसारिभिः। स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः" सूत्रानुसारी वाक्यों से जिसमें सूत्रों का अर्थ कहाजाता है और स्वपद वर्णित होते हैं उसे भाष्यवेत्ता पण्डितों ने भाष्य कहा है। सिन्दूरम्=सेंदुर या लालचूर्ण जैसे कि "सिन्दूरस्तरुभेदे स्यात्सिन्दूरं रक्त-चूर्णके। सिन्दूरी रोचनारक्तवेल्लिकाधातकीषु च" (इति विश्वप्रकाशः) वृक्ष-भेद में 'सिन्दूरः' पुंलिङ्ग, लालचूर्ण में 'सिन्दूरम्' निशोत—कवीला—रक्तवेल्लिका और धवई तथा आंवला में 'सिन्दूरी' होता है। चीरम्=कपड़ा, वस्त्र, साड़ी या

---

[1] "चीराणि किं पथि न सन्ति दिशन्ति भिक्षाम्" (इति भागवतम्)॥

चीथड़ा। जैसे कि " चीरी झिल्यां नपुंसकम्। गोस्तने वस्त्रभेदे च रेखालिखनभेदयोः " ( इति मेदिनी ) झींगुर में चीरी, गऊका थन, वस्त्रभेद, रेखा और लिखनभेद में ' चीरम् ' नपुंसक है। चीवरम्=मुनियों का वस्त्र या बौद्धमती का चोलना। पञ्जरम् या पिञ्जरम्=काया की हड्डियों का समुदाय या पींजरा का नाम है कि, जिसमें पाले हुए पक्षी तोता व मैना आदि रहते हैं ॥ ३१ ॥

चार्वाकशास्त्र, हरितार, बांस का पात्र, थारा या देशभेद.

**लोकायतं हरितालं विदलं स्थालबाह्लवम्।**

**इति क्लीबसंग्रहः॥**

लोकायतम्=चार्वाकों का शास्त्र। हरितालम्=हरितार या पीलेरंगकी धातु। जैसे मेदिनी कोष में कहा है कि " हरितालं धातुभेदे स्त्री दूर्वाकाशरेखयोः " धातुभेद में ' हरिताल ' नपुंसक है। दूब और आकाशरेखा में स्त्रीलिङ्ग है। विदलम्=बांसका बना पात्रभेद। स्थालम्=थारा या थार में नपुंसक, पुष्पविशेष या पाढ़रि, थाली या बटलोही में स्त्रीलिङ्ग है। बाह्लवम् या बाह्लकम्=देशभेद, कुंकुम या बह्लुदेश का उपजा हुआ कुंकुम " बाह्लवम् " कहलाता है॥

इति क्लीबसंग्रहविवरणम्।

---

आधीऋचा, तिलोंकी खली, कांटा.

**( पुंनपुंसकयोः ) शेषोऽर्धर्चपिण्याककण्टकाः ॥ ३२ ॥**

अब पुंलिङ्ग व नपुंसकलिङ्ग का अधिकार किया जाता है—कहे हुए से शेष पुन्नपुंसक में होता है। जैसे कि " अर्धर्चः—अर्धर्चम्=आधीऋचा या वेद का भाग। पिण्याकः—पिण्याकम्=तिलों की खली, हींग, बाह्लिकदेश का घोड़ा या कुंकुम, लोबान। कण्टकः— कण्टकम्=क्षुद्रवैरी, मछली आदि का कांटा, नैयोगिक आदि दोषों का कहना, रोमहर्ष, और द्रुमाङ्ग को कहते हैं॥ ३२ ॥

लड्डू, उपताप, टांकी, साड़ी, कपड़ा, खर्व, दशकरोड़, पातक, उद्योग, चरकशास्त्र, तमाखू, आंवला, नरई.

**मोदकस्तण्डकष्टङ्कः शाटकः खर्वटोऽर्बुदः।**
**पातकोद्योगचरकतमालामलका नडः ॥ ३३ ॥**

मोदकः=एक प्रकार का लड्डू या आनन्द का करनेवाला। तण्डकः=लंगड़ाके चलना या एक प्रकार का पक्षी ( खंड़रैचा ) फेना, घरका काठ, वृक्षका कंधा या बड़ा मायावी। दण्डकः=बन, छन्दभेद या दण्ड करना। टङ्कः=नील, कैथा, खुरपा या बेल्चा, टांक इनमें पुन्नपुंसक। जंघा में स्त्रीलिङ्ग, तलवार, पत्थर काटने का औज़ार, अहंकार, कोप करना। इनमें पुंलिङ्ग है। किसी के मतमें तङ्क भी है तङ्कः=

भय या डर । शाटकः=साड़ी या स्त्रियों के पहिरने का कपड़ा । खर्वटः=स्थानभेद या नदी पहाड़ के बीच की बस्ती को कहते हैं । अर्बुदः=मांसकील, कठोर, दश-करोड़ या अर्बलीनामक पर्वतविशेष । पातकः, पातकम्=ब्रह्महत्यादि पाप, दोष, अपराध या गुनाह । उद्योगः=उद्यम, उपाय, यत्न, परिश्रम या चेष्टा करना । चर-कम्=वैद्यकशास्त्र भेद—कोढ़, दूत या जासूस । वरकम्=सियां हुआ कपड़ा । तमालः=तिलक, तलवार, तमाखू, वृक्षभेद या वरनानामक वृक्ष । आमलकः या आमा-लकः=धात्रीफल या आंवला इस प्रसिद्ध का नाम है । नडः=भीतर का बिल, नर-कुल या नरई को कहते हैं ॥ ३३ ॥

कोढ़, मूंड़, मद्य, भूंजामांस, वीरनाद, कुशल, भीति, संयोग, तौल-भेद, अक्षिरोग, रस्ताखर्च, वि-कारशून्य, ना-चना.

**कुष्ठं मुण्डं शीधु बुस्तं क्ष्वेडितं क्षेम कुट्टिमम् ।**
**संगमं शतमानार्मशम्बलाव्ययताण्डवः ॥ ३४ ॥**

कुष्ठम्=कोढ़रोग, पुष्कर या कमल "कुष्ठं रोगे पुष्करेऽस्त्री" ( इति मेदिनी ) मुण्डम्=शीश या असुरभेद । शीधु=मद्य या शराब । बुस्तम्=शष्कुलीसमेत मांस, भूंजामांस या फल का सारभाग यानी कटहल आदिका गूदा । कहीं 'पुस्तम्' या शस्तं पाठ है । कहीं 'चुस्तम्' या 'तुस्तं' भी पाठ है । क्ष्वेडितम्=वीरों का सिंहनाद । क्षेमम्=कुशल "जानीयान्मङ्गलं क्षेमं क्षेमं लब्धार्थरक्षणम्" मङ्गल को क्षेम जानना चाहिये व लब्धहुए अर्थरक्षण को भी "क्षेम" कहते हैं । कुट्टिमम्=भीतका भेद । संगमम्=संयोग, मेल—मिलाप । शतमानम्=रूप्यपल या मानभेद । अर्मम्=नयनों का रोग । शम्बलम्—वा सम्बलं "पाथेयं च शम्बलोऽस्त्री शम्बलवत्कूलपाथेय मत्सरः" ( इति मेदिनी ) रस्ता खर्च, तोशाराह, मार्गव्यय, पानी, किनारा या डाह । अव्य-यम्=स्वरादिनिपात या विकाररहित । "अव्ययोऽस्त्री शब्दभेदे ना विष्णौ निर्व्यये-त्रिषु" ( इति मेदिनी ) अव्ययः=शब्दभेद में पुन्नपुंसक, विष्णु में पुंलिङ्ग और निर्व्यय में त्रिलिङ्ग है । ताण्डवम् या ताण्डव्यम्=नाचका भेद ॥ ३४ ॥

तोबड़ा, जिमी-कन्द, कपास, नदी के दोनों किनारे, जूआ आदि, यज्ञ-स्तम्भ, झरोखा, यज्ञपात्र, जूस, यज्ञपात्र, पात्र-विशेष.

**कवियं कन्दकर्पासं पारावारं युगन्धरम् ।**
**यूपं प्रग्रीवपात्रीवे यूषं चमसचिक्कसौ ॥ ३५ ॥**

कवियम्=तोबड़ा, लगाम या बागडोर । कन्दम्=ज़िमीक़न्द, कमलिनी आदि की जड़ " कन्दोऽस्त्री सूरणे शस्यमूले जलधरे पुमान् " ( इति मेदिनी ) सूरण व सस्यमूल में कन्दः=पुन्नपुंसक है और मेघ में पुंलिङ्ग है । कहीं 'कर्म' ऐसा भी पाठ है । कर्म=काम, धंधा, धर्मसम्बन्धी काम,जैसे यज्ञ-होम-दानआदि, पहले जन्ममें किया हुआ कर्म या कर्मकारक । कर्पासम्=कपास, रुई या वस्त्र का कारण । पारावारम्=नदी आदि के दोनों पारको क्रम से ' पारम् ' और अवारम्, कहते हैं "पारावारः पयोराशौ पारावारं तटद्वये " ( इति हैमः ) युगन्धरम्=कूबर या रथके जूआ के काठ को पुष्ट करनेवाला काठ या पर्वतभेद । यूपम्=यज्ञाङ्ग भेद या यज्ञपशु बांधने का काष्ठविशेष । प्रग्रीवम्=झरोखा, मुखशाला=खिड़की आदि या वृक्षका शिरोभाग । पात्रीवम् या पात्रीबम्=यज्ञपात्रविशेष यानी यज्ञ के उपकरण का पात्र भेद । यूषं या जूषम्=जूस-रस या माड़ इस प्रसिद्ध का नाम है ( उक्तं हि वैद्यके ) " मुद्गामलकयूषस्तु ग्राही पित्तकफेहितः " मूंग और आंवलेका 'जूस' ग्राही होकर पित्त कफ में हितदायक होता है । चमसम्=सोम पीने का पात्रविशेष । चिक्कसः=पानपात्र विशेष या यज्ञ में सोमपान करने के लिये जो पात्रविशेष यानी चिकना पात्र बनाया जाता है उसे 'चिक्कसः' कहते हैं ॥ ३५ ॥

**अर्धर्चादौ घृतादीनां पुंस्त्वाद्यं वैदिकं ध्रुवम् ।**
**तन्नोक्तमिहलोकेऽपि तच्चेदस्त्यस्तु ( शेषवत् ) ॥ ३६ ॥**

**इति पुन्नपुंसकसंग्रहः ॥**

" अर्धर्चादौ " इस पुन्नपुंसकाधिकारवर्ग में घृत ( घी ) आदि शब्दों का पुंस्त्व आदि पाणिन्यादिकों ने कहा है । वह तो वैदिक है यानी वेद में ही प्रसिद्ध है । इस लिये यहां नहीं कहागया है और यदि लोक में है भी तो वह शिष्टप्रयोगानुसार ग्रहण करना चाहिये ॥ ३६ ॥

इति पुन्नपुंसकसंग्रहविवरणम् ॥

---

**स्त्रीपुंसयोरपत्यान्ता द्विचतुःषट्पदोरगाः ।**
**जातिभेदाः पुमाख्याश्च स्त्रीयोगैः सह मल्लकः ॥ ३७ ॥**

" स्त्रीपुंसयोः " इसका अधिकार किया जाता है—अपत्य अर्थ में विधान किये हुए अण् आदि प्रत्यय तदन्त समस्तशब्द स्त्रीलिङ्ग व पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि उपगोरपत्यं पुमान् औपगवः=उद्धवपूर्वज उपगुनामक यादवविशेष के गोत्रापत्य को 'औपगवः' और स्त्री को ' औपगवी ' । गर्गगोत्रापत्यपुरुष को ' गार्ग्यः ' और स्त्री को ' गार्गी ' । एवं विदेहगोत्रापत्य को 'वैदेहः' और स्त्रीको ' वैदेही ' कहते हैं ।

द्विपद-चतुष्पद-और षट्पदवाची तथा उरगवाची जातिविशेष शब्द स्त्री पुंलिङ्ग में होते हैं । द्विपद जैसे कि. मानुषःपुमान् । स्त्री मानुषी । विप्रःपुमान् । स्त्री विप्रा । यहां अजादित्व से 'टाप्' हुआ । शूद्रः पुमान् । स्त्री शूद्रा=(शूद्रा तज्जातिरङ्गना) शूद्र-जातिवाली स्त्री ' शूद्रा ' कहलाती है । यहां " शूद्रा चामहत्पूर्वाजातिः " से ' टाप् ' हुआ है । बकः पुमान् । स्त्री बकी । हंसःपुमान् । स्त्री हंसी । चतुष्पद जैसे कि सिंहः पुमान् । स्त्री सिंही । मृगःपुमान् । स्त्री मृगी । हयः=घोड़ा । हयी=घोड़ी । भ्रमरः= भौंरा । भ्रमरी=भौंरी । उरगः=सांप । उरगी=साँपिनि । यहां " जातेरस्त्रीविषया-दयोपधात् " से ' ङीष् ' जानना चाहिये । " अबाधिता इत्येव " जब अबाधित हों तभी स्त्री पुंलिङ्ग में होते हैं । मक्षिका=मक्खी । शिवा=सियारिनि । लूता= मकड़ी । पिपीलिका=चिउँटी । जातिवाची शब्द स्त्री पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि द्रुणः=बिच्छू । द्रुणी=बीछी । मत्स्यः=मच्छ । मत्सी=मछली । कितेक आचार्य षट्-पदादिकों के साथ इसकी एकवाक्यता कहते हैं । स्त्रीवाचक शब्द के योग के साथ वर्तमान पुंवाचक शब्द स्त्री और पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि, ब्राह्मणस्तस्य स्त्री ब्राह्मणी । ' ब्राह्मणः ' पुंलिङ्ग है उसकी भार्या को ' ब्राह्मणी ' कहते हैं । शूद्रः पुमांस्तस्यभार्या शूद्री । पुरुष शूद्र उसकी स्त्री को ' शूद्री ' कहते हैं । मल्लक आदि भी स्त्री पुंलिङ्ग में होते हैं । जैसे कि मल्लकः=सामर्थ्य धारनेवाला या पहलवान । मल्लिका=चमेली या बेला, मछली, मिट्टी का पात्र यानी ' मलैया ' या मटुकी का नाम है ॥ ३७ ॥

यती, कौड़ी, नक्षत्र, चन्दन, कालीपादरि, मन्त्र, घरिया, परिमाण, बेरी, लाठी, साड़ी, कमर, झोपड़ी.

**मुनिर्वराटकः स्वातिर्वर्णको झाटलिर्मनुः ।**
**मूषा सूपाटी कर्कन्धूर्यष्टिः शाटी कटी कुटी ॥ ३८ ॥**

मुनिः=वसिष्ठादि ऋषि, तपस्वी, तपी, ज्ञानी, सातकी संख्या, यती, बुद्ध, इङ्गुदी, पियाल या अगस्त्य वृक्षभेद या पलाश का नाम है । कहीं " ऊर्मिस्तरङ्गः " यह भी पाठ है । वराटकः=कमलगट्टा, रस्सी । स्त्रीलिङ्ग में वराटिका=कपर्दिका या कौड़ी । स्वातिः=नक्षत्रभेद या चन्द्रमा की एक स्त्री । वर्णकः=चन्दन या विलेपन " वर्णकश्चारणे स्त्री तु चन्दने च विलेपने । द्वयोर्नील्यादिषु स्त्री स्यादुत्कर्षे काञ्चनस्य च" ( इति मेदिनी ) झाटलिः=काली पाढ़रि । कहीं ' जाटलिः ' या ' पाटलिः ' भी पाठ है । जाटलिः=मूर्वावृक्ष । पाटलिः=पाढ़रि जोकि पलाश के समान होती है । मनुः=आदिराजा या मन्त्र का नाम है । मूषा=स्वर्णादिधातु गलाने का पात्र या घरिया । सूपाटः, स्त्री सूपाटी=परिमाणभेद । कर्कन्धूः=बेरवृक्ष । यष्टिः=लाठी या

मुलेठी । शाटी=वस्त्रभेद या साड़ी । कटः=मुर्दा, कमर, चटाई या हाथी का गाल । कटी या कटिः=शरीर का मध्यभाग या कमर[१]। कुटी=झोपड़ी या मठी का नाम है ॥ ३८ ॥

इति स्त्रीपुंससंग्रहविवरणम् ॥

अथ स्त्रीनपुंसकसंग्रहो व्याख्यायते ॥

ष्यञ, वुञ्, "**स्त्रीनपुंसकयो" भावक्रिययोः 'ष्यञ्' क्वचिच्च 'वुञ्' ।**

उचित, मिताई. **औचित्यमौचितीमैत्री मैत्र्यं 'वुञ्' (प्रागुदाहृतः)॥३९॥**

"स्त्रीनपुंसकयोः" इसका अधिकार किया जाता है । भावकर्म में विधान किया हुआ 'ष्यञ्' और 'वुञ्' कहीं स्त्री नपुंसक में होता है । जैसे कि, उचितस्य भावः, औचित्यम्-यहां "गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च" से ष्यञ् हुआ । स्त्रीलिङ्ग में 'औचिती' । मित्रस्य कर्म-मैत्र्यम् । यहां कर्म में 'ष्यञ्' हुआ । स्त्री में मैत्री=मिताई । समग्रस्य भावः, सामग्र्यम्=समग्रका होना । स्त्रीलिङ्ग में सामग्री=पूजा आदिकी सामग्री । अर्हतोभावः आर्हन्त्यम् । स्त्री में आर्हन्ती=योग्यता । पहले द्वितीयकाण्ड में 'वुञ्' का उदाहरण दे चुके हैं । जैसे कि अहोपुरुषस्य भावः, आहोपुरुषिका=हमीं पुरुष हैं या हमीं लड़ेंगे । "शैष्योपाध्यायिका" चेला-गुरु का होना । गार्गिका=गर्गगोत्रत्वसे प्रशंसा का होना । कहीं स्त्रीलिङ्ग नहीं होता है । जैसे कि मनोज्ञस्य भावो, मानोज्ञकम्=सुन्दरता का होना । रमणीय का होना या कर्म उसे 'रामणीयकम्' कहते हैं । "भावे" ऐसा क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो 'चातुर्वर्ण्यम्' ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य और शूद्र इन चारो वर्णों का होना । यहां स्वार्थ में 'ष्यञ्' नपुंसक में हुआ । स्त्रीलिङ्ग में नहीं होता है ॥ ३९ ॥

सेना, छाया, शाला आदि, **षष्ठ्यन्तप्राक्पदाः सेनाच्छायाशालासुरानिशा ।**

मनुष्यों की सेना, कुत्तों की रात. गायगोठ. **स्याद्वा नृसेनं श्वनिशं गोशालमितर च (दिक्)॥ ४० ॥**

जिनके पूर्वपद षष्ठ्यन्त होते हैं वे सेना-छाया-शाला-सुरा-निशा शब्द तत्पुरुष समास के होजाने पर स्त्रीनपुंसक में रहते हैं । यानी षष्ठ्यन्त से परे सेना आदि शब्द तत्पुरुषके होने पर स्त्रीनपुंसक में होते हैं । जैसे कि नृणां सेना, नृसेना=मनुष्यों की सेना । वृक्षस्य + छाया, वृक्षच्छाया=वृक्षों की छाया । गवां शाला, गोशाला=गौओं का स्थान या गोष्ठ । यवानां सुरा, यवसुरा=जवों की मदिरा ।

---

१ "कटधूमस्य सौरभ्यमवघ्राय व्रजौकसः" (इति भागवतम्) ॥

शुनां निशा, श्वनिशा=कुत्तों की रात । त्रिकल्पपक्ष में " त्रिभाषा सेनासुराच्छाया-शालानिशानाम् " इस सूत्र से नपुंसकता होती है । जैसे कि नृसेनम्=नरों की फ़ौज । वृक्षच्छायम्=वृक्षों की छाया । गोशालम्=गोशाला, यवसुरम्=जौ की मदिरा या शराब । श्वनिशम्=कुत्तों की रात्रि—ये नपुंसक हैं । इसी प्रकार अन्य भी उदाहरण बनालेना चाहिये । जैसे कि " छाया बाहुल्ये " छायान्त तत्पुरुष नपुंसक होताहै । जब कि पूर्वपदार्थ का बाहुल्य हो । जैसे कि ' इक्षूणां छाया, इक्षुच्छायम्=ईखों या गन्नों की छाया । " विभाषासेना— " इस विकल्प का यह अपवाद शास्त्र है " इक्षुच्छायानिषादिन्यः " इस में आङ्का प्रश्लेष जानना चाहिये । यह उदाहरण है ॥ ४० ॥

**आबन्नन्तोत्तरपदो द्विगुश्चापुंसि नश्च लुप् ।**
**त्रिखट्वं च त्रिखट्वी च त्रितक्षं च त्रितक्ष्यपि ॥ ४१ ॥**

**इति स्त्रीनपुंसकसंग्रहः ।**

आबन्त उत्तरपद और अन्नन्त उत्तरपद द्विगुसमास पुंलिङ्ग में नहीं होते हैं । किन्तु स्त्री नपुंसक में होते हैं । अन्नन्त उत्तरपद का जो अन्त्यनकार उसका लुप् यानी लोप भी होजाता है । आबन्तोत्तर पद जैसे कि तिसृणां खट्वानां समाहारस्त्रिखट्वी । यहां " आबन्तोवा " से स्त्रीलिङ्ग की विकल्पता है । पक्षमें 'त्रिखट्वम्' भी होता है । एवं पञ्चखट्वाः समाहृताः, पञ्चखट्वी । पक्ष में ' पञ्चखट्वम् ' नपुंसक भी होता है । अन्नन्तोत्तरपद जैसे कि, त्रयाणां तक्ष्णां समाहारस्त्रितक्षी । यहां "अनोनलोपश्च" से नलोप और " द्विगोः " से ङीप् हुआ । पक्ष में ' त्रितक्षम् ' नपुंसक भी हुआ । एवं पञ्चतक्षाणः समाहृताः, पञ्चतक्षी । पक्ष में पञ्चतक्षम नपुंसक भी हुआ ॥ ४१ ॥

इति स्त्रीनपुंसकसंग्रहविवरणम् ॥

---

**अथ त्रिलिङ्गशेषोऽव्याख्यायते ॥**

पात्र, दोना, बाटी, पेटारा, कमल या बेरफल, अनार.

**" त्रिषु " पात्री पुटी वाटी पेटी कुवलदाडिमौ ।**

**इति त्रिलिङ्गशेषः ॥**

अब " त्रिषु " इसका अधिकार किया जाता है—पात्र आदि ' दाडिम ' पर्यन्त शब्द तीनों लिङ्ग में होते हैं । जैसे कि पात्रः, पात्री, पात्रम् " पात्रं तु कूलयोर्मध्ये पर्णे नृपतिमन्त्रिणि । योग्यभाजनयोर्यज्ञभाण्डे नाट्यानुकर्तरि " ( इति हैमः ). दोनों किनारों का मध्यभाग, पत्ता, राजमन्त्री, योग्य, भाजन=( आबखोरा आदि ) यज्ञपात्र और नाट्यका अनुकर्ता । पुटः, पुटी, पुटम्=मिट्टी का बना डब्बा, औषध बनाने का पात्रभेद, दूध आदि के पीने का पात्र या दोना आदि । वाटः, वाटी-

वाटम्=रास्ता या मार्ग "वाटः पथिवृतौ वाटं वरण्डे गात्रभेदयोः । वाटी गृहोद्यानकट्योः" ( इति हैमः ) । पेटः, पेटी, पेटम्=पेटारा या पेटारी । कुवलः–कुवली–कुवलम्=कमल, मोती, बेरफल "कुवलं चोत्पले मुक्ताफलेऽपि बदरीफले" ( इति मेदिनी ) । दाडिमः, दाडिमी, दाडिमम्=अनार या दाडिमवृक्ष । उसीसे "वियोगिनीमैक्षत दाडिमीमसौ" यह नैषधकाव्य का प्रयोग भी संगत होता है ॥

इति त्रिलिङ्गशेषविवरणम् ॥

द्वन्द्वसमास, तत्पुरुषसमास. **परलिङ्गं स्वप्रधाने द्वन्द्वे, तत्पुरुषेऽपि ( तत् ) ॥ ४२ ॥**

जहां समस्यमानपदार्थ प्रधान होते हैं उस इतरेतरयोग द्वन्द्वसमास में जो परपदस्थ लिङ्ग रहता है वही होता है । यानी उभयपदप्रधान इतरेतराख्यद्वन्द्वसमास में जो परपद में टिका हुआ लिङ्ग है वही होता है । द्वन्द्वसमास में जैसे कि, कुक्कुटश्च मयूरी च कुक्कुटमयूर्यौ । यहां परपदस्थ मयूरी स्त्रीलिङ्ग है वही लिङ्ग हुआ । मयूरी च कुक्कुटश्च, मयूरीकुक्कुटौ यहां परपदस्थ कुक्कुट पुंलिङ्ग है वही हुआ । वह परलिङ्गता तत्पुरुषसमास में भी होती है । जैसे कि कुलस्य ब्राह्मणः, कुलब्राह्मणः=कुलका ब्राह्मण । यहां परपदस्थ ब्राह्मण पुंलिङ्ग है वही हुआ । ब्राह्मणस्य कुलम्, ब्राह्मणकुलम्=ब्राह्मण का कुल । यहां परपदस्थ कुल नपुंसक है वही हुआ । अर्धं पिप्पल्याः, अर्धपिप्पली=आधा पीपल का । यहां "अर्धं नपुंसकम्" से समास होजाने पर परपदस्थ पिप्पली स्त्रीलिङ्ग है वही हुआ । "क्लीबे किम्" क्लीब क्यों कहा ? यदि न कहोगे तो ग्रामस्य अर्धः, ग्रामार्धः=गांव का आधा । यहां दोष आजावेगा इस लिये कहा है ॥ ४२ ॥

अस्यापवादमाह—

**अर्थान्ताः प्राद्यलंप्राप्तापन्नपूर्वाः परोपगाः ।**
**तद्धितार्थे द्विगुः संख्यासर्वनामतदन्तकाः ॥ ४३ ॥**

"अब परवल्लिङ्गता का अपवाद कहते हैं"–कि, जिनके अन्त में अर्थ शब्द हो और जिनके पूर्व प्रादि–अलम्–प्राप्त व आपन्न शब्द हों वे विशेष्यलिङ्ग यानी वाच्यलिङ्ग होते हैं । अर्थान्त जैसे द्विजाय + अयम्, द्विजार्थः सूपः=यह दाल ब्राह्मण के लिये है । द्विजाय + इयम् द्विजार्था यवागूः । यह लप्सी द्विज के लिये है । द्विजाय + इदम्, द्विजार्थं पयः=यह दूध द्विज के लिये है । एवं विप्रार्थो वेदः=यह वेद विप्रके लिये है । विप्रार्था माला=यह माला विप्रके लिये है । विप्रार्थं वस्त्रम्=यह कपड़ा विप्र के लिये है । यहां "अर्थेन नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गताचेति वक्तव्यम्" इस वार्तिक से नित्यसमास और वाच्यलिङ्गता जाननी चाहिये । प्रगतः आचार्यः,

प्राचार्यः=प्रगत जो आचार्य उसे 'प्राचार्यः' कहते हैं । यहां "प्रादयोगताद्यर्थे प्रथमया" से समास हुआ । खट्वामतिक्रान्तोऽतिखट्वः=जो खाटको नांघगया है उसे 'अतिखट्वः' कहते हैं । यहां "अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया" से समास हुआ । एवम् 'अतिक्रान्तो मालामतिमालोहारः, अतिमाला इयम्, अतिमालमिदम् । यहां पूर्ववत्समास हुआ । अवकुष्टः कोकिलया, अवकोकिलः=जो कोकिला से अवक्रुष्ट (बिराया या चिढ़ाया गया) है, उसे 'अवकोकिलः' कहते हैं । यहां "अवादयः क्रुष्टाद्यर्थे तृतीयया" से समास हुआ । अलं कुमार्यै, अलंकुमारिरयम्=यह कुमारी के लिये समर्थ है । अलं कुमारिरियम्=यह रमणी कुमारी के लिये समर्थ है, अलं कुमारि इदम्=यह कुल कुमारी के लिये समर्थ है । अलंजीविकायै, अलंजीविकः=जो जीविकाके लिये समर्थ है उसे 'अलंजीविकः' कहते हैं । अलंजीविका स्त्री, अलंजीविकमिदम् । प्राप्तो जीविकाम्, प्राप्तजीविको द्विजः=जो द्विज जीविकाको पा चुका है उसे 'प्राप्तजीविकः' स्त्री को प्राप्तजीविका, कुल को प्राप्तजीविकम् कहते हैं। एवम् आपन्नजीविको विप्रः, आपन्नजीविका विप्रा, आपन्नजीविकं कुलम् । यहां "द्विगुप्राप्तापन्नालंपूर्वगतिसमासेषु प्रतिषेधो वाच्यः" से परलिङ्गताका प्रतिषेध और इस ज्ञापक सेही समास भी हुआ । तद्धितार्थ में जो द्विगुसमास वह वाच्यलिङ्ग होता है । जैसे कि पांच कपालो में भलीभांति सुधारा हुआ जो पुरोडाश ( हविविशेष ) उसे 'पञ्चकपालः' स्त्रीलिङ्ग में 'पञ्चकपाला' और नपुंसक में 'पञ्चकपालम्' कहते हैं । यहां "संख्यापूर्वो द्विगुः" से द्विगुसमास "संस्कृतं भक्षाः" से 'अण्' "द्विगोर्लुगनपत्ये" से 'अण्' का 'लुक्' हुआ । संख्या, सर्वनाम और संख्यासर्वनामान्त शब्द वाच्यलिङ्ग होते हैं । संख्या में जैसे कि, एकः पुमान्=एक पुरुष । एका स्त्री=एक स्त्री । एकं कुलम्=एक कुल । द्वौ पुमांसौ=दो पुरुष । द्वे स्त्रियौ, द्वे कुले=दो स्त्रियां या दो कुल । त्रयःपुरुषाः=तीन पुरुष । तिस्रः स्त्रियः=तीन स्त्रियां । त्रीणि कुलानि=तीन कुल । एवं चत्वारो ब्राह्मणाः=इसी प्रकार चार ब्राह्मण । चतस्रो ब्राह्मण्यः=चार ब्राह्मणियां । चत्वारि वस्त्राणि=चार कपड़े । बहवो जनाः=बहुतसे जन । बह्वयो रमण्यः=बहुतसी रमणियाँ । बहूनि धनानि=बहुतसे धन । सर्वनाम जैसे कि, सर्वोदेशः=सारादेश या मुल्क । सर्वा नदी=सारी नदी । सर्वं जलम्=सारा जल । परः पुमान्=उत्तम पुरुष । परा स्त्री=उत्तमा स्त्री । परं कुलम्=उत्तमकुल । संख्यान्तक जैसे कि, ऊनत्रयः जिसमें तीन कम हों । ऊनतिस्रः=जिसमें तीन न्यून हों । ऊनत्रीणि=जिसमें तीन विहीन हों । सर्वनामान्तक जैसे कि परमसर्वः=उत्तमसारा । परमसर्वा=उत्तमसारी । परमंसर्वम्=परम सर्व आदि जानना चाहिये ॥ ४३ ॥

बहुव्रीहि समास, **बहुव्रीहिरदिङ्नाम्नामुन्नेयं ( तदुदाहृतम् ) ।**

गुण-द्रव्यादि. **गुणद्रव्यक्रियायोगोपाधयः ( परगामिनः ) ॥ ४४ ॥**

दिशावाचक शब्द से भिन्ननामवालों का बहुव्रीहिसमास वाच्यलिङ्ग होता है। इसके उदाहरण आपसेही विचारना चाहिये। जैसे कि बहुधनं यस्येति बहुधनः= जिसके बहुतसा धन होता है उसे 'बहुधनः' और बहुधनं यस्याः सा बहुधना= बहुतसा धन है जिस स्त्री के उसे बहुधना, कहते हैं, एवं बहुधनं यस्मिँस्तद्बहुधनं गृहम्= जिस घरमें बहुतसा धन होता है उसे 'बहुधनम्' कहते हैं। 'अदिङ्नाम्नाम्' ऐसा क्यों कहा? यदि न कहोगे तो 'उत्तरस्याः पूर्वस्याश्च दिशोरन्तरालं=उत्तर और पूर्वदिशा की जो अन्तराल (बीचकी दिशा) वह 'उत्तरपूर्वा' कहलाती है। यहां "दिङ्नामान्यन्तराले" से बहुव्रीहि समास हुआ। जिनका गुण—द्रव्य—क्रियाओं के योग में उपाधि 'निमित्त' होता है वे वाच्यलिङ्ग होते हैं। जैसे कि, शुक्लः पटः=सफ़ेद कपड़ा। शुक्ला शाटी=सफ़ेद साड़ी। शुक्लं वस्त्रम्=सफ़ेद वस्त्र। दण्डी=दण्डवाला। दण्डिनी=दण्डवाली। दण्डि गृहम्=दण्डवाला घर। पाचकः= पकानेवाला। पाचिका=पकानेवाली। पाचकम्=पकानेवाला घर आदि जानना चाहिये॥ ४४॥

कृत्प्रत्ययान्त, "**कृतः कर्त्रर्यसंज्ञायां" कृत्याः (कर्तरि कर्मणि)।**
कृत्य प्रत्ययान्त,
अणाद्यन्त. **अणाद्यन्ता (स्तेनरक्षाद्यर्थे) नानार्थभेदकाः॥ ४५॥**

असंज्ञा के विषे कर्ता अर्थ में "कर्तरि-कृत्" इत्यादि से विहित कृत्संज्ञक प्रत्यय तदन्त शब्द वाच्यलिङ्ग होते हैं। जैसे कि करोतीति, कर्ता पुमान्=करनेवाला पुरुष। कर्त्री माया=करनेवाली माया। कर्तृ=कलत्रम्=करनेवाला कलत्र (भार्या)। कुम्भकारः=कुम्हार, कुम्भकारी=कुम्हारिन, कुम्भकारं कुलम्=घड़ा का बनानेवाला कुल। 'असंज्ञायाम्' ऐसा क्यों कहा? यदि न कहोगे तो "संज्ञायां भृतृ—" इत्यादि से विहित वाच्यलिङ्ग नहीं होते हैं। जैसे कि विश्वम्भरः=परमेश्वर—इन्द्र, विश्वंभरा भूमिः=विश्वकी भरनेवाली पृथ्वी। यहां दोष आवेगा इस लिये किया है। कर्ता और कर्म में विधान किये हुए कृत्यप्रत्यय तदन्त शब्द वाच्यलिङ्ग होते हैं कर्ता में जैसे कि "भव्यस्तरुः" होनहारवृक्ष। भव्या वराङ्गना=होनहार श्रेष्ठ अंग वाली स्त्री है। भव्यं कलेवरम्=शरीर होनहार या योग्य है। एवं "वसेस्तव्यत्कर्तरि णिच्च" से कर्ता में णित् 'तव्यत्' करने पर वास्तव्योऽयम्=यह बसनेवाला, वास्तव्या सा=वह बसनेवाली, वास्तव्यं तत्=वह बसनेवाला। कर्म में जैसे कि कार्यो घटः= कुम्हार को घड़ा बनाना चाहिये। कार्या सृष्टिः=परमेश्वर को सृष्टि बनाना चाहिये। जगत् कार्यम्=ब्रह्मको जगत् करना चाहिये 'कर्तरीत्यादिकिम्' 'कर्तरि' आदि क्यों किया? "एधितव्यम्—एधनीयम् त्वया" तुमको बढ़ना चाहिये। यहां भाव में एकवचन व नपुंसकलिङ्ग हुआ। असंज्ञामें ही ऐसा होता है इस लिये। भिद्यः नदः=तीरका तोड़नेवाला नद, उज्झत्युदकमिति उद्ध्यः=जलका उछालनेवाला नद

यहां " भित्तोद्धयौ नदे " से क्यप् हुआ और संज्ञा होनेसे ये दोनों वाच्यलिङ्ग नहीं होते हैं । " तेन रक्तं रागात् " इत्यादि अर्थ में विहित अणादितद्धित प्रत्ययान्त वाच्यलिङ्ग होते हैं । जैसे कि " कुङ्कुमेन रक्तः, कौङ्कुमः पटः=कुंकुम से रंगा कपड़ा, कौङ्कुमी शाटी=कुंकुम से रंगी साड़ी । कौङ्कुमं वस्त्रम्=कुंकुम से रंगा वस्त्र । यहां " तेन रक्तं रागात् " से ' अण् ' हुआ । लाक्षिकः पटः=लाखसे रंगा कपड़ा । लाक्षिकी शाटी=लाखसे रंगी साड़ी । लाक्षिकं वस्त्रम्=लाखसे रंगा वस्त्र । यहां " लाक्षारोचनाट्ठक् " से ' ठक् ' हुआ कृत्तिकाभिर्युक्ता, कार्त्तिकी=कृत्तिकासे युक्त राति या पौर्णमासी को ' कार्त्तिकी ' कहते हैं । यहां " नक्षत्रेण युक्तः कालः " से ' अण् ' और " टिड्ढेति " से ङीप् हुआ । वसिष्ठेन दृष्टं, वासिष्ठं साम=वसिष्ठ से देखे हुए सामको ' वासिष्ठं ' कहते हैं । यहां " दृष्टंसाम " से ' अण् ' हुआ । वासिष्ठो मन्त्रः=वसिष्ठ से देखा हुआ मन्त्र ' वासिष्ठः ' कहलाता है । वासिष्ठी ऋक्=वसिष्ठ से देखी हुई ऋचा वासिष्ठी कहलाती है । प्रजापतिना प्रोक्तः प्राजापत्यः=प्रजापति से कहा हुआ ' प्राजापत्यः ' कहलाता है । यहां " तेन प्रोक्तम् " से ' ण्य ' हुआ । " अणाद्यन्ताः " इस आदि पद से ग्रामे भवो, ग्राम्यः=गमेला पुरुष, ग्राम्या स्त्री=गमेली लुगाई । ग्राम्यं वस्त्रम्=गमेला वस्त्र । यहां " ग्रामाद्यखञौ " से ' य ' प्रत्यय हुआ । " रक्ताद्यर्थे " इस आदि शब्द से मथुराया आगतो माथुरः=मथुरा से आया हुआ पुरुष ' माथुरः ' कहलाता है । यहां " तत आगतः " से ' अण् ' हुआ । स्त्रीलिङ्ग में " टिड्ढाणञ्द्वयसज्दघ्नञ्मात्रच्तयप्ठक्ठञ्कञ्क्वरपः " से ङीप्, " यस्येति च " से आलोप करने पर " माथुरी " मथुरा से आई हुई लुगाई । आदि प्रयोग जानना चाहिये ॥ ४५ ॥

**षट्संज्ञका " त्रिषु " समा युष्मदस्मत्तिङव्ययम् ।**
**परं विरोधे, शेषं ( तु ) ज्ञेयं " शिष्टप्रयोगतः " ॥ ४६ ॥**

## इति लिङ्गादिसंग्रहवर्गः ॥

षान्त, नान्त और डति प्रत्ययान्त संख्यावाची तथा युष्मद्, अस्मद्, तिङन्त और अव्ययवाचक शब्द ये तीनों लिङ्गों में समान यानी तुल्य होते हैं । इनकी अलिङ्गता से समानता ( तुल्यता ) होती है, ऐसा जानना चाहिये । जैसे कि–षट् नराः=छह नर । षट् स्त्रियः=छह स्त्रियाँ । षट् कुलानि=छह कुल । पञ्च नराः=पांच नर । पञ्च नार्यः=पाँच लुगाइयां । पञ्च फलानि=पांच फल । कति घटाः=कितने घड़े । कति स्त्रियः=कितनी स्त्रियां । कति गृहाणि=कितने घर । त्वं पुरुषो देवः=तुम पुरुष देव हो । त्वं स्त्री देवी=तुम स्त्री देवी हो । त्वं फलं ब्रह्म=तुम्हीं फलरूप ब्रह्म हो ।

१ मथ्यन्ते रिपवो यस्यांसा मथुरा "मथुरा भगवान्यत्र नित्यं संनिहितो हरिः" (इति भागवतम्) ॥
२ " पत्न्यः कत्यभवन्प्रभोः " ( इति भागवतम् ) ॥

14190

ऐसेही अहं पुरुषः=हम पुरुष हैं । अहं स्त्री=हम स्त्री हैं । अहं ब्रह्म-फलं वा=हम ब्रह्म या फल हैं । पुरुषः पचति=पुरुष पकाता है । स्त्री पचति=स्त्री पकाती है । कुलं पचति=कुल पकाता है । उच्चैः प्रासादः=ऊँचा देवमन्दिर या राजमहल है । उच्चैः शाला=ऊंची शाला है । उच्चैर्गृहम्=ऊँचा घर है । जब लिङ्गविधायक वचन का विरोध होताहै तब परवचन का ग्रहण किया जाता है । जैसे कि " स्त्रियामीदूद्विरामैकाच् " इसका अवकाश धीः=बुद्धि । भ्रूः=भौंह आदि शब्दों में है । "कृतः कर्तर्यसंज्ञायाम्" इसका अवकाश कर्ता=करनेवाला पाचकः=पकानेवाला आदि शब्दों में है और नयतीति नीः=लेजानेवाला या पहुँचानेवाला । लुनातीति लूः=काटनेवाला इत्यादिकों में दोनों का प्रसङ्ग प्राप्त हुआ इस लिये परत्व से त्रिलिङ्गता होती है । और जो यहां नहीं कहा गया है वह " शिष्टप्रयोगतः " महाकवि या भाष्यकार आदि के प्रयोगों से जानना चाहिये अथवा अनुक्त शब्दों का लिङ्ग शिष्टों के प्रयोगसे जानना चाहिये । लिङ्गविधायक शास्त्रही नहीं कर्तव्य है क्योंकि "लिङ्गमशिष्यं लोकाश्रयत्वा-ल्लिङ्गस्य " लिङ्ग लोकही से जाना जाता है, यह भाष्यकार का संमत है । जैसे कि यहां " चालनी तितउः पुमान् " ' तितउः ' शब्द पुंलिङ्ग में कहा गया है । परं च " तितउ परिवपनं भवति " इस ( पस्पशा ) भाष्य के प्रयोगसे नपुंसकलिङ्ग भी जानना चाहिये । ऐसेही " ताटङ्कस्ते " इस आचार्य के प्रयोगसे ताटङ्कः=कर्णाभूषण में पुंलिङ्ग है । अथवा " कलिका कोरकः पुमान् " इस उक्त ग्रन्थ में ' कोरकः ' पुंलिङ्ग में कहा गया है । परन्तु " कोरकाणि " इस माघकाव्य के प्रयोग से नपुंसकलिङ्ग भी पण्डितों को जानलेना चाहिये ॥ ४६ ॥

इति लिङ्गादिसंग्रहवर्गविवरणम् ॥

अथोक्तस्यैवोपसंहारमाह—

**इत्यमरसिंहकृतौ, नामलिङ्गानुशासने ।**
**सामान्यकाण्डस्तृतीयः, साङ्ग एव समर्थितः ॥ ४७ ॥**

इस प्रकार अमरसिंह के बनाये हुए नाम व लिङ्ग के व्युत्पादक शास्त्र में तीसरा सामान्यकाण्ड अङ्गोपाङ्ग समेतही कहा गया अथवा अमरसिंह के बनाये हुए नाम व लिङ्ग के प्रतिपादक शास्त्र में प्रस्ताव या वर्गसमूह अङ्गों के समेतही कहा हुआ तीसरा सामान्यकाण्ड यानी सामान्यनामक तीसरा काण्ड संपूर्णता को प्राप्त हुआ ॥ ४७ ॥

दो० । अमरसिंहकृत कोषमहँ, काण्डत्रय सु बखान ।
तृतयकाण्ड वर्णन कर्यो, द्विजवर शक्ति सुजान ॥

## अथ व्याख्याकृद्वंशवर्णनमाह—

श्रीमत्प्राङ्नरायणेन प्रभुणा स्वाज्ञापितः सादरं
नाम्ना शक्तिधरः सदाशिवपदद्वन्द्वेरतो नित्यशः ।
चक्रे चामरके प्रशस्तविवृतिं विद्वज्जनानां मुदे
नानाकोषयुतां विशुद्धिसहितां सद्भाषयालंकृताम् ॥ १ ॥
शाके शैलगुणाष्टभूपरिमिते वर्षे द्विगोत्राङ्कको
पौषे मास्यसिते हरीशतिथिके श्रीभास्करे वासरे ।
सर्वेषां सुखबोधनाय रचिता व्याख्या रसाला मया
तां नित्यं प्रविलोकयन्तु सुधियो हृष्यन्तु स्वान्ते स्वके ॥ २ ॥
पुरे मुरादाबादाख्ये शुक्लवंशोद्भवः सुधीः ।
आसीद्दुर्गाप्रसादाख्यो बलभद्रस्तु तत्सुतः ॥ ३ ॥
तस्यात्मजः शक्तिधरः शिवपादार्चने रतः ।
कृतवान्सर्वतोषाय विस्पष्टार्थप्रबोधिनीम् ॥ ४ ॥

इति श्रीमदमरसिंहविरचिते अमरकोषे आनरेबुलश्रीमद्रायबहादुरभार्गवप्रयागनारायणाज्ञया द्विजवरशक्तिधरसंकलितायां रसालाख्यायां व्याख्यायां तृतीयः काण्डः समाप्तिमगादिति शम् ॥ ३ ॥

समाप्तश्चायं ग्रन्थः ॥